



15

# वेदान्तकारिकावलीविमर्श



डॉ० केदारप्रसाद परोहा

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

भारतीय दर्शन का शिरोमणि वेदान्त-दर्शन है। वेदान्त दर्शन के प्रमुख पाँच सिद्धान्त हैं— शंकर का अद्वैतवाद, रामानुज का विशिष्टाद्वैतवाद, निम्बार्क का द्वैताद्वैतवाद, मध्व का द्वैतवाद और वल्लभ का शुद्धाद्वैतवाद। रामानुज का विशिष्टाद्वैतवाद वैष्णव-वेदान्त का मुख है। विशिष्टाद्वैत वेदान्त के सुप्रसिद्ध आचार्यों में वुच्चि वेंकटाचार्य एक हैं, इन्होंने रामानुज वेदान्त का अनुसरण करते हुये "वेदान्तकारिकावली" नामक ग्रन्थ की रचना की है।

प्रस्तुत ग्रन्थ वेदान्त-कारिकावली-विमर्श है; जिसमें विशिष्टाद्वैत वेदान्त के ऐतिहासिक पक्ष एवं सिद्धान्त के साथ वेदान्त-कारिकावली का विमर्शात्मक अध्ययन किया गया है। इसमें दार्शनिक विषय का प्रतिपादन कविता के रूप में रखकर अति सुगम रीति से किया गया है। विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के विशिष्ट विषयों को अत्यन्त सरलता से समझाया गया है। क्या प्रमाणमीमाँसा-क्या प्रमेयमीमाँसा, उभय-मीमाँसा ही विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के बोध हेतु इस ग्रन्थ की शैली-विशेषता है।

यह ग्रन्थ विशिष्टाद्वैत वेदान्त की विशिष्ट कृति है। इसमें प्रमाण-प्रमेय का अद्भुत रूप से कारिकाओं के माध्यम से परिचय दिया गया है, जो आचार्यश्री रामानुज के विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के रूप में प्रतिपादित है। प्रमाण में प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द भेद से वर्णित है। प्रमेय पदार्थों में प्रकृति, काल, नित्यविभूति, धर्मभूतज्ञान, जीव एवं ईश्वर की सत्वता का परिचय विशिष्ट रूप से किया गया है।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# वेदान्तकारिकावलीविमर्श

डॉ० केदारप्रसाद परोहा
एम० ए०, एम० फिल्, पी-एच० डी०
साहित्याचार्य, ज्योतिषाचार्य
वरिष्ठ प्रवक्ता, विशिष्टाद्वैत वेदान्त विभाग
श्रीलालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठ
मानित विश्वविद्यालय
कुतुब सांस्थानिक क्षेत्र नई दिल्ली-१६




अमर ग्रन्थ पब्लिकेशन्स
दिल्ली-११०००९

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

प्रकाशक :
अमर ग्रन्थ पब्लिकेशन्स
८/२५-ए, विजय नगर, दिल्ली-९
दूरभाष : ५५४३२६५८

© लेखक

प्रथम संस्करण २००४

ISBN : 81-87322-30-6

मूल्य : रु० 325/मात्र

मुद्रक :
अमर प्रिंटिंग प्रैस
८/२५, विजय नगर, दिल्ली-९
दूरभाष : ७२५२३६२

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# शुभाशंसा

भारतीय दार्शनिक चिन्तन परम्परा में विशिष्टाद्वैत वेदान्त का स्थान महत्वपूर्ण है । इसके प्रवर्तक आचार्य श्री रामानुज का सिद्धान्त प्रत्नतत्त्वविशारद विद्वानों के द्वारा सर्वदा स्तुत्य एवं श्लाघनीय रूप में समादृत हुआ है । विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त बोधक वाङ्मय परमतखण्डनपूर्वक स्वमत स्थापना के कारण विद्वानों के आकर्षण का विषय रहा है । विशिष्टाद्वैत सम्प्रदाय में 'न्याय-सिद्धाञ्जन' सदृश प्रौढ़ ग्रन्थों की रचना के साथ-साथ "बालानां सुखबोधाय" न्याय का परिपालन करते हुए वेदान्त-कारिकावली जैसे प्रकरण ग्रन्थ की भी रचना की गई है ।

मुझे हार्दिक परितोष का अनुभव हो रहा है कि विद्यापीठ के दर्शन-संकाय में प्राध्यापक डॉ. केदार प्रसाद परोहा ने सरल एवं सुबोध शैली में वेदान्त-कारिकावली नामक विमर्शात्मक ग्रन्थ का प्रणयन किया है । डॉ. परोहा को रामानुज सिद्धान्त के ग्रन्थ-ग्रन्थियों का परिचय गुरु परम्परा से प्राप्त है । रामानुज सम्प्रदाय में दीक्षित होने के कारण इनका विद्यावंश प्रशस्त है । इन्होंने कारिकाओं की व्याख्या के साथ-साथ ग्रन्थकार की स्वोपज्ञ वृत्ति का भी यथास्थान उपयोग किया है । सम्पूर्ण वेदान्त-कारिकावली का मूल रूप में इस ग्रन्थ के साथ प्रकाशन विद्वानों के लिए उपयोगी होगा । मुझे पूर्ण विश्वास है कि यह विमर्शात्मक ग्रन्थ विशिष्टाद्वैत के गहन सिद्धान्तों के बोध को उद्घाटित करने में सफल होगा तथा सुधी समाज में सम्यक् रूप में समादृत होगा ।

वाचस्पति उपाध्याय
कुलपति
श्रीलाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ
मानित विश्वविद्यालय
नई दिल्ली-११००१६

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# प्राक्कथन

भारतीय दर्शन का शिरोमणि वेदान्त दर्शन है। वेदान्त दर्शन के प्रमुख पांच सिद्धान्त हैं—शंकर का अद्वैतवाद, रामानुज का विशिष्टाद्वैतवाद, निम्बार्क का द्वैताद्वैतावाद, मध्व का द्वैतवाद और बल्लभ का शुद्धाद्वैतवाद। रामानुज का विशिष्टाद्वैतवाद वैष्णववेदान्त का मुख है। विशिष्टाद्वैत वेदान्त के सुप्रसिद्ध आचार्यों में बुच्चि वेंकटाचार्य एक हैं, इन्होंने रामानुज वेदान्त का अनुसरण करते हुये 'वेदान्तकारिकावली' नामक एक प्रकरण ग्रन्थ की रचना की है।

बुच्चि वेंकटाचार्य का जन्म 'आन्ध्र प्रदेश' में (गुट्टी) के समीप 'सुरपुरम्' नामक ग्राम में हुआ था। यह सुरपुरम् आजकल 'निजाम' की राज्यभूमि जिला 'गुलबर्ग' में प्रवाहित कृष्णा और भीमा नदी के बीच बताया जाता है। ऐसी जनश्रुति प्रसिद्ध है कि वेंकटाचार्य 'सुरपुरम्' के एक श्रेष्ठ ब्राह्मण कुल में अवतरित हुए थे, ये 'वुक्कपट्टण' परिवार के 'अण्णयार्यं' के तृतीय पुत्र थे। 'अण्णयार्य' सुरपुरम् में १७६० ई. में आये थे, 'पमिनायक राघव' १७७३ ई. में दिव्य गति को प्राप्त हो गये थे। तदनन्तर उनके पुत्र वेंकटनायक 'सुरपुरम्' की गद्दी को स्वीकार करके अण्णयार्य के पुत्र वेंकटाचार्य हुये जो संभवत: १८ वीं शताब्दी में हुये होंगे।

'सुरपुरम्' में अनेक विद्वानों द्वारा रचित अनेक ग्रन्थ आज भी उपलब्ध होते हैं। इन ग्रन्थों के परिशीलन से सुरपुरम् के सभी विद्वानों की वंशावली को जाना जा सकता है। जो वंशावली निम्न प्रकार है—

१. वेंकटाचार्य: I २.अण्णयाचार्य:I

३. नरसिंहाचार्य: ४. श्रीनिवासताताचार्य: अथवा

श्रीनिवासाचार्य: I

५. वेंकटाचार्य: II ६. अण्णयाचार्य: II ७. श्रीनिवासाचार्य: II

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

८. श्रीनिवासाचार्यः III ९. वेंकटाचार्यः III १०. वेंकटाचार्यः IV

इनमें १० वें वेंकटाचार्य ही बुच्चि वेंकटाचार्य के नाम से प्रसिद्ध हैं। इनकी रचनायें निम्नलिखित हैं—

१. विष्णुसप्तविभक्तिस्तोत्रम्,

२. वेदान्तकारिकावली, तथा

३. इन्द्रष्टोत्तरशतनामस्तोत्रम्।

प्रस्तुत ग्रन्थ वेदान्तकारिकावलीविमर्श है, जिसमें विशिष्टाद्वैत वेदान्त के ऐतिहासिक पक्ष एवं सिद्धान्त के साथ वेदान्तकारिकावली का विमर्शात्मक अध्ययन किया गया है। यह अध्ययन चार अध्यायों में विभक्त है। प्रथम-अध्याय में प्रमाण का स्वरूप विवेचन किया गया है। प्रमाण और अप्रमाण की व्यवस्था उपस्थित की गयी है। साथ ही प्रमा और अप्रमा का स्वरूप सभेद स्पष्ट किया गया है। द्वितीय-अध्याय में रामानुज-वेदान्त सम्मत प्रमाण के भेदों को प्रस्तुत किया गया है। प्रत्यक्ष प्रमाण का विस्तृत विवेचन प्रस्तुत किया गया है, जिसमें निर्विकल्पक, सविकल्पक, इन्द्रियसापेक्ष, इन्द्रियानपेक्ष, स्वतःसिद्ध और दिव्य आदि साक्षात्कार के भेदों को स्पष्ट किया गया है। तृतीय-अध्याय में अनुमान विवेचन हुआ है, जिसमें अनुमान का स्वरूप, व्याप्ति का स्वरूप, हेतु का स्वरूप,-हेत्वाभास का स्वरूप और इन सभी के भेद विस्तृतरूपेण उपस्थित किये गये हैं। चतुर्थ-अध्याय में शब्द प्रमाण की व्याख्या की गई है। शब्द के लक्षण के साथ वाक्यार्थ ज्ञान के करण और शब्दशक्तियों को भी बताया गया है। चूंकि रामानुज वेदान्त के अनुसार बुच्चिवेंकटाचार्य ने वेद को ही एक मात्र शब्द प्रमाण स्वीकार किया है। अतः अत्रैव वेद के कर्मकाण्ड, ब्रह्मकाण्ड, उनमें मन्त्र, अर्थवाद, विधि, प्रकार, नित्य,नैमित्तिक, काम्यकर्म, वेदाङ्ग, वेद पर आश्रित स्मृतियों का प्रामाण्य आदि की चर्चा की गयी है। अन्त में उपसंहार प्रस्तुत किया गया है। तदुपरान्त हिन्दी-अनुवाद व संस्कृतटिप्पण सहित मूल कारिकावली संलग्न है। ततः चार परिशिष्ट संयुक्त हैं—प्रथम में रेखाचित्र द्वारा ग्रन्थ का सिंहावलोकन प्रस्तुत है, द्वितीय कारिकार्धानुक्रमणी है, तृतीय व्याख्यानोदाहृतप्रमाणानुक्रमणी है तथा चतुर्थ सङ्केताक्षरसूची है। अन्त में सन्दर्भग्रन्थसूची है।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

वेदान्तकारिकावली मुझे अपने विद्यार्थी-जीवन से ही प्रिय रही है। इसमें दार्शनिक विषय का प्रतिपादन कविता के रूप में रखकर अति सुगम रीति से किया गया है। विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के विशिष्ट विषयों को अत्यन्त सरलता से समझाया गया है। क्या प्रमाणमीमांसा, क्या प्रमेयमीमांसा, उभयमीमांसा ही विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के बोधहेतु इस ग्रन्थ की शैली-विशेषता है। अतएव मेरा भी यह वेदान्तकारिकावलीविमर्श एक लघु प्रयास है। हिन्दी-भाषा में कारिकावली हेतु कोई प्रयत्न नहीं हुआ था, इसीलिए मैंने यह प्रयत्न किया है। मुझे यह लिखने में लेशमात्र भी संकोच नहीं है कि प्रस्तुत कार्य संस्कृत-जगत् के सुप्रसिद्ध विद्वान्, दर्शनशास्त्र के पारंगत पण्डित तथा मेरे श्रद्धेय गुरुवर प्रो० वाचस्पति उपाध्याय, कुलपति श्री लालबहादुरशास्त्रिराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठ, नई दिल्ली की सहायता तथा स्नेह का ही परिणाम है। अपने अत्यन्त व्यस्त क्षणों में भी उन्होंने मेरी प्रार्थना पर अपने आशीर्वचनों से मुझे सिञ्चित कर मुझ पर अनुग्रह किया है। उनके लिए कृतज्ञता ज्ञापन करने के लिए मेरे पास पर्याप्त शब्द नहीं हैं और कृतज्ञता ज्ञापन करके उनके प्रति मैं अपने हृदयस्थ आभार के भाव को कम करना नहीं चाहता हूँ, एतदर्थ मैं तो उनके श्रीचरणों में अपनी प्रणामाञ्जलि अर्पित करता हूँ। इस ग्रन्थ के प्रणयन में मुझे प्रो० मदन मोहन अग्रवाल, संस्कृत-विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली से प्रचुर व निर्व्याज सहायता मिली है। एतदर्थ उनका मैं हृदय से आभार स्वीकार करता हूँ।

इस अवसर पर मैं अपने पूज्यपाद पिताजी श्री बालाप्रसाद जी एवं पूज्य माताजी स्वर्गीय श्रीमती बिटुलिया बाई जी के श्रीचरणों में बार-बार प्रणाम करता हूँ, जिनके शुभ और अहैतुक आशीर्वाद से मैं इस अवस्था तक पहुँचा हूँ, फिर भी मैं पितृऋण से सर्वथा उऋण नहीं हूँ, आगे उन्हीं की कृपा से इस प्रकार के साहित्यिक कार्य में संलग्न रहूँगा।

अनेक विघ्न-बाधाओं के बीच मेरे परिवार के जिन सदस्यों की स्निग्ध प्रेरणा और आग्रह ने यह ग्रन्थ पूर्ण कराया उनमें उल्लेखनीय हैं—मेरी धर्मपत्नी उर्मिला, पुत्र पंकज, नीरज और पवन तथा पुत्री ममता। इन्हें उपचार-वचन से अधिक प्रिय और आह्लादक इस ग्रन्थ का प्रकाशन होगा, तथापि मैं इन्हें एतदर्थ शुभाशीष् देता हूँ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

यहाँ तक की यात्रा में बालूजा परिवार एवं साहनी परिवार के प्रत्येक सदस्यों से मुझे सदा स्नेह-सद्‌भावपूर्ण सहयोग प्राप्त हुआ है, किन शब्दों में उनके प्रति कृतज्ञता व्यक्त करूँ, नहीं समझ आता। इस ग्रन्थ को प्रकाश में लाने का श्रेय सुरेन्द्र जी डाबर को है, मैं इनका कृतज्ञ हूँ। ग्रन्थ को साज-सज्जा के साथ प्रकाशित करने में श्री हीरालाल जी का अथक परिश्रम रहा है, उनको मैं आशीर्वाद प्रदान करता हूँ।

भगवदीय कृपा से ही मेरा मार्ग सफल हुआ है, अतएव उनका ही यह तत्व उनके प्रति समर्पित है—

'त्वदीयं वस्तु गोविंद तुभ्यमेव समर्पये।'

—केदार प्रसाद परोहा

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# आशीर्वचन

वेदान्त दर्शन का आधारस्तम्भ प्रस्थानत्रयी है। शंकर, भास्कर, यादव प्रकाश, रामानुज, मध्व, निम्बार्क, श्रीकंठ, श्रीपति, विज्ञानभिक्षु, बल्लभ और बलदेव आदि आचार्यों ने अपने-अपने सिद्धान्तों के अनुसार प्रस्थानत्रयी की व्याख्या करने का श्लाघ्य प्रयास किया है। अत: ये सभी आचार्य वेदान्ती कहलाते हैं। शंकर आदि आचार्य अद्वैत वेदान्त के समर्थक हैं। रामानुज आदि वैष्णव वेदान्त के समर्थक हैं, तथा श्रीकंठ आदि शैव वेदान्त के समर्थक हैं। वैष्णव वेदान्त में रामानुज वेदान्त मूर्धन्य हैं, जिनका कि सिद्धान्त विशिष्टाद्वैतवाद प्रसिद्ध है। विशिष्टाद्वैतवाद के-अनुसार जीव, जगत् और ईश्वर- त्रिविध सत्ता स्वीकार की जाती है। इसी सत्तात्रयी की सिद्धि के लिये रामानुज वेदान्त में तीन प्रमाण स्वीकार किये गये हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द।

रामानुज वेदान्त की व्याख्या और पुष्टि वेंकटनाथ, बुच्चि वेंकटाचार्य जैसे विद्वानों ने अत्यन्त सुव्यवस्था के साथ प्रस्तुत की है। बुच्चि वेंकटाचार्य ने अपनी 'वेदान्तकारिकावली' में प्रमाण और प्रमेय का विस्तृत विवेचन प्रस्तुत किया है। उनके अनुसार प्रमेय तत्व के अन्तर्गत प्रकृति, काल, नित्यविभूति, धर्मभूतज्ञान, जीव, ईश्वर और अद्रव्य आते हैं। इन सभी की सिद्धि के लिये उन्होंने प्रमाण निरूपण भी प्रस्तुत किया है। जिसके द्वारा यथार्थ ज्ञान प्राप्त हो, वह प्रमाण है। जो ज्ञान वस्तु का अनुभव कराने योग्य व्यवहार को उत्पन्न करता है, वह प्रमा है। इसके विपरीत अप्रमा है, संशय, अन्यथाज्ञान, विपरीतधी- ये अप्रमा हैं। वेंकटाचार्य के मत में स्मृति भी प्रमाण है। उनकी मान्यता है, भ्रम भी मिथ्या न होकर सत् ही होते हैं। अत: ये सत्ख्यातिवाद को स्वीकार करते हैं।

बुच्चि वेंकटाचार्य ने तीन प्रमाण स्वीकार किये हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान, और शब्द। उपमान, अर्थापत्ति प्रमाण को अनुमान में अन्तर्भूत किया गया है, और अभाव प्रमाण को प्रत्यक्ष में ही अन्तर्भूत किया गया है।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

वेंकटाचार्य साक्षात्कार करने वाली हेतु को प्रत्यक्ष कहते हैं, साक्षात्कार करने वाली प्रमा इन्द्रिय जन्य होती है, जो दो प्रकार की होती है—सविकल्पक और निर्विकल्पक। यह सविकल्पक,निर्विकल्पक साक्षात्कार इन्द्रियसापेक्ष और इन्द्रियानपेक्ष भेद से दो प्रकार का होता है। इन्द्रिय सापेक्ष साक्षात्कार साधारण पुरुषों में प्रसिद्ध है, इसके पांच भेद हैं—चाक्षुष, श्रावण, त्वाच, घ्राणज और रासन। इन्द्रियानपेक्ष दो प्रकार का होता है—स्वत:सिद्ध और दिव्य। वेंकटाचार्य के मत में स्मृति, प्रत्यभिज्ञा और प्रतिभा प्रत्यक्ष प्रमाण के अन्तर्गत आते हैं।

बुच्चि वेंकटाचार्य ने अनुमिति के करण को अनुमान कहा है, और लिंग के परामर्श को अनुमान कहा है। वे भूयिष्ठ साहचर्यनियम को व्याप्ति कहते हैं। उनके अनुसार व्याप्ति दो प्रकार की है—अन्वय व्याप्ति और व्यतिरेक-व्याप्ति। हेतु के तीन रूप हैं—पक्ष,सपक्ष,विपक्ष। हेत्वाभास के पांच भेद हैं—व्यभिचारी, विरुद्ध, असिद्ध, सत्प्रतिपक्षदक, बाधित। अनुमान के दो भेद स्वीकार किये हैं—स्वार्थानुमान, परार्थानुमान। न्याय परम्परा के अनुसार ही वेंकटाचार्य ने पंचावयव को स्वीकार किया है।

वेंकटाचार्य अनाप्त के द्वारा अनुक्त वाक्य को शब्द प्रमाण कहते हैं। इन्होंने शब्द के लक्षण में अनाप्त शब्द का प्रयोग आप्त के निराकरण के लिए किया है, क्योंकि आप्त वाक्य कहने से वेद का ग्रहण नहीं होता क्योंकि वेद अपौरुषेय हैं। अनुक्त पद से लौकिक वाक्यों को दूर रखा गया है, क्योंकि वेद वाक्य अलौकिक होने से अनुक्त ही हैं, निष्कर्षत: वेंकटाचार्य के मत में वेद वाक्य ही शब्द प्रमाण हैं। बुच्चि वेंकटाचार्य ने अन्य सभी दार्शनिकों के अनुसार ही वाक्यार्थ ज्ञान के लिये—आकांक्षा, योग्यता और सन्निधि को कारण स्वीकार किया है। इन्होंने शब्द शक्तियां दो ही स्वीकार की हैं—अभिधा और उपचार। वेद के दो भाग हैं—पूर्वभाग और उत्तरभाग-इन दोनों भागों के भी तीन प्रकार-हैं-मन्त्र, अर्थवाद और विधि। अभिप्राय यह है कि वेदांग और स्मृतियां ये सभी शब्द प्रमाण के रूप में ही स्वीकृत हैं। वेंकटाचार्य के अनुसार लोक में सभी शब्द शरीर-शरीरी के बीच रामानुज वेदान्त में अपृथक् सिद्धि सम्बन्ध स्वीकार किया गया है। इसलिए वेंकटाचार्य शब्द और अर्थ के बीच शरीर और शरीरी सम्बन्ध स्वीकार कर सभी शब्दों को भगवदीय स्वीकार करते हैं। वे कहते हैं कि सभी शब्द यद्यपि शरीर

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

वाचक हैं, लेकिन उनका सम्बन्ध अर्थ के रूप में शरीरी तक है। इसलिए श्रुति, स्मृति, इतिहास इन सभी में शब्द भगवदीय ही स्वीकार करने चाहिए।

यह अतीव प्रसन्नता का विषय है कि 'वेदान्तकारिकावली विमर्श' नामक ग्रन्थ का प्रणयन पं० केदारप्रसाद परोहा ने किया है। इससे हमारे सम्प्रदाय की रक्षा होगी और यह छात्रों के लिए बहुत उपयोगी सिद्ध होगा। इसका स्वागत अखिल भारतीय स्तर पर न केवल विद्यार्थियों वरन् शिक्षकों के द्वारा भी होगा। 'वेदान्तकारिकावली' की सबसे प्रमुख विशेषता यह है कि इस प्रकरण ग्रन्थ में तत्वमीमांसा के साथ प्रमाण मीमांसा भी विस्तार के साथ प्राप्त होती है। जबकि प्रायः वेदान्त दर्शन के ग्रन्थ तत्वपरक ही होते हैं। प्रस्तुत संस्करण में मूल ग्रन्थ भी हिन्दी अनुवाद के साथ होने से अत्यधिक संग्रहणीय हो गया है।

मझे पूर्ण विश्वास है कि भगवत्कृपा से प्रिय केदार प्रसाद शास्त्री 'विशिष्टाद्वैत वेदान्त' के अध्यावधि अप्रकाशित महत्वपूर्ण ग्रन्थों का विमर्शात्मक अध्ययन प्रस्तुत करते रहेंगे।

मैं इनके उज्ज्वल भविष्य के लिए शुभाशीर्वाद देता हूँ।

श्री श्री १००८ श्री स्वामी संकर्षण प्रपन्नाचार्य राजगुरु जी महाराज
चित्रकूट धाम, हरिद्वार

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# विषयानुक्रमणिका



CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# पूर्वपीठिका

## विशिष्टाद्वैत वेदान्त का ऐतिहासिक पक्ष एवं सिद्धान्त

दर्शनों में वेदान्त का अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थान है। वेदों के अन्तिम भाग तथावेदों के अर्थ-निश्चय को वेदान्त कहते हैं। "वेदानामन्तः" यह वेदान्त शब्द का विग्रह है। अन्त शब्द अनेकार्थक है। कोश वाक्य के अनुसार यहाँ अन्त शब्द को अन्तिमभागपरक अथवा अर्थनिश्चयपरक माना जा सकता है।[१] वेदों का अन्तिम भाग उपनिषद् है, तथा वेदों के अर्थ का निश्चय मीमाँसा शास्त्र में किया जाता है।[२] आज वेदान्तों की अनेक शाखाएं प्रचलन में हैं, उनमें विशिष्टाद्वैत वेदान्त अन्यतम है। सम्पूर्ण वेदों की तत्वापादकता इस वेदान्त के अनुयायियों को अभिप्रेत है।

विशिष्टाद्वैत दर्शन का इतिहास कालक्रम के परिपेक्ष्य में इस प्रकार से देखा जा सकता है। वैष्णवभक्ति को विविध रूपों में स्थापित करने वाले आचार्यों का युग ११वीं शताब्दी से लेकर १६वीं शताब्दी तक स्वीकार किया जाता है।[३] यह युग राजनैतिक तनावों एवं छिन्न-भिन्न आर्थिक एवं सामाजिक व्यवस्था का युग था। राजनैतिक सत्ता हाथ से जाते ही हिन्दुओं को धार्मिक परतन्त्रता का आभास होने लगा। धार्मिक क्षेत्र में नेतृत्व की रिक्तता एवं अभाव सर्वत्र लक्षित होता था।जैन और बौद्ध धर्म अब युग के लिए प्रेरक शक्तियों के रूप में नहीं रह गये थे। बौद्ध धर्म के तांत्रिक स्वरूप से विकसित अनेक विकृतियों ने जन-जीवन को विषाक्त कर दिया था। धार्मिक स्तर पर समाज दो वर्गों में विभक्त था।

---

१. अन्तःस्वरूपे निकटे प्रान्ते निश्चयनाशयोः-"नानार्थकोश"।

२. वेदानां-संहिताब्राह्मणोपनिषदाम् अन्तः-निश्चयो यत्र सो वेदान्तः। -"यतीन्द्रमतदीपिका" भूमिका पृ०-७।

३. डा. नगेन्द्र-हिन्दी साहित्य का इतिहास-पृ०-१६७।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**(१) निम्न वर्ग (अशिक्षित) और (२) उच्च वर्ग (शिक्षित)**

निम्न वर्गीय अशिक्षित जनता पर जादू-टोने का प्रभाव था, तो सुसंस्कृत जनता अद्वैतवेदान्त प्रवर्तक आचार्य शंकर के धार्मिक, दार्शनिक आन्दोलन के प्रति आस्थावान्, थी। इसी समय दार्शनिक, तार्किक, धार्मिक आन्दोलन की सोपान परम्परा में मध्वाचार्य, निम्बार्क स्वामी एवं श्री स्वामी रामानुजाचार्यद्वारा पर्यन्त सामाजिक जागृति हुई। इन आचार्यों द्वारा प्रवर्तित वैष्णव-भक्ति विविध रूपों में जनमानस को आप्लावित करने में समर्थ हो सकी। सम्पूर्ण भारतीय साहित्य पर चाहें वह कला का क्षेत्र हो अथवा काव्य का विशिष्टाद्वैत का प्रभाव स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है। इस दर्शन में ईश्वर भक्ति एवं सगुणापासना का प्रतिपादन किया गया है।

विशिष्टाद्वैत दर्शन ने ईश्वर से जिस सगुण का प्रतिपादन किया है, उसे विष्णु नाम से अभिहित किया है। ऐतिहासिक दृष्टि से यदि देखा जाये तो हमें ज्ञात होता है,कि विष्णुपद का प्रयोग वैदिक काल से लेकर आधुनिक काल तक दर्शन साहित्य में विभिन्न रूपों में हुआ है। लौकिक जगत् के बाह्य रूपों में अन्तर्निहित एक परोक्ष सत्ता की चेतना ऋग्वेद में सर्वत्र दृष्टिगोचर होती है। वेद में विष्णु की एक सामान्य सौर देवता के रूप में प्रार्थना की गयी है। जिस प्रकार सिंह सभी प्राणियों में अपने पराक्रम से प्रख्यात है, उसी प्रकार विष्णु भी अपने पराक्रम के कारण ही मनुष्यों के स्तुति के पात्र हैं।[१] संहिताओं में भी-विष्णु की स्तुति की गयी है।[२] किन्तु ब्राह्मण काल तक आते-आते विष्णु ने अपने गुणों के कारण सर्वाधिक महत्वपूर्ण स्थान प्राप्त कर लिया था। विष्णु ने यज्ञ के विषय में सभी देवताओं से बढ़कर कार्य किया और इसी कारण उन्हें उन सभी से श्रेष्ठ समझे जाने लगा।[३] आरण्यकों का अन्तिम भाग उपनिषद् है।[४] उपनिषदों को ही वेदान्त कहते हैं। उपनिषद् भारतीय तत्व ज्ञान का मूल स्रोत हैं। श्वेताश्वतरोपनिषद् में विष्णु एवं प्रपत्ति सिद्धान्त का वर्णन उपलब्ध होता है। उपनिषदों के पश्चात् महाभारत की

---

१. प्र प तद् विष्णो स्तवते वीर्येण। मृगो न भीमः कुचरो गिरीष्ठः। -ऋग्वेद १.१५४.२

२. तैत्तरीय संहिता-२.१.३.१

३. शतपथ ब्राह्मण-१४१.१

४. यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै।
तं ह देवात्मबुद्धिप्रकाशं मुमुक्षुर्वै शरणमहं प्रपद्ये ॥-श्वेताश्वतरोपनिषद् ६.१८

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

रचना हुई इसने अवैदिक मतों की अप्रमाणिकता दिखाकर वैदिक मत की पुन: स्थापना का पुनीत कार्य सम्पन्न किया। महाभारत के पंचम वेद होने का यही रहस्य है।[1] "श्रीमद्भगवद्गीता" महाभारत का सारतम अंश है। इसमें भी विष्णु की स्तुति की गयी है।[2] रामानुज सम्प्रदाय में बाल्मीकिरामायण, महाभारत मूल धर्मशास्त्र के रूप में प्रतिष्ठित हैं। महाभारत के भगवद्गीता, विष्णुसहस्रनाम, भीमस्तव, अनुस्मृति और गजेन्द्रमोक्ष इस सम्प्रदाय के पंचरत्न माने जाते हैं।[3] जिनका स्वाध्याय तथा पारायण सम्प्रदाय के अनुयायी प्रतिदिन करते हैं। पुराणों में विष्णुपुराण और भागवतपुराण का स्वाध्याय रामानुज सम्प्रदाय में विशेष रूप से किया जाता है। रामायण, महाभारत और पुराणों में वेदान्त-विषयक जो विवेचन है उनको रामानुज सम्प्रदाय श्रद्धापूर्वक स्वीकार करता है। वह इतिहास-पुराण द्वारा वेद वेदान्त का उपबृंहण करता है। पांचरात्र आगम में प्रपत्ति के छ: अंगों का सुन्दर वर्णन है। भगवान् के भक्त को वहां पंचकालज्ञ कहा गया है। वह अपने समय को पांच भागों में बाँट कर भगवत्-पूजा में लगा रहता है।

पाँच कालों का क्रम इस प्रकार से है:—

१. अभिगमन २. उपादान ३. इज्या ४. स्वाध्याय, और ५. योगसाधना।

### ऐतिहासिक पक्ष

रामानुज वेदान्त उभयवेदान्त कहलाता है। इसकी प्रमुख रूप से दो परम्परायें हैं।

१. आलवार परम्परा, और २. आचार्य परम्परा।

इस सम्प्रदाय की दोनों ही परम्परा समृद्ध एवं शक्तिशाली हैं। 'आलवार' शब्द तमिल भाषा का है। इसका अर्थ है अध्यात्मज्ञान रूपी सागर में गोता लगाने वाला। सभी आलवार उच्च कोटि के भक्त थे। उन्हें दिव्यसूरि कहा जाता है। उनकी वाणियों के संग्रह को "दिव्यप्रबन्धम्" कहा जाता है। उनमें प्रपत्ति अर्थात्

---

१. बलदेव उपाध्याय-भारतीय दर्शन, पृ०-५३
२. "आदित्यानामहं विष्णु"-श्रीमद्भगवद्गीता-१०-२१
३. गीता सहस्रनामानि स्तवराजो ह्यनुस्मृतिः। गजेन्द्रमोक्षणं चैव पंचरत्नानि भारत॥ -बलदेव उपाध्याय, संस्कृत वाङ्मय का बृहद् इतिहास, उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थान, लखनऊ, पृ०-१८९

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

शरणागतिरूप भक्ति का पूर्ण विकास हुआ है। तमिल श्रुतियाँ वैसे ही प्रमाणित हैं, जैसे संस्कृत में श्रुतियाँ। तमिल श्रुतियों को तमिल वेद भी कहते हैं। इनके प्रणेता आलवार संत थे। जो संख्या में १२ थे, जो निम्न प्रकार से हैं।[१]

| तमिलनाम | संस्कृत नाम |
|---|---|
| पोयगै आलवार | सरोयोगी |
| भूतन्ता आलवार | भूतयोगी |
| पेय आलवार | महद्योगी |
| नाम्य आलवार | भ्रान्तयोगी |
| पेरिय आलवार | भक्तिसार |
| अण्डाल आलवार | मधुर कवि |
| टोण्डरडिप्पोडि आलवार | सठारि वकुलाभरण |
| तिरूप्पन आलवार | कुल शेखर |
| तिरूमगै आलवार | विष्णुचित्त (भट्टनाथ) |
| शठकोप | गोदा |
| भक्तांघ्रिरेणु | विप्रनारायण |
| परकाल | नीलन् |

ये सभी आलवार रामानुज के पूर्व थे। वे ही उनके ईश्वरवाद और प्रपत्तिमार्ग के प्रवर्तक थे। किन्तु इन सभी संतों का केवल भक्ति पक्ष ही प्रखर था। आगे आचार्य-परम्परा ने इसे समाज में तार्किक एवं धार्मिक रूप में सुव्यवस्थित रूप से प्रस्तुत किया जिसमें आचार्य रामानुज का विशेष स्थान हैं। इनसे भी पूर्ववर्ती एवं परवर्ती आचार्यों की शृंखला भी बृहद् है। आचार्य रामानुज तक श्री वैष्णव सम्प्रदाय की गुरुपरम्परा इस प्रकार से है।[२]

---

१. एस. कृणाचारी अयंगार के मतानुसार-बलदेव उपाध्याय-संस्कृत वाङ्मय का बृहद् इतिहास-पृ.१९०

२. लक्ष्मीनाथसमारम्भां नाथयामुनिमध्यमाम्।
अस्मदाचार्यपर्यन्तां वन्दे गुरुपरम्पराम्॥ श्री रामसजीवन पोष्टाचार्य-मुक्तिविमर्श।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१. नारायण, २. श्रीलक्ष्मी, ३. विश्वक्सेन, ४. शठकोप, ५. बोपदेव, ६. नाथमुनि, ७. पुण्डरीकाक्ष, ८. राम मिश्र, ९. यामुनाचार्य, १०. पूर्णाचार्य, ११. महाचार्य, १२. रामानुजाचार्य ।

आचार्य रामानुज ने "वेदार्थसंग्रह" में अपने पक्ष को जिन आचार्यों से सेवित किया उनमें यथाक्रम बोधायन से भारुचि आचार्य तक आते हैं ।[१] श्रीभाष्य में वे कहते हैं कि भगवान् बोधायन ने बुद्धसूत्र पर एक विस्तृत वृत्ति लिखी थी, जिसका अनेक पूर्वाचार्यों ने संक्षेप किया है । बोधायन को वृत्तिकार के रूप में जाना जाता है । रामानन्द सम्प्रदाय भी बोधायन को एक विशिष्टद्वैतवादी आचार्य मानता है । अतः रामानुज के अन्तरंग साक्ष्य से तथा रामानन्द के बहिरंग साक्ष्य से सिद्ध है कि— बोधायन एक विशिष्टाद्वैत वेदान्ती थे, जिसकी वृत्ति के आधार पर रामानुज ने श्रीभाष्य लिखा । रामानुजाचार्य के परवर्ती आचार्यों की परंपरा निरंतर गतिमान् है, जिनमें मुख्य रूप से वैंकट नाथ (वेदान्त देशिक), राममिश्र, सुदर्शन सूरि, वात्स्य वरद, अप्पय दीक्षित, मेघनादारि परकालयति, रंगरामानुज, चम्पकेश, निवासचार्य, श्रीशैलनिवास, रामानुजदास, सेनेश्वर, उत्तमूरूरराघवाचार्य, लोकाचार्य, बुच्चिवेंकटाचार्य एवं सूदर्शनसूरि आदि परवर्ती आचार्यों ने इस श्रीसम्प्रदाय या रामानुजसम्प्रदाय का नाम "विशिष्टाद्वैतमत" रखा । इसके भी बाद में दो मत बन गये, एक "टैंकलमत" दूसरा "बड़कलैमत" । प्रथम की "मार्जारकिशोरन्याय" की प्रपत्ति है, तो दूसरे की "कपिकिशोरन्याय" की प्रपत्ति है । अर्थात् प्रपत्ति = शरणागति दोनों मतों में अभिप्रेत है ।

## भारतीय दर्शन की चिन्तन परम्परा में विशिष्टाद्वैत वेदान्त

अनादि काल से अनवच्छिन्न रूप से प्रवाहमान भारतीय चिन्तनधारा की चरम परिणति वेदान्त दर्शन में हुई परिलक्षित होती है । वेदान्त दर्शन के तीन प्रस्थान स्वीकार किए जाते हैं—उपनिषद्, गीता एवं ब्रह्मसूत्र । स्थूल रूप में हम इन्हें क्रमशः श्रुतिप्रधान, स्मृतिप्रधान एवं न्यायप्रधान प्रस्थान के रूप में स्वीकार कर सकते हैं । बादरायणकृत वेदान्त-सूत्रों की अनेक आचार्यों ने व्याख्या कर अपने-अपने मतों

---

१. भगवद्-वोधायन, टंक, द्रमिड, गुहदेव, कपर्दि, भारुचि, प्रभृत्यवगीतशिष्ट-परिगृहीतपुरातनवेदवेदान्तव्याख्यानसुव्यक्तार्थश्रुतिनिकरनिदर्शनोऽयं पन्थाः । —वेदार्थसंग्रहः ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

का उपस्थापन किया है। इनमें पांच वाद सर्वाधिक प्रचलित हैं—अद्वैतवाद, विशिष्टाद्वैतवाद, द्वैताद्वैतवाद, द्वैतवाद तथा शुद्धाद्वैतवाद।

विशिष्टाद्वैतवाद जिसके उद्‌भावक आचार्य होने का श्रेय श्री रामानुजाचार्य जी को है, वैष्णव सम्प्रदाय के मुख के रूप में स्वीकार किया जाता है। इस मत का सबसे बड़ा वैशिष्ट्य यह है कि केवलाद्वैत में एक मात्र ब्रह्म को ही सत्य सिद्ध करने के लिए जगत् के मिथ्यात्व की स्थापना करनी पड़ी, विशिष्टाद्वैत के मत में ब्रह्म में तीन पदार्थों—जीव, जगत् और ईश्वर की समष्टि है। इस मत में शास्त्र-वाक्यों से निश्चित कर दिया गया है कि विश्व ब्रह्म में लीन है और ईश्वर विश्व में अन्तर्हित है, अतः बिना मिथ्या कल्पना के ही ब्रह्म का एकत्व प्रमाणित हो जाता है अर्थात् उपनिषदों में भिन्न शब्दों में वर्णित यह जगत्कारण तत्व ईश्वर भिन्नता में न होकर एक ही है और वह एकमात्र तत्व नारायण है। वही इस सम्पूर्ण जगत् का एकमात्र कारण है, जो कि अद्वैत वैदान्तियों के समान निर्गुण निर्विशेष न होकर सगुण है, क्योंकि सगुण ब्रह्म की उपासना से ही मोक्ष की प्राप्ति होती है। ईश्वर की प्रत्यक्ष तथा अनुमान द्वारा सिद्धि नहीं हो सकती है। वह शास्त्रवेद्यक है अर्थात् शास्त्रों द्वारा जाना जाता है। ईश्वर या ब्रह्म ही इस सम्पूर्ण जगत् का अभिन्ननिमित्तोपादान कारण है।

भारतीय दर्शन का उद्‌भव ही वास्तविक तत्त्व के सर्वाङ्गपूर्ण उपपादन और क्रमबद्ध विवेचन के लिए हुआ है। भारतीय दर्शन की प्रमुख विशेषता यह है कि चार्वाक को छोड़कर इसके सभी आस्तिक एवं नास्तिक सम्प्रदायों ने निःश्रेयस को मानव जीवन का परम पुरुषार्थ माना है।[१]

जहां तक भारतीय दर्शन के विभिन्न सम्प्रदायों का प्रश्न है, वैदिक प्रामाण्य को लेकर उसका आस्तिक एवं नास्तिक दो मुख्य धाराओं में विभाजन हुआ। न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग, मीमांसा और वेदान्त-ये षड्दर्शन आस्तिक माने गये,[२]

---

१: (क) परलोकः अस्तीति यस्य मतिरस्ति आस्तिकः तद्विपरीतो नास्तिकः—काशिका, पाणिनि, ४.४.६०।
(ख) नास्तिको वेदनिन्दकः।—मनुस्मृति, २.११

२. अक्षपादः कणादश्च कपिलो जैमिनिस्तथा व्यासः पतञ्जलिश्चैते वैदिकाः सूत्रकारकाः।—सर्वदर्शनसंग्रह, अपो०, पृ० २३

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

चार्वाक, जैन, एवं बौद्ध, वैदिक प्रामाण्य को स्वीकार, योगाचार एवं वैभाषिक चार सम्प्रदायों को मिलाकर बहु नास्तिक दर्शन स्वीकार किये गये ।[१]

परतत्व के सम्यक् अनुशीलन के लिए सभी सम्प्रदायों का अध्ययन उपादेय है । इन सभी दर्शनों में वेदान्त दर्शन सर्वोपरि है । यह प्रस्थानत्रयी—उपनिषद्, भगवद्गीता और ब्रह्मसूत्र पर आधारित है । वस्तुत: वेदान्त में वेदों का अन्तिम लक्ष्य निहित है, क्योंकि वेद के मूलभूत सिद्धान्तों का उपनिषदों ने दार्शनिक शैली में, भगवद्गीता ने नैतिक शैली में और ब्रह्मसूत्र ने तार्किक शैली में प्रतिपादन किया है । ब्रह्मसूत्रों में उपनिषदों के विभिन्न दार्शनिक सिद्धान्तों को समन्वित एवं सुनियोजित रूप में प्रस्तुत किया गया है । पांच सौ पचपन सूत्रों में निबद्ध ब्रह्मसूत्र इतना सारगर्भित है कि इसके आधार पर विभिन्न वेदान्ताचार्यों ने अपने सिद्धान्तों का निर्माण एवं पोषण किया है ।[२] अधोलिखित तालिका में प्रदर्शित वेदान्त के सम्प्रदायों ने ब्रह्मसूत्र की सर्वोच्च प्रामाणिकता स्वीकार की है, और उन पर भाष्यों का प्रणयन कर अपने सिद्धान्तों को सुदृढ़ किया है ।[३]




१. ते च माध्यमिकयोगाचारसौत्रान्तिकवैभाषिकसंज्ञाभि: प्रसिद्धा बौद्धा: । —सर्वदर्शनसंग्रह, पृ० ३१

२. (क) ब्रह्म सूच्यते यथायथं निरूप्यते येन तत् ब्रह्मसूत्रम् ।—श्रीभाष्य, भूमिका, पृ० २
(ख) हिन्दी विश्वकोष, खण्ड-२२, पृ १८४
(ग) रामानुजं श्री: स्वीचक्रे मध्वाचार्यश्चतुर्मुख: ।
श्रीविष्णुस्वामिनं रुद्रो निम्बादित्यं चतुस्सन: —प्र० रत्न० पृ २ ।

३. पदच्छेद: पदार्थोक्ति: विग्रहो वाक्ययोजना ।
आक्षेपस्य समाधानं व्याख्यानं पञ्च पक्षजम् ॥—श्रीभाष्य, १.१.१, पृ० २ ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

इस प्रकार वेदान्त के इन विभिन्न सम्प्रदायों के विकास का आधार जीव और ब्रह्म का आपसी सम्बन्ध है ।

**ब्रह्मसूत्र**

अनन्त वेद राशि का ऋगादि चार वेदों में विभाजन करने वाले महर्षि व्यास ने ईसापूर्व तीसरी शताब्दी में सारगर्भित एवं विद्वत्तापूर्ण सूत्रशैली में वेदान्त दर्शन की व्यवस्थित रूपरेखा प्रस्तुत की, जिसे ब्रह्मसूत्र कहा जाता है ।[१] आचार्य रामानुज के अनुसार उपनिषद्‌रूप क्षीर समुद्र का मन्थन करके, व्यास जी ने ब्रह्मसूत्र या शारीरीक-मीमांसा दर्शन रूप वाक्यसुधा प्रकट की । [२] गूढ़ार्थ संक्षिप्त शैली में विरचित होने के कारण प्रयास किया कि उनका सिद्धान्त ही ब्रह्मसूत्रकार का इष्ट सिद्धान्त है । इन भाष्यकारों में से शंकराचार्य एवं श्रीभाष्यकार रामानुजाचार्य विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं ।

आचार्य शंकर के अनुसार जीव और ब्रह्म में वस्तुतः अद्वैत है । जीव ब्रह्म ही है, ब्रह्म निर्गुण निर्विशेष है, और नानात्मक जगत् असत्य है ।[३]

रामानुजाचार्य ने शास्त्रीय उद्धरणों एवं प्रबल युक्तियों से शंकराचार्य के निर्विशेष ब्रह्म, मायाकल्पित ब्रह्माण्ड एवं जीव-ब्रह्मैक का खण्डन किया है । उनके अनुसार ब्रह्म, जित्-जीव, अचित-प्रकृति विशिष्ट अद्वैत है । ब्रह्म समस्त कल्याण-गुणाकार एवं प्राकृत हेय गुण रहित है ।

जीव ब्रह्म का अंश है । जीव ब्रह्म में तारतम्य नहीं है अपितु अपृथक् सिद्ध सम्बन्ध है, जिसे विशिष्टाद्वैत में "शरीर-शरीरीभाव" सम्बन्ध की संज्ञा प्रदान की है ।

---

१. (अ) विव्यास वेदान् यस्मात्स तस्माद् व्यास इति स्मृतः ।
—महाभारत, आदि पर्व, ६३.८८
(ब) अल्पाक्षरमसंदिग्धं सारवद्विश्वतो मुखम्,
अस्तोभनमवद्यं च सूत्रं सूत्रविदो विदुः०००श्रीभाष्य, भूमिका, पृ० २

२. पराशर्यवचः सुधामुपनिषद्दुग्धाब्धिमध्योद्धृताम् ॥
—श्रीभाष्य, भूमिका, पृ० २

३. ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या जीवो ब्रह्मैव नापरः ।—ब्रह्मज्ञानवलीमाला, पृ० १

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

## विशिष्टाद्वैत

विशिष्टाद्वैत विश्वविख्यात दर्शन है । यह विद्वत् समाज एवं जनसाधारण दोनों को प्रिय है, क्योंकि इसमें धर्म और तर्क दोनों सम्मिलित हैं । अपने सर्वोत्कृष्ट शास्त्र सम्मत सिद्धान्तों के कारण यह दर्शन वेदान्त में मूर्धन्य स्थान अधिकृत किये हुये हैं । विशिष्टाद्वैत के बिना वेदान्त अधूरा है । विशिष्टाद्वैत का निर्वचन दो प्रकार से किया जाता है—

१. **विशिष्टस्य अद्वैतम्**—इसके अनुसार चित् 'जीव' अचित् 'प्रकृति' से विशिष्ट ब्रह्म का एकत्व या अभप्रेत है ।

२. **विशिष्टयोः अद्वैतम्**—सूक्ष्मचिद्विशिष्टं स्थूलचिद्विशिष्टं च इति विशिष्टयोः अद्वैतम् ।

प्रथम परिभाषा के अनुसार ईश्वर चित् एवं अचित् इन दो तत्वों से विशिष्ट होता है, परन्तु ईश्वर प्रधान है तथा चित् एवं अचित् दोनों ईश्वर के आधीन हैं ।[१] ईश्वर नियामक है और जीव नियाम्य । ईश्वर शेषी है और जीव एवं जगत् गौण होने के कारण शेष । ब्रह्म आधार है, जीव आधेय । जीव पूर्णतया ईश्वर पर आश्रित है तथा ईश्वर की शरण में गये बिना जीव का कल्याण नहीं ।

द्वितीय परिभाषा के अनुसार जब प्रलयावस्था में जीव एवं जगत् सूक्ष्मरूपापन्न होते हैं तब ईश्वर इनकी सूक्ष्मावस्था अपने में धारणा कर लेता है ।[२] ऐसी अवस्था में ईश्वर सूक्ष्मचिदचिद्विशिष्ट रहता है । इस स्थिति में इसे 'कारणावस्थ-ब्रह्म' कहते हैं । इसी प्रकार सृष्टि काल में स्थूल रूप धारण करने पर 'स्थूलचिदचिद्विशिष्ट' होकर ईश्वर कार्यावस्थ ब्रह्म कहलाता है ।

---

१. अशेषचिदचित्प्रकारं ब्रह्मैक्मेवतत्वम् । तत्र प्रकारप्रकारिणोः प्रकाराणां च मिथो अत्यन्तभेदे अपि विशिष्टैक्यादि विवक्षयैकत्वव्यपदेशः ।
—न्यायसिद्धाञ्जनम्, वाराणसी, पृ० २

२. (अ) अतः स्थूलसूक्ष्मचिदचित्प्रकारं ह्यैवकारय, कारणं चेति ब्रह्मोपादानं जगत् । सूक्ष्मचिद्वस्तुशरीरकं ब्रह्मैवकारणमिति ।०००श्रीभाष्य, श्रुतिप्रकाशिका, पृ० २१३
(ब) उत्तरत्र कार्यावस्थः कारणावस्थश्च परमात्मा एत एवेति भाष्येण इदमेव वाक्यं कार्यकारणद्रव्यैक्यप्रतिपादनपरमित्यादि व्याख्यातम् ॥
—न्यायसिद्धाञ्जनम्, सुदर्शन टीका, पृ० १३१७

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

## विशिष्टाद्वैत नामकरण

आचार्य रामानुज द्वारा प्रतिपादित सिद्धान्त का 'विशिष्टाद्वैत' अभिधान न तो रामानुज ने स्वयं प्रयुक्त किया और न ही उनके परवर्ती वरदनारायण भट्टारक ११५० ई० एवं वेदान्तदेशिक १२६८ ई० ने प्रयोग किया। विशिष्टाद्वैत शब्द का प्रथम प्रयोग सुदर्शनसूरि १३०० ई० ने श्रीभाष्य की व्याख्या 'श्रुतिप्रकाशिका' और 'वेदार्थसंग्रह' की व्याख्या 'तात्पर्यदीपिका' में किया। सुदर्शन सूरि द्वारा प्रयुक्त विशिष्टाद्वैत शब्द से उसके परवर्ती विद्वान् अत्यन्त प्रभावित हुए, परन्तु फिर भी उनके परवर्ती मेघनादारि ने अपने दर्शन को 'विशिष्टाद्वैत' नाम प्रदान नहीं किया। सोलहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में भट्टाचार्य, श्रीनिवास और बुच्चि वेंकटाचार्य की कृतियों में रामानुज सिद्धान्त का 'विशिष्टाद्वैत' नामकरण संस्कार किया गया।[१]

## विशिष्टाद्वैत के प्रमुख सिद्धान्त

विशिष्टाद्वैत ने चित्, अचित् एवं ईश्वर इन तीन तत्वों को स्वीकार किया है। चित् का अभिप्राय भोक्ताजीव से, अचित् का भोग्य जगत् से तथा ईश्वर का अभिप्राय अन्तर्यामी परमेश्वर से है। चित् और अचित् ईश्वर का शरीर है और ईश्वर चित् अचित् की आत्मा है। ईश्वर एवं चित्-अचित् में 'शरीर-शरीरीभाव-सम्बन्ध' हैं जो उपनिषदों पर आधारित है। चित् और अचित् की सत्ता स्वीकार करने पर भी ईश्वर के 'एकत्व' एवं 'अद्रव्यत्व' की हानि नहीं होती क्योंकि भेद की दृष्टि से तत्व तीन हैं परन्तु अभेद के वितार से तत्व एक ही है, वह है चितचिद्विशिष्ट ब्रह्म।[२]

---

१. (क) श्रीमन्नारायण एव चिदचिद्विशिष्टाद्वैततत्वम्।
—यतीन्द्रमततदीपिका, आनन्दाश्रम, पृ० २।
(ख) तदेवं विशिष्टाद्वैतमिति पदस्यैषोऽर्थः पर्यवसन्नः विशिष्टस्य अशेषचिदचिद्विशिष्टस्य ब्रह्मणः अद्वैतमैक्यविशिष्टाद्वैतमिति
—वेदान्तकारिकावली, उपोद्धात, पृ० २।

२. सर्वशरीरतया सर्वप्रकारं ब्रह्मैव अवस्तितमिति, अभेदः समरक्थितः, एकमेव ब्रह्म नानाभूतचितचिद्वस्तुप्रकार नानात्वेन अवस्थितं इति भेदाभेदौ अचिद्वस्तुनश्च चित्वस्तुनश्च, ईश्वरस्य च स्वरूप स्वभावैलक्ष्यणात् अशङ्कराच्च भेदः समर्थिताः ॥—वेदार्थसंग्रह, पृ ९०

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

संक्षेपतः—विशिष्टाद्वैत के मूलभूत सिद्धान्तों को निम्न रूप से प्रस्तुत किया जा सकता है—

१. जगत् का सत्यत्व, सत्योपादाकत्व।

२. सृष्टि के लिए किसी भी प्रकार की उपधि, माया, अविद्या, अध्यास आदि का अस्वीकार।

३. ब्रह्म की पारमैश्वर्यशक्ति के रूप में माया का स्वीकार।

४. जीव का स्वाभाविक रूप से ज्ञान स्वरूपत्व, नित्यत्व, ज्ञातृत्व, भोक्तृत्व, ब्रह्मवश्यत्व एवं संख्या में बहुत्व।

५. ब्रह्म का परमार्थतः सविशेषत्व, निर्दोषत्व, सर्वकल्याणगुणसम्पन्नत्व, परमेश्वरत्व, जगत्कर्तृत्व, सर्वव्यापकत्व, सर्वान्तर्यामित्व, मोक्षप्रदत्व, उपास्यत्व, मुक्तिप्राप्यत्व एवं विशिष्टद्रव्यरूप सम्पन्नत्व।

६.दिव्यलोक में भगवान् के नित्यकैंकर्य की प्राप्ति ही सर्वोत्तम मोक्ष।

७. भक्ति या शरणागति ही उस मोक्ष का सर्वोत्तम उपाय।

८. कर्म, ज्ञान और योग आदि भक्ति के अंग।

इस तरह स्पष्ट है कि विशिष्टाद्वैत प्राचीनतम सिद्धान्त है। इसके सभी प्रमेय पूर्ण वैदिक हैं, जिनका महर्षि कण्व, बौधायन, आपस्तम्ब, व्यास, पराशर, मनु, वाल्मीकि, याज्ञवल्क्य, एवं गौतम ने विविध विधि-वर्णन किया है।

आचार्य शंकर से पूर्व विशिष्टाद्वैत के सिद्धान्त भली-भान्ति प्रचलित एवं प्रसारित थे, इस तथ्य की पुष्टि इस बात से भी होती है कि शंकराचार्य ने जीव को सत्य स्वीकार करने वाले सिद्धान्त का उल्लेख अपने ब्रह्मसूत्र के प्रथम अध्याय के तीसरे पाद के पन्द्रवें सूत्र के भाष्य में किया है। उन्होंने 'अस्मदीय' शब्द द्वारा विशिष्टाद्वैत वेदान्त को आदरपूर्वक स्मरण किया है।[१]

---

१. त्रययन्तैः एककण्ठैः तदानुगणमनुव्यासमुन्योक्तिभिश्च।
श्रीमन्नारायणो न पतिरखिलतनुः मुक्तिदः मुक्तभोग्यः॥—रहस्यसारः, परदेवता, परमार्थ्याधिकार, पृ० १

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

## पाञ्चरात्र संहिताओं का विशिष्टाद्वैत चिन्तन पर प्रभाव

विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के पूर्ववर्ती प्रमुख आचार्य यामुन मुनि ने पाञ्चरात्र के प्रामाण्य की स्थापना करने का प्रयास करते हुए 'आगमप्रामाण्य' नामक ग्रन्थ लिखकर पाञ्चरात्र के महात्म्य की सिद्धि की है। श्रीरामानुजाचार्य ने भी श्रीभाष्य के पाञ्चरात्राधिकरण की व्याख्या खण्डनपरक न करके मण्डनपरक ही की है। आचार्य शंकर के द्वारा भी पाञ्चरात्रआगम में उद्भावित दोषों का परिहार ही किया गया है। इसे महाभारत में महोपनिषद् कहा गया है।[१] इसके माहात्म्यातिशय का हेतु है इसका नारायण भगवान् के मुखारविंद से निर्गमन।[२] वेंकटनाथ ने भी 'पाञ्चरात्ररक्षा' नामक ग्रन्थ लिखकर इस शास्त्र की महिमा को विस्तृत किया है।

इस प्रकार पाञ्चरात्र आगम विशिष्टाद्वैत के व्यूहवाद एवं शरणागति के सिद्धान्त को पल्लवित एवं पुष्पित करता है।

## विशिष्टाद्वैत में प्रमुख प्रतिपाद्य विषय

विशिष्टाद्वैत में पदार्थों का विभाजन प्रमाण एवं प्रमेय के रूप में किया गया है—

### प्रमाण :

'प्र' उपसर्ग पूर्वक 'मा' धातु से भाव और करण अर्थ में 'ल्युट्' प्रत्यय करने से प्रमाण शब्द की व्युत्पत्ति होती है। किसी के अनुसार भाव अर्थ में ल्युट् प्रत्यय करने से प्रमाण की व्युत्पत्ति होती है अर्थात् प्रमा ही प्रमाण है। अन्य के मत में करण अर्थ में ल्युट् प्रत्यय करने पर प्रमाण की व्युत्पत्ति होती है अर्थात् प्रमा के करण को प्रमाण कहते हैं। वेदान्तकारिकावलीकार प्रमाण में ल्युट् प्रत्यय को ही स्वीकार करके प्रमा के करण को प्रमाण मानते हैं। इस प्रकार प्रमाण वह है जिसके द्वारा यथार्थ ज्ञान प्रमा प्राप्त हो और इसे प्रमाकरण कहते हैं।

भारतीय दर्शन में प्रमाणों की संख्या के विषय में अनेक प्रकार के मत पाये जाते हैं। विभिन्न मतों में 'एक' से लेकर 'आठ' तक प्रमाण के भेद स्वीकार किये गये हैं। परन्तु विशिष्टाद्वैत वेदान्त में त्रिविध प्रमाण ही माने गये हैं—

---

१. इदं महोपनिषदं सर्ववेदसमन्वितम्।—महाभारत, शान्तिपर्व
२. पञ्चरात्रस्य कृत्स्नस्य वक्ता नारायण: स्वयम्।—यतीन्द्रमतदीपिका, पृ० ३०

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१. प्रत्यक्ष

२. अनुमान

३. शब्द

अत: त्रिविध प्रमाण के अन्तर्गत ही अन्य प्रमाणों के अन्तर्भाव को सिद्ध किया गया है—

**१. प्रत्यक्ष :**

भारतीय दर्शन में इन्द्रियजन्य ज्ञान को प्रत्यक्ष कहा गया है । प्रसंगानुसार विभिन्न व्युत्पत्तियों के अनुसार प्रत्यक्ष तीन प्रकार से जाना गया है— जैसे—

१. जो इन्द्रियजन्य ज्ञानात्मक प्रयोजन को प्राप्त करने के लिए इन्द्रिय विषय के प्रति गमन करती है, वह प्रत्यक्ष इन्द्रियजन्य प्रमा के अर्थ में है ।

२. द्वितीय व्युत्पत्ति के अनुसार प्रत्यक्ष शब्द प्रत्यक्ष प्रमा के करण का बोध कराता है । क्योंकि विषयसन्निकृष्ट इन्द्रिय को ही मुख्यतया प्रत्यक्ष प्रमाण माना जाता है ।

३. तृतीय व्युत्पत्ति के अनुसार 'प्रत्यक्ष' शब्द प्रत्यक्ष प्रमा के विषयभूत अर्थ का बोधक होता है । क्योंकि जिस विषय के प्रति इन्द्रिय का गमन होता है, अर्थात् जो अर्थ इन्द्रिय सन्निकृष्ट होता है । वही प्रत्यक्ष-प्रमा का विषय होता है ।[१]

प्रशस्तपादाचार्य ने कहा है कि चक्षु आदि इन्द्रियों के द्वारा ज्ञान उत्पन्न होता है, उसे प्रत्यक्ष कहते हैं ।[२] महर्षि गौतम के अनुसार इन्द्रिय जन्य ज्ञान प्रत्यक्ष ज्ञान है । किन्तु सभी इन्द्रिय जन्य ज्ञान प्रत्यक्ष नहीं होते । जो संशय, विपर्यय या भ्रमज्ञान से रहित हो, जिसे शब्दों द्वारा प्रकट न किया जा सके, ऐसा निश्चयात्मक ज्ञान कहलाता है ।[३]

---

१. प्रति विषयं प्रति गतं अक्षं इन्द्रियं यस्मै प्रयोजनाय तत् प्रत्यक्षम् । प्रतिगतं विषयं प्रति गतम् अर्थात् विषय-सन्निकृष्टं अक्षं प्रत्यक्षम् । प्रति यं विषयं प्रति गतं अक्षं स प्रत्यक्षः ।—तर्कभाषा, पृ० ६३-६४ ।

२. अक्षमक्षं प्रतीत्योत्पद्यते इति प्रत्यक्षम् ।—प्रशस्तपादभाष्य, पृ १५३ ।

३. इन्द्रियार्थसन्निकर्षोत्पन्नं ज्ञानमव्यपदेश्यव्यभिचारी व्यवसायात्मकं प्रत्यक्षम् ॥—न्यायसूत्र, १.१.४

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

विशिष्टाद्वैत सिद्धान्तवादी बुच्चिवेंकटाचार्य 'प्रत्यक्षप्रमाण' का लक्षण करते हुये कहते हैं कि साक्षात्कार करने वाली प्रमा के हेतु को प्रत्यक्ष कहते हैं। साक्षात्कार करने वाली प्रमा वह है, जो इन्द्रियजन्य होती है। इस साक्षात्कार प्रमा के दो भेद होते हैं—सविकल्पक और निर्विकल्पक।[१]

गुण-संस्थानादि—रहित-विशिष्ट प्रथम पिण्डग्रहण निर्विकल्पक प्रत्यक्ष है। गुण-संस्थानादि-विशिष्ट द्वितीय पिण्डज्ञान को सविकल्पक कहते हैं। दोनों प्रत्यक्ष विशिष्ट-विषयक ही होते हैं। द्रव्य का प्रत्यक्ष संयोग सम्बन्ध से होता है। द्रव्यगत रूपादि का प्रत्यक्ष संयुक्ताश्रयण सम्बन्ध से होता है। यहां समवाय को सम्बन्ध नहीं मानते हैं। पुन: प्रत्यक्ष के दो भेद हैं—अर्वाचीन और अनर्वाचीन।

अर्वाचीन के दो भेद हैं—इन्द्रिय सापेक्ष और इन्द्रिय निरपेक्ष।

इन्द्रिय अनपेक्ष के दो भेद होते हैं—स्वयंसिद्ध और दिव्य प्रत्यक्ष भगवत्कृपाजन्य।

अनर्वाचीन प्रत्यक्ष भी इन्द्रिय निरपेक्ष होता है वह नित्य मुक्त और ईश्वर का प्रत्यक्ष होता है।

**अनुमान**

दो शब्दों—अनु और मान के योग से अनुमान शब्द निष्पन्न होता है। प्रथम का अर्थ है—पश्चात् तथा द्वितीय का अर्थ है ज्ञान। अनुमान शब्द की व्युत्पत्ति दो प्रकार से की जा सकती है। प्रथम में 'अनु' पूर्वक 'मा' धातु के आगे 'ल्युट्' प्रत्यय भाव अर्थ में किया गया है और द्वितीय में करण अर्थ में। इस प्रकार भाव अर्थ में अनुमान शब्द अनुमिति प्रमा तथा करण अर्थ में अनुमान प्रमाण का वाचक होता है। अनुमिति में प्रयुक्त अनु पद प्रतियोगी-साकाङ्क्ष है। जो मिति अर्थात् ज्ञान के पूर्व किसी अन्य ज्ञान की अपेक्षां रखता है। पूर्व ज्ञान से यहां व्याप्तियुक्त पक्षधर्मता रूप एक विशिष्ट ज्ञान अभिप्रेत है। अत: इस विशिष्टज्ञान के पश्चात् होने वाला ज्ञान अनुमान कहलाता है।[२]

---

१. साक्षात्कारप्रमाहेतुः प्रत्यक्षं मानमीरितम्। सविकल्पो निर्विकल्पः साक्षात्कारो द्विधा भवेत्॥—वेदान्तकारिकावली, पृ० १०।

२. अनुमिति अनुमानम्। अनुमीयते अनेन इति अनुमानम्।—भारतीय दर्शन में अनुमान, भूमिका, पृ० १

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

इस प्रकार अनुमान शब्द 'अनु'-उपसर्ग पूर्वक 'मा' धातु से निष्पन्न होता है ।

तात्पर्य यह है कि अनु और मान शब्दों के योग से अनुमान शब्द बना है । अनु शब्द पश्चात् अर्थ का बोधक है और पश्चात् शब्द नियमतः प्रतियोगी-साकाङ्क्ष है, इस पश्चात् अर्थ में, लिंग और लिंगी का सम्बन्ध और लिंग ज्ञान का परिचायक है । लिंग और लिंगी का यह सम्बन्ध ही व्याप्ति या अविनाभाव आदि शब्दों से व्यक्त किया जाता है । अतः 'लिंग-लिंगी-सम्बन्ध-ज्ञान' से हेतु में रहने वाली साध्य की व्याप्ति का ज्ञान अभिप्रेत है । 'लिंग-ज्ञान' से पक्षधर्मता ज्ञान गृहीत किया जाता है । इस दृष्टिकोण से अनु शब्द से अर्थात् व्याप्ति ज्ञान और पक्षधर्मता ज्ञान इन दोनों के पश्चात् जो मान अर्थात् ज्ञान उत्पन्न होता है उसे अनुमान कहते हैं । साधारणतः दो ज्ञात सत्यों के द्वारा किसी अज्ञात सत्य का ज्ञान करना ही 'अनुमान-प्रमाण' है ।

विशिष्टाद्वैत में भी अनुमान के लक्षण को इस प्रकार से व्यक्त किया गया है कि अनुमिति रूप ज्ञान में विद्यमान करण अनुमान कहलाता है । अर्थात् लिंग के परामर्श को अनुमान कहते हैं, क्योंकि लिंग का प्रत्यक्ष होने के बाद चूंकि अनुमिति की प्रवृत्ति होती है, अतः अनुमान कहलाता है ।[१]

**शब्द-प्रमाण**

महर्षि गौतम के अनुसार आप्त पुरुष के वचन को 'शब्द-प्रमाण' कहा जाता है[२] यथार्थवक्ता को आप्त पुरुष कहते हैं । लेकिन यह एक सामान्य बात है कि केवल वचन या वाक्य, पदार्थों के ज्ञान के लिए स्वयं में पर्याप्त नहीं होता और न वाक्य के शब्दों का प्रत्यक्ष ही पदार्थों का ज्ञान कराता है, तदुपरान्त उनके अर्थ को समझता है । इस प्रकार जब शाब्द ज्ञान की प्रामाणिकता आप्तवाक्य पर आधृत

---

१. अनुमितिरूपे ज्ञाने करणमनुमानमित्यर्थः ।
—वेदान्तकारिकावली, टीका, पृ० १७ ।

२. (अ) आप्तोपदेशः शब्दः ।—न्यायसूत्र, १.१.७
(ब) आप्तवाक्यं शब्दः ।—तर्कसंग्रह, पृ० १०१ ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

होती है, तो वह वाक्य के अर्थ को समझना ही 'शाब्दज्ञान' है । उस शाब्द ज्ञान का करण शब्द है । तस्मात् शब्द ही 'शब्द-प्रमाण' है ।[१]

यदि 'प्र' उपसर्ग पूर्वक 'मा' धातु से भाव अर्थ में 'ल्युट्' प्रत्यय करने से प्रमाण शब्द सिद्ध करें तो प्रमा रूप अथवा ज्ञान रूप ही प्रमाण होता है । इस प्रमाण शब्द के व्युत्पत्यर्थ के अनुसार शाब्दबोद-प्रमाण अर्थात्-फल रूप ज्ञान ही होता है । तथा इस फलरूप ज्ञान अर्थात् 'शाब्दबोध' का करण अर्थात् साधन परमाणु रूप शब्दों के अर्थ ज्ञान से सहमत प्रत्येक शब्द का ज्ञान, जो कि श्रोता में ज्ञान को उत्पन्न करता है—होगा ।[२]

इस प्रकार से यह स्पष्ट है कि शब्द प्रमाण में द्विपदी क्रम है । सर्वप्रथम शब्द प्रमाण में आप्त पुरुष के वाक्य में शब्दों का प्रत्यक्ष होता है । जब वे शब्द किसी के द्वारा बोले जाते हैं तो उनका 'श्रोत्रज-प्रत्यक्ष' होता है, और जब वे शब्द लिखे जाते हैं तो उनका 'चाक्षुषप्रत्यक्ष' होता है । तदुपरान्त उन प्रत्यक्षीभूत शब्दों के अर्थ का बोध होता है । इस शाब्दबोध से ही पदार्थों का ज्ञान होता है । यह शाब्द बोध ही 'शब्द-प्रमाण' का करण है । जोकि वाक्य-सम्बन्धी अर्थों के स्मरण रूप व्यापार से पदार्थों का ज्ञान कराता है ।[३]

अतः 'शाब्द-प्रमाण' प्रत्यक्ष से भिन्न है, क्योंकि प्रत्यक्ष इन्द्रियार्थ संसर्ग से होता है ।

इसी प्रकार शब्द 'अनुमान' से भी भिन्न है, क्योंकिं अनुमान में व्याप्ति-ज्ञान रखता है । जबकि 'शब्द-प्रमाण' वाक्यार्थ ज्ञान से सिद्ध होता है ।

अतः विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के अनुसार अनाप्त के द्वारा अनुक्त वाक्य 'शब्द-प्रमाण' कहलाता है ।[४] अतः यही कारण है कि आत्मख्याति-योगाचार, असत्ख्याति-माध्यमिक, अख्याति-मीमांसक, अन्यथाख्याति-नैयायिक, अनिर्वचनीयख्याति-अद्वैती, इन सबका मत निर्मूल तथा निस्सार है ।

---

१. (क) आप्तस्तु यथार्थवक्ता ।—तर्कसंग्रह, काशी संस्करण, पृ० १०१ ।
(ख) वाक्यार्थज्ञानं शाब्दज्ञानं तत्करणं शब्दः—वही, पृ० १०२ ।

२. शाब्दबोध, परिषद्-पत्रिका, पृ० १६ ।

३. पदज्ञानं तु करणं द्वारं तत्र पदार्थधीः ।—न्यायसिद्धान्तमुक्तावली, पृ० २९१

४. अनाप्तानुक्तवाक्यं यत्तच्छाव्दकरण स्मृतम् ।—वेदान्तकारिकावली, पृ० २२

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अनाप्त-अनुक्तशब्दजन्य अर्थ-विज्ञान को ही शब्द कहते हैं। वेद अपौरुषेय होने से अनाप्त-अनुक्त हैं, वेद सनातन हैं। प्रत्येक कल्प में समान पद-क्रम से उसकी आवृत्ति होती है। वेद को प्रमाणित करने के लिए किसी प्रमाणान्तर की आवश्यकता नहीं है। वे ब्रह्म, जीव धर्मादि को प्रमाणित करते हुये अपने को भी प्रमाणित करते हैं। वेदों के प्रत्येक अक्षर और शब्द प्रमाण हैं। उनका ही अन्तिम भाग वेदान्त कहलाता है। जिसे उपनिषद् कहते हैं। उन्हीं वेदों तथा उपनिषदों द्वारा ब्रह्म की सत्ता प्रमाणित होती है, दूसरे किसी प्रमाण से ब्रह्म की सत्ता प्रमाणित नहीं होती।

अतः ब्रह्मसूत्र के भाष्यकारों ने लिखा है कि ब्रह्म सत्ता में एक मात्र शास्त्र ही प्रमाण है।[१] इस प्रकार 'शब्द-प्रमाण' की सत्ता सर्वोपरि है।

## प्रमेय

प्रमा अर्थात् ज्ञान के विषयों को प्रमेय कहते हैं, किन्तु दार्शनिक प्रकरण के अनुसार जिन प्रमा के विषयों के ज्ञान से निःश्रेयस या मोक्ष की प्राप्ति में सहायता प्राप्त होती है, उन प्रकृष्ट मेय-ज्ञेय को प्रमेय कहते हैं। सम्पूर्ण चिदचिद्रूपी विशेषणों से विशिष्ट ब्रह्म एक ही तत्व है। उसमें प्रकार-प्रकारी विशेषण-विशेष्य तथा प्रकारों विशेषणों में पारस्परिक अत्यन्त भेद रहने पर भी विशिष्ट एकत्व विवक्षित है। इसलिए विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में विशिष्टाद्वैत मात्र 'प्रमेय' है। प्रमेय् तत्व के भेद के सम्बन्ध में अनेक मत उपलब्ध होते हैं। किन्तु विशिष्टाद्वैत में प्रमेय तत्व को द्रव्य एवं अद्रव्य दो भेदों से स्वीकृत किया। इस सिद्धान्त में पदार्थों का तीसरा प्रकार असंभावित है। इसलिए सभी पदार्थ इन्हीं दो के अन्तर्गत आ जाते हैं। इस द्रव्य-अद्रव्य की सिद्धि प्रत्यक्ष प्रमाणों से भी स्वयमेव सिद्ध है। इसका किसी भी प्रकार से अपलाप नहीं किया जा सकता।

अतएव विशिष्टाद्वैत में 'प्रमेय' के दो भेद द्रव्य और अद्रव्य बताये गये हैं। जिसमें द्रव्य भी दो भागों में विभक्त है—जड़ और अजड़।

जो स्वयं प्रकाशमान् न हो, उसे जड़ कहते हैं। तथा जो स्वयं प्रकाशमान् पदार्थ हों उन्हें अजड़ कहते हैं। इस प्रकार जड़ पदार्थ के भी दो भेद हैं—प्रकृति और काल। मिश्रसत्वाश्रय को प्रकृति कहते हैं। क्षण, लय, भूत, भविष्य, वर्तमान

---

१. शास्त्रयोनित्वात्—ब्रह्मसूत्र, १.१.३

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

आदि व्यवहार के हेतु को काल कहते हैं। अजड़ पदार्थ के दो भेद हैं—पराक् और प्रत्यक्। दूसरे के लिए प्रकाशमान् को पराक् कहते हैं। पराक् के दो भेद हैं—नित्यविभूति और धर्मभूतज्ञान।

प्रकृति व्यतिरिक्त शुद्धसत्वाश्रय को नित्यविभूति कहते हैं। प्रकाशक को बुद्धि या ज्ञान कहते हैं।

प्रत्यक् के दो भेद हैं।

प्रत्यक् के दो भेद हैं—जीव और ईश्वर। परतन्त्र चेतन को जीव कहते हैं। ईश्वर सर्वतन्त्र स्वतंत्र है। जीव के तीन भेद हैं—बद्ध, मुक्त और नित्य। बद्ध जीव के दो भेद—बुभुक्षु और मुमुक्षु। बुभुक्षु जीव के दो भेद हैं—अर्थकामनिष्ठ और धर्मनिष्ठ। धर्मनिष्ठ भी दो प्रकार का है—देवतान्तरनिष्ठ और भगवन्निष्ठ।

मुमुक्षु के दो भेद हैं—कैवल्यपर, मोक्षपर। मोक्षनिष्ठ जीव के भी दो भेद हैं—भक्त और प्रपन्न। प्रपन्न भी दो प्रकार के होते हैं—एकान्ती, परमैकान्ती, परमैकान्ती के भी दो भेद हैं—दृप्त और आर्त।

ईश्वर स्वरूप के पांच भेदों को निरूपित किया गया है—पर, व्यूह, विभव, अन्तर्यामी और अर्चावतार। जिसमें पर स्वरूप एक ही है। व्यूह स्वरूप के चार भेद हैं—वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध।

वैभव स्वरूप में—मत्स्य, कूर्म, वामन आदि रूपों को वर्णित किया गया है। अन्तर्यामी स्वरूप प्रति शरीर में रहता है। अर्चावतार स्वरूपों में श्रीरङ्गम्, श्रीवेङ्कटाद्रि स्थलों में अर्चावतार स्वयं व्यक्त स्वरूप हैं।

प्रमेय के दूसरे भेद अद्रव्य के दस भेद हैं—सत्व, रज, तम, शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, संयोग और शक्ति।

**सैद्धान्तिकपक्ष—**

आज वेदान्तों की अनेक शाखाएं प्रचलित हैं उन में "विशिष्टाद्वैतवेदान्त" अन्यतम है। सम्पूर्ण वेदों की तत्वापादकता इस वेदान्त के अनुयायियों को अभिप्रेत है। भगवान् नारायण द्वारा उपदिष्ट श्रीदेवी द्वारा प्रवर्तित दश दिव्यसूरियों द्वारा संरक्षित तथा नाथमुनि, यामुनमुनि प्रभृति आचार्यों द्वारा प्रवर्धित श्रीविशिष्टाद्वैत दर्शन के अनुकूल ब्रह्मसूत्रों का श्रीभाष्य नामक भाष्य का प्रणयन भगवत्पाद आचार्यरामानुज ने किया। श्रीभाष्य के दिव्यालोक द्वारा भगवत्पाद रामानुजाचार्य

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

ने श्रुतियों, स्मृतियों, तथा सूत्रों में व्याप्त विसंगतियों को पूर्ण रूप से अपनोदन कर श्रुति सरस्वती का पूर्ण सम्मान किया, जिससे प्रसन्न होकर विद्याधिष्ठात्री देवी सरस्वती ने श्रीभाष्य के सम्मान में उसे अपने सिर पर धारण किया।[1] यतिराज श्रीरामानुजाचार्य ने अपनी कृतियों के द्वारा जिस दर्शन का समर्थन किया उसे विशिष्टाद्वैत के नाम से अभिहित किया जाता है। वेदान्तवेद्य परमात्मतत्व एक तथा चेतनाचेतनात्मक सम्पूर्ण जगत् से विशिष्ट है। परमात्मा एवं जगत् में शरीर-शरीरी भाव सम्बन्ध है, वह जड़ चेतन विशिष्ट परमात्मा एक ही है, उससे भिन्न कोई पदार्थ नहीं हैं, इसी अर्थ को विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त बतलाता है। विशिष्टाद्वैत शब्द की व्युत्पत्ति इस प्रकार से ही की जाती है।

विशिष्टाद्वैत मूलतः भक्ति पर आधारित दर्शन है। तीन प्रमुख तत्व इसके मूलाधार हैं—

१. चित् तत्व, २. अचित् तत्व, तथा ३. ईश्वर।

१. चित्तत्वः—भोक्ता जीव ही चित् है,चित् तत्व चिन्मय ब्रह्म है।[2] इसलिए उसका ही अवान्तर भेद है। चित् अर्थात् जीव, इन्द्रिय, मन, प्राण, बुद्धि से विलक्षण अजड़, आनन्दरूप, नित्य, अणु, अव्यक्त, अचिन्त्य और ज्ञान का आधार है। जीवात्मा का ज्ञान सर्वव्यापक है, इसीलिए इसके भोग में कोई भी प्रतिबन्धक नहीं होता तथा एक ही काल में एक आत्मा अनेक शरीर ग्रहण कर सकता है। विशिष्टाद्वैत दर्शन के अन्तर्गत जीवात्मा के तीन भेद माने गये हैं- (क)बद्ध जीव, (ख) मुक्त जीव, और (ग) नित्य जीव।

बद्धजीवः—बद्धजीव वे कहलाते हैं, जो सांसारिक जीवन में सर्वत्र लिप्त रहते हैं। चौदह भुवन इनके निवास स्थान हैं। ब्रह्मा से लेकर अतितुच्छ कीट पतंग तक सभी जीव बद्ध जीवों की श्रेणी में आते हैं।

मुक्तजीवः—मुक्तजीव ईश्वर की वन्दना को अपना प्रमुख कर्तव्य समझते हैं। ईश्वर तथा उसके भक्तों तक के प्रति भी यह श्रद्धावान् होते हैं। मुक्तजीव संख्या में अनेक हैं, तथा यह सब लोकों में अपनी इच्छानुसार विचरण करते हैं।

---

१. तच्छुत्वा शारदा हृष्टा श्रीभाष्यं तत्कृतं महत्।
शिरस्यारोप्य सम्भाव्य ततो बाहू प्रसार्य च॥

२. वामनशिवराम आप्टे—संस्कृत हिन्दी कोष पृ.-३८०

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

नित्यजीवः—नित्यजीव वे हैं, जो सांसारिक बन्धनों से सर्वथा मुक्त हैं। ये जीव ईश्वर प्रतिपादित कर्मों का सदा पालन करते हैं। यह भगवान् के विरुद्ध आचरण कभी नहीं करते। ईश्वर की नित्य इच्छा से ही इनके भिन्न-भिन्न अधिकार अनादि काल से नियत हैं। भगवान् के अवतार के समान इनके भी अवतार स्वेच्छा से ही होते हैं।[१]

२. अचित् तत्वः—अचित् शब्द का तात्पर्य है—जड़पदार्थ अर्थात् भोग्य-जगत्। अचित् तत्व जगत् के रूप में फैला हुआ है, और ब्रह्म का स्वगत भेद होने के कारण ब्रह्म का ही रूप है। वह सत्य है मायाकृत मिथ्या पदार्थ नहीं है। श्वेताश्वतरोपनिषद् में ब्रह्म के तीनों रूपों चित् अचित् एवं ईश्वर का वर्णन उपलब्ध होता है।[२]

३. ईश्वरः—विशिष्टाद्वैत दर्शन में ईश्वर को सर्वज्ञ एवं सर्वसमर्थ माना गया है। ईश्वर (विष्णु) ही जगत् की उत्पत्ति, स्थिति एवं विनाश के मूल कारण हैं।[३] अनन्त ज्ञानवान्, आनन्द का एक मात्र स्वरूप, ज्ञान शक्ति आदि अच्छे गुणों से विभूषित, समस्त जगत् की सृष्टि, स्थिति एवं संहार करने वाला तथा लक्ष्मी, भू एवं लीला का नायक "ईश्वर" है।[४] ईश्वर चित् अचित् दोनों तत्वों से युक्त है। यही एक मात्र सत्ता है, इसे छोड़ कर कोई स्वतंत्र सत्ता नहीं है। ईश्वर-भोक्ता जीव एवं भोग्य जड़ इन दोनों में अन्तर्यामी रूप में अवस्थित रहता है। विशिष्टाद्वैत दर्शन में जीव एवं जगत् दोनों ही पदार्थ ईश्वर की भांति ही नित्य हैं। अतः सृष्टि और प्रलय से तात्पर्य क्रमशः इनके स्थूल रूप एवं सूक्ष्म रूप धारण करने से है। "प्रलयकाल" में जीव जगत् के सूक्ष्मरूपापन्न होने पर चिदचिद् विशिष्ट ईश्वर "कारणावस्थब्रह्म" कहलाता है। "सृष्टिकाल" में स्थूल रूप धारण करने पर स्थूल चिद्चिद् विशिष्ट ईश्वर "कार्यावस्थब्रह्म" कहलाता है। ब्रह्म समस्त हेय गुणों से

---

१. डा.उमेश मिश्र-भारतीय दर्शन-पृ.४११

२. एतज्ज्ञेयं नित्यमेवात्मसंस्थं नातः परं वेदितव्यं हि किंचित्।
भोक्ता भोग्यं प्रेरितारं च मत्वा सर्वप्रोक्तं त्रिविधं ब्रह्मेतत्॥
श्वेताश्वतरोपनिषद् : १-१२

३. सर्गस्थितिविनाशानां जगतोस्य जगन्मयः।
मूलभूतो नमस्तस्मै विष्णवे परमात्मने॥ विष्णुपुराणः १.२.४

४. डा.उमेश मिश्र-भारतीय दर्शन-पृ.:४१३

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

शून्य है। इसीलिए वह निर्गुण कहलाता है। सृष्टि दशा में ये दोनों चिद्चिद् स्थूलरूप धारण कर लेते हैं। अतः इस अवस्था में ब्रह्म स्थूल चिदचिद् से विशिष्ट रहता है। यहां केवल ब्रह्म का अद्वैत नहीं होता है—प्रत्युत चित् अचित् से विशिष्ट ब्रह्म का ही अद्वैत होता है। "विशिष्टाद्वैत" नाम का यही रहस्य है।

भारतीय दर्शन के क्षेत्र में श्रुति मूलक अद्वैत की प्रतिष्ठा करके शंकराचार्य ने जो चमत्कारी पराक्रम किया, उस पर सभी विद्वत् समाज मुग्ध है।[१] दर्शन के क्षेत्र में शंकराचार्य जैसा उदीयमान प्रतिभा एवं उदात्त व्यक्तित्व वाला अन्य आचार्य अथवा विद्वान् दृष्टिगचर नहीं होता।[२] किन्तु आचार्य शंकर का मत सर्वथा त्रुटि रहित हो ऐसा नहीं है। डॉ. सर्वापल्ली राधाकृष्णन् ने उसकी आलोचना करते हुए कहा—

"Śaṅkara's view seems to be a finished example of learned error. The speculation of philosopher which do not comfort us in our stress and suffering, are mere intellectual diversion and not serious thinking. The Absolute of Śaṇkara rigid motionless, and totally talking in initiative or influence, can not forth our worship."[३]

क्रिया के पश्चात् प्रतिक्रिया नैसर्गिक है। शंकराचार्य के शुष्क ज्ञान पर आधारित अद्वैत दर्शन के प्रति प्रतिक्रिया स्वरूप विशिष्टाद्वैत दर्शन का प्रादुर्भाव हुआ। आचार्य रामानुज ने मोक्ष प्राप्ति के साधन के रूप में ज्ञान की अपेक्षा भक्ति को प्राथमिकता दी। इन्होंने ईश्वर के साकार, सगुण और सविशेष भाव की स्थापना की। रामानुजाचार्य धार्मिक अन्तःप्रेरणा पर विश्वास रखते थे। इन्होंने ऐसे धार्मिक विचारों का प्रतिपादन किया, जो जन सामान्य के लिए सुगमता से ग्राह्य हो। आस्तिक होने के कारण रामानुका विश्वास है, कि मोक्ष ज्ञान और कर्म के द्वारा नहीं अपितु भक्ति और ईश्वर के प्रसाद "अनुकम्पा" के द्वारा ही सम्भव है। आचार्य रामानुज ने ब्रह्म को चित् अचित् से विशिष्ट माना है। रामानुज के अनुसार जीव

१. हरिदत्त शास्त्री-भारतीय दर्शन साहित्य का इतिहास-पृ:५
२. डॉ. राममूर्ति शर्मा—शंकराचार्य उनके मायावाद तथा अन्य सिद्धान्तों का आलोचनात्मक अध्ययन। पृ.५
३. Dr. S. Radhakrishnan: Indian Philosophy, Vol. 2. p.659

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

और जगत् ईश्वर की देह या शरीर है ।[१] आचार्य शंकर ने पारमार्थिक रूप से ईश्वर के सगुण रूप को मिथ्या माना है । परन्तु आचार्य रामानुज प्रकृति और जीव को ईश्वर के अंश के रूप में स्वीकार करते हैं ।[२] सृष्टि और प्रलय ब्रह्म के चिदचिदंश का परिणाम है । यह चिदचिदंश नित्य है, अत: सृष्टि भी नित्य है । यथार्थत: जीव और जगत् दोनों ही ब्रह्मांश होने से नित्य हैं । सृष्टि और प्रलय से तात्पर्य इनके स्थूल एवं सूक्ष्म रूप धारण करने से हैं ।

**मायाः**—आचार्य रामानुज माया को केवल सृष्टि रचना की अदभुत शक्ति के रूप में स्वीकार करते हैं । वस्तुत: वह मायावाद तथा जगत् के मिथ्यात्व का विरोध करते हैं ।[३]

**मोक्षः**—रामानुजाचार्य ने जीवन्मुक्ति को स्वीकार नहीं किया है, अपितु विदेह मुक्ति को ही मान्यता प्रदान की है । यावज्जीवन मोक्ष उनके विचार से असम्भव है । आचार्य रामानुज के मतानुसार वर्णाश्रमोचित कर्म करने से चित्त की शुद्धि होती है । चित्तशुद्धि से भक्ति और भक्ति से मोक्ष प्राप्त होता है ।[४] अत: इससे स्पष्ट है कि आचार्य रामानुज ने जिस दार्शनिक सिद्धान्त की स्थापना की वह सर्वग्राह्य एवं सर्वलोकोपयोगी था । डॉ. राधाकृष्णन् ने रामानुज के दर्शन अर्थात् विशिष्टाद्वैत दर्शन की प्रशंसा करते हुए कहा है—

"The philosophic spirit was strong in Rāmānuj, so too was his religious need. He tries his best reconcile the demands of religious feelings with the claims of logical thinking."[५]

न केवल भारतीय आलोचकों ने अपितु पाश्चात्य विचारकों ने भी विशिष्टाद्वैत दर्शन की मुक्त-कंठ से प्रशंसा की है—

---

१. डॉ. एस.एन.दास गुप्ता—भारतीय दर्शन का इतिहास-खण्ड-३ पृ. २७५

२. (अ) तत्वत्रय: पृ.५ (ब) श्रीभाष्य : २-३-४५

३. तत्वत्रय-पृ. :४१

४. डॉ.उमेश मिश्र-भारतीय दर्शन-पृ० :४१५

५. Dr. S.Radhakrishnan : Indian Philosophy, vol. 2, p.720.

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

"It assumed no doubt the greatest importance as a religious sect, as teaching people how to live rather than how to think,"[१]

सृष्टि एवं सृष्टा सम्बन्धित गुत्थियों को सुलझाना ही दर्शन का लक्ष्य है। इस दृष्टि से आचार्य रामानुज को अभूतपूर्व सफलता मिली है। उनका दार्शनिक सिद्धान्त दार्शनिकों के लिए जितना महत्वपूर्ण एवं उपयोगी है, उतना ही वह एक सामान्य सामाजिक एवं सरल हृदय भक्ति के लिए ही प्रेरणादायक है। अतः विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त की उपयोगिता एवं महत्व स्पष्ट है।

रामानुज दर्शन की सबसे बड़ी विशेषता ब्रह्म की पुरुषवादी धारणा को ब्रह्मवादी दर्शन से संयुक्त करना है। ईश्वरवाद और ब्रह्मवाद को एक में मिलाने का प्रयत्न बहुत पुराना है और स्वयं वैदिक साहित्य में भी दिखाई देता है। गीता में भी इस संश्लेषण का प्रयास किया गया है, परन्तु धार्मिक एवं दार्शनिक पक्षों का जैसा सुन्दर एवं व्यवस्थित समन्वय आचार्य रामानुज ने किया है, वह सर्वश्रेष्ठ है। आचार्य रामानुज का समस्त दर्शन आचार्य शंकर के ब्रह्मवाद के प्रत्यक्ष प्रतिवाद के रूप में उत्पन्न हुआ है। शंकर और रामानुज दोनों ही वेदान्त के प्रमुख आचार्य हैं, दोनों अद्वैत के समर्थक हैं, अर्थात दोनों के अनुसार केवल एक ही सर्वव्याप्त सत्ता है। परन्तु दोनों में भेद यह है कि शंकर का अद्वैत केवल अद्वैत है, और रामानुज का अद्वैत विशिष्टाद्वैत है। दोनों यह मानते हैं कि, जो कुछ है वह ब्रह्म है,ब्रह्म व्यतिरिक्त अन्य कुछ भी नहीं है। परन्तु रामानुज ब्रह्म की सत्ता में सब कुछ वैविध्य स्वीकार करते हैं, जबकि शंकर सबका निषेध करते हैं। शंकर ब्रह्म में वैविध्य को स्वीकार नहीं करते, पर रामानुज वैविध्य को ब्रह्म का सार मानतेहैं। शंकर के अनुसार वैविध्य मायाजनित होने के कारण मिथ्या है, परन्तु आचार्य रामानुज के अनुसार यह ब्रह्म की आत्माभिव्यक्ति हैं और उतना ही सत्य है जितना ब्रह्म।

इस प्रकार विशिष्टाद्वैत वेदान्त-सिद्धान्त का इतिहास प्रचुर मात्रा में तपस्वी संतों एवं तार्किक विद्वान् आचार्यों के द्वारा पुष्ट सिद्धान्त समाज के प्रत्येक वर्ग को सहज सरल ढंग से संसार, परिवार, समाज को समझते हुए निर्गुण-सगुण परमात्मा का तादात्म्य कर लेने की शिक्षा प्रदान करता है।

---

१. F. Maxmuller : Six system of Indian Philosophy,p. 187

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

उक्त विशिष्टाद्वैत-परम्परा में ही लब्धप्रतिष्ठ आचार्य बुच्चि वेंकटाचार्य हैं, इन्होंने रामानुजवेदान्त का अनुसरण करते हुए वेदान्तकारिकावली नामक एक प्रकरण ग्रन्थ की रचना की है। विशिष्टाद्वैत की प्रमाण-प्रमेय-मीमांसा के बोधहेतु यह कारिकावली अति सुगम ग्रन्थ है। आगे के पृष्ठों में वेदान्तकारिकावली-विमर्श प्रस्तुत है, जो कि उपसंहार सहित चार अध्यायों में विभक्त है।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

प्रथम अध्याय

# १.०० प्रमाण का लक्षण

## १.०१ प्रमाण और अप्रमाण की व्यवस्था

'यह प्रमाण है'और 'यह अप्रमाण' है इस प्रकार की प्रमाण और अप्रमाण व्यवस्था सिद्ध होने पर ही प्रमाण की परीक्षा की जा सकती है। अत: प्रमाणसम्बन्धी विचार को प्रस्तुत करने से पूर्व प्रमाण और अप्रमाण की व्यवस्था को सिद्ध करना उपयुक्त है।

जैसा कि शून्यवादी बौद्धों या माध्यमिकों के मत में प्रमाता, प्रमेय, प्रमाण तथा प्रमिति-यह तत्वचतुष्टय परकल्पित अवस्तु है।[१] फलत: उनके अनुसार प्रमाण और अप्रमाण व्यवस्था भी नहीं है। यह माध्यमिकों का विचार युक्ति-युक्त नहीं है, क्योंकि प्रमाण और अप्रमाण व्यवस्था लौकिक परीक्षक-व्यवहार से ही सिद्ध है, और फिर यदि प्रमाण और अप्रमाण व्यवस्था को स्वीकार नहीं किया जाता है तो साधक के अभाव में 'सब कुछ शून्य है'—इस प्रकार के माध्यमिकों के विचार की परीक्षा भी नहीं हो सकेगी। प्रमाण और अप्रमाण-व्यवस्था के अभाव में सभी का प्रवृत्ति-निवृत्ति रूप समस्त व्यवहार स्वीकार्य होगा जिससे कोई भी सही निर्णय प्राप्त नहीं हो सकेगा। अत: प्रमाण और अप्रमाण-व्यवस्था को स्वीकार करना परमावश्यक है।

प्रश्न यह है कि यदि लौकिक व्यवहार से ही प्रमाण और अप्रमाण की सिद्धि होती है तो प्रमाण के परीक्षण की क्या आवश्यकता है? उत्तर यह है कि जब सामान्य रूप से प्रमाण और अप्रमाण की व्यवस्था सिद्ध होगी तो स्वत:प्रमाणत्व

---

१. भारतीय-दर्शन : बलदेव उपाध्याय, पृ.२०५

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

क्या है ? और अप्रमाणत्व क्या है ?-यह भी समझना बहुत आवश्यक होगा और सामान्य रूप से जब वस्तु को सत्ता के ज्ञान का अभाव रहेगा तो अपने-अपने मत के अनुसार विशेष जिज्ञासा के आधीन प्रमाण की परीक्षा संभव नहीं होगी । अतः सामान्यतः वस्तु की सत्ता के ज्ञान को भी स्वीकार करना चाहिए । वस्तु की सत्ता का ज्ञान होगा तो प्रमाण और अप्रमाण-व्यवस्था भीं सिद्ध होगी ।[१]

प्रमाण और अप्रमाण-व्यवस्था को स्वीकार न करने वालों के लिये चार विकल्प उपस्थित होते हैं । जैसे कि (१) सभी प्रतिज्ञाएं प्रमाण हैं, (२) सभी प्रतिज्ञाएं अप्रमाण हैं, (३) सभी प्रतिज्ञाएं आपस में विरोधी हैं या (४) सभी प्रतिज्ञाएं संदिग्ध हैं । यदि सभी प्रतिज्ञाएं प्रमाण हैं तो ऐसी प्रतिज्ञाओं का निषेध भी प्रमाण है, जो हो जाता है । यदि सभी प्रतिज्ञाएं अप्रमाण हैं तो यह प्रतिज्ञा भी अप्रमाण ठहराती है और इस प्रकार अप्रमाणता प्रतिपादित नहीं की जा सकती । तीसरे विकल्प के विषय में यह कहा जा सकता है कि अप्रमाण प्रतिज्ञा कभी भी प्रमाण प्रतिज्ञा का बाध नहीं कर सकती । यदि एक प्रमाण प्रतिज्ञा दूसरी प्रमाण प्रतिज्ञा को निरुद्ध करती है तो इसे विरोध नहीं माना जा सकता । एक प्रमाण प्रतिज्ञा को उसकी प्रमाणता प्रकट करने के लिए दूसरी प्रतिज्ञा पर आश्रित नहीं होना पड़ता । क्योंकि प्रमाण-प्रतिज्ञा स्वयं प्रमाणित है । अन्त में यदि आज सभी के बारे में शंका करते हैं तो कम से कम आप इसमें तो शंका नहीं करते कि आप शंका करते हैं । इस प्रकार आपका यह कहना असंगतिपूर्ण है कि आप सभी के बारे में शंका करते हैं । इस प्रकार यह स्वीकार करना पड़ता है कि दो प्रकार की प्रतिज्ञाएं होती हैं- प्रमाण और अप्रमाण ।[२]

### १.०२ प्रमाण शब्द का व्युत्पत्यर्थ

'प्र' उपसर्ग पूर्वक 'मा' धातु से भाव और करण अर्थ में ल्युट् प्रत्यय करने से प्रमाण शब्द की व्युत्पत्ति होती है ।[३] किसी के अनुसार भाव अर्थ में ल्युट् प्रत्यय करने से प्रमाण की व्युत्पत्ति होती है—प्रमैव प्रमाणम् अर्थात् प्रमा ही प्रमाण है ।[४]

---

१. न्यायपरिशुद्धि, न्यायसारटीका, पृ. ३१-३२.

२. (क) न्याय परिशुद्धि, पृ. ३९-४१ (ख) न्यायसार टीका, पृ. ३१-४१

३. प्रमाणशब्दस्य भावे करणे च व्युत्पत्तिः। —न्यायपरिशुद्धि, पृ. ८

४. वही

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अन्य के मत में करण अर्थ में ल्युट् प्रत्यय करने पर प्रमाण की व्युत्पत्ति होती है-'प्रमाकरणं प्रमाणम्' अर्थात् प्रमा के करण को प्रमाण कहते हैं ।[१] करण अर्थ में ल्युट् प्रत्यय को स्वीकार करके वेदान्तकारिकावलीकार 'बुच्चि वेंकटाचार्य' प्रमाण का लक्षण करते हैं—'प्रमायाः करणं प्रमाणम्' अर्थात् प्रमा के करण को प्रमाण कहते हैं ।[२]

इस प्रकार प्रमाण वह है जिसके द्वारा यथार्थ ज्ञान (प्रमा) प्राप्त हो, जैसे-प्रत्यक्ष के यथार्थ ज्ञान के लिए दोष रहित नेत्र, ध्यान-संगत मानसिक व्यापार और विषय की योग्य-विकटता इत्यादि के संयुक्त स्वरूप से प्रमाण की प्राप्ति होती है । किन्तु शब्द प्रमाण में ज्ञान की प्रमाणता बोलने वाले की दोष रहितता से होती है । शास्त्र प्रमाण है क्योंकि वे ईश्वर द्वारा कहे गये हैं, जिन्हें वस्तु का यथार्थ ज्ञान है । वेदों की प्रमाणता व्यक्ति के ज्ञान के साधनों की दोष रहितता पर आश्रित नहीं है । तात्पर्य यह हुआ कि करण प्रामाण्य के साथ आश्रय प्रमाण्य भी उपयुक्त है । दोनों में भेद स्पष्ट है । कहीं करण प्रामाण की अपेक्षा होती है । तो कहीं आश्रय प्रामाण्य की । जो भी हो प्रमाण का अन्तिम निश्चय तो यथार्थ ज्ञान द्वारा ही है ।

जिससे यथार्थ ज्ञान प्राप्त हो सकता है, वही प्रमाण है । वेद प्रमाण हैं, क्योंकि वे ईश्वर द्वारा कहे गये हैं, जिसे यथार्थ ज्ञान है । इस प्रकार ज्ञान की यथार्थता ही अन्त में प्रमाण की सिद्धि निश्चित करती है ।[३]

वात्स्य श्रीनिवास, जो कि रामानुज सम्प्रदाय के वेंकटनाथ के उत्तराधिकारी हैं, प्रमाण की व्याख्या करते हुए कहते हैं कि प्रमाण यथार्थ ज्ञान की तात्कालिक नित्य और ऐकान्तिक कारण की पूर्ववर्ती स्थिति होने के फलस्वरूप समग्र कारणों में सबसे विशिष्ट सिद्धिकर उपकरण है । अतः उदाहरण के लिए प्रत्यक्ष में चक्षु इन्द्रिय के प्रमाण द्वारा यथार्थ ज्ञान की प्राप्ति संभव है । यद्यपि इस क्रिया में अवान्तर

१. प्रमाणशब्दस्य भावे करणे च व्युत्पत्तिः । —न्यायपरिशुद्धि, पृ.८
२. वेदान्तकारिकाली, का.१५
३. करणप्रामाण्यस्याश्रयप्रामाण्यस्य च ज्ञानप्रामाण्याधीनज्ञानत्वान्तदुभयप्रामाण्य सिद्ध्यर्थमपि ज्ञानप्रामाण्यमेव विचारणीयम् । —न्यायपरिशुद्धि-न्यायसार टीका. पृ. ३५

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

व्यापार के माध्यम से आँख का वस्तु से सम्पर्क होता है ।[१] न्यायदर्शन के अनुसार प्रमा की उत्पादक सामग्री में से किसी एक को भी दूसरे से अधिक महत्वपूर्ण या अतिशय नहीं कहा जा सकता । कारण साधन की अतिशयता का अर्थ उनकी कार्योत्पादक शक्ति है और वह शक्ति उत्पादक सामग्री के सभी तत्वों में संयुक्त होकर ही है । इसीलिए प्रमा उत्पन्न करने वाली सम्पूर्ण कारण उत्पादक सामग्री को ही प्रमाण स्वीकार करना होगा ।

## १.०३ प्रमा के लक्षण

रामानुज वेदान्त में द्रव्य के दो भेद हैं—जड़ और अजड़ ।[२] ज्ञान (प्रमा) अजड़ है । यह जड़ इसलिए नहीं है, क्योंकि ज्ञान स्वयंप्रकाश है और दूसरे पदार्थों को भी प्रकाशित करता है । ज्ञान चेतना भी नहीं, है, क्योंकि वह स्वयं को नहीं जान सकता । ज्ञान स्वयं को तथा दूसरे पदार्थों को दिखा सकता है, लेकिन स्वयं को जान नहीं सकता । जबकि आत्मा स्वयं को जान सकती है और दिखा सकती है । लेकिन वह अन्य पदार्थों को दिखा नहीं सकती । ज्ञान सर्वदा आत्मा (ज्ञाता) से सम्बन्धित है और एक विशिष्ट धर्म वाला है । आत्मा ज्ञानका आधार है । जिस प्रकार प्रकाश दीपक का तत्त्वभूत है और दीपक में रहने वाला धर्म (गुण) भी है । उसी प्रकार ज्ञान द्रव्य (धर्मी) और गुण (धर्म) दोनों हैं । ज्ञान आत्मतत्व, भूतद्रव्य है, और आत्मा का धर्म भी है । जब ज्ञान आत्मा में रहता है, तो उसे 'धर्मभूतज्ञान' कहते हैं । ईश्वर और मुक्त आत्माओं के सम्बन्ध में धर्मभूतज्ञान शुद्ध होता है । लेकिन वह आत्माओं के सम्बन्ध में वह ज्ञान अविद्या से आवृत होता है । जब यह कहा जाता है कि ज्ञान उत्पन्न या नष्ट होता है, तो उसका अर्थ यह है कि अविद्या और कर्म के कारण धर्मभूतज्ञान का विस्तार और संकोच होता है ।[३]

---

१. प्रमा-करणं प्रमाणमिति उक्तमाचार्यैः सिद्धान्तसारं प्रमोत्पादकसामग्री-मध्ये यद् अतिशयेन प्रमागुणकम् तत् तस्याः कारणम् । अतिशयस्य व्यापारः यदि यद् जनयित्वैव यद् जनयेत् तत्तत्र तस्यावान्तरव्यापारः । साक्षात्कारिप्रभाव । इन्द्रियं कारणं इन्द्रियार्थं व्यापारः । —रामानुजसिद्धान्तसंग्रह, गवर्नमेंट ओरियण्टल, हस्तलिपि

२. (क) जडाजडत्वभिन्नेऽत्र द्रव्ये तद् द्विविधं जडम् । -वेदान्तकारिकावली, का. ३
(ख) न्यायपरिशुद्धि, पृ.५

३. (क) वेदान्तकारिकावली, टीका. पृ. ३

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

शाङ्कर वेदान्त के अनुसार ज्ञान मात्र चैतन्य है और वह ब्रह्म से अभिन्न है ।[१] लेकिन रामानुज वेदान्त की भिन्नता यह है कि ज्ञान धर्मी तो है, साथ ही वह आत्मा का धर्म भी है । रामानुज वेदान्त के अनुसार धर्मी ज्ञान सर्वदा स्वयंप्रकाश ज्ञान, ईश्वरीय चेतना के गुणों को ग्रहण करता हुआ स्वयंप्रकाश चेतना है । धर्मभूतज्ञान संसार के प्रभाव में असत्य का स्थान ग्रहण करता है और संसार उसी ज्ञान के लिए होता है । इस प्रकार अप्रमा से प्रमा, असत्य से सत्य, अयथार्थ से यथार्थ, अनुचित से उचित की भिन्नता की आवश्यकता है । इस अभिन्नता का अर्थ प्रमा से अप्रमा को और अप्रमा से प्रमा को उन्नत या अवनत करना नहीं है । प्रमा जीवन का एक तथ्य है । उसी प्रकार अप्रमा भी जीव का एक तथ्य है । समस्त ज्ञान सद्वस्तुसंसार में रहता हुआ सद्वस्तु का ही है । देशकाल से युक्त संसार ही सद्संसार है, जो कि उससे सम्बन्धित ज्ञान से ही हमको अभिव्यक्त होता है । यही विषय-विषयी का परस्पर सम्बन्ध है । रामानुज वेदान्त का सत्ख्यातिवाद प्रमा और अप्रमा के भेद को स्वीकार नहीं करता । सर्वत्र का ज्ञान, प्रमा है, जो शुद्ध और सरल है । यह प्रमा आत्मज्ञान है । यद्यपि यह मानसिक और भौतिक पक्षों से सीमित है और संसार के प्रभाव के कारण नैतिक आवश्यकताओं से सुनिश्चित है । इस प्रकार नियत ज्ञान जीवात्मा का ज्ञान है, जो प्रमा और अप्रमा भेद से दो भेदों में विभक्त है ।[२]

वेंकटनाथ न्यायपरिशुद्धि में अपने समकालीन अनेक विद्वानों के द्वारा दिये गये प्रमा के लक्षणों का उल्लेख करते हुए और खण्डन-मण्डन करते हुए अपने अनुसार प्रमा के लक्षण को बताते हैं—

१. किसी रामानुज वेदान्ती के मत में 'सम्यगनुभवः प्रमा'-अर्थात् सम्यगनुभव प्रमा है ।[३] इस लक्षण में अनुभव-पद से स्मृति का निराकरण किया गया है ।

---

(ख) ए क्रिटीकल स्टडी आफ द फिलासफी आफ रामानुज-अनिमासैन गुप्ता, चौखम्बा संस्कृत सीरीज, वाराणसी, १९५१, पृ. २५-२६

१. एन् इन्ट्रोडक्सन टू शंकरास् थ्योरी आफ नोलैज– एन.के. देवराज, वाराणसी, १९७२, पृ. ८८-९०

२. वेदान्त देशिक-ए स्टडी, पृ. १७५-१७६

३. न्यायपरिशद्धि, पृ. ३७

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अर्थात् अनुभव पद इसीलिए रखा है कि स्मृति में प्रमा का लक्षण अतिव्याप्त न हो जाय। सम्यक् पद से अन्यथा- ख्याति का निराकरण किया गया है।

२. किसी के मत में 'यथार्थज्ञानं प्रमा' अर्थात् यथार्थ ज्ञान को 'प्रमा' कहते हैं।[१] यहां यथार्थ पद से अन्यथा- ख्याति का निराकरण किया गया है और ज्ञान पद से इच्छा और कृत्य का निराकरण किया गया है। अर्थात् ज्ञान पद इसलिए रखा गया है कि इच्छा और कृत्य में प्रमा का लक्षण अतिव्याप्त न हो जाय।

३. किसी के अनुसार 'अनुभूतिः प्रमा'-अर्थात् अनुभूति का नाम प्रमा है।[२] यहां अनुभूति से तात्पर्य स्मृति से भिन्न बुद्धि है अर्थात् 'अनुभूति' पद इसलिए प्रयुक्त हुआ है कि स्मृति में प्रमा का लक्षण अतिव्याप्त न हो जाय।

इन तीनों मतों में प्रमा के क्षेत्र से स्मृति को भिन्न स्वीकार किया है।

नैयायिकों के अनुसार 'यथार्थानुभवः प्रमा' अर्थात् यथार्थ अनुभव का नाम 'प्रमा' है।[३] 'यत्र यदस्ति, तत्र तस्यानुभवः प्रमा, तद्वति तत्प्रकारकानुभवो वा।'[४] अर्थात् जहां जो वस्तु है, वहां उसका अनुभव प्रमा कहलाता है या जो वस्तु वास्तव में जिस तरह की हो, उसको उसी तरह की समझना प्रमा कहलाता है। जैसे—चांदी को चांदी और सोने को सोना। नैयायिकों में प्रमा के लक्षण में यथार्थ पद से अयथार्थ ज्ञान रूप संशय, विपर्यय और तर्क ज्ञान का निराकरण किया गया है, और अनुभव पद से स्मृति का निराकरण किया गया है। कुमारिल भट्ट मीमांसक अज्ञात तत्वार्थ विषयक ज्ञान को प्रमा कहते हैं।[५] यहां अज्ञात पद के द्वारा स्मृति और अनुभव रूप अप्रमा ज्ञानों की व्यावृत्ति की गयी है। नैयायिक अनुभव को अप्रमा नहीं मानते, क्योंकि उनके मत में तद्वत विषयक ज्ञान होने के कारण अनुभव प्रमा का परिच्छेद कराता है। तदर्थ ही प्रमाता को उधर प्रवृत्त करता है और प्रमेयार्थ की प्राप्ति कराता

---

१. न्यायपरिशुद्धि, पृ. ३६

२. वही

३. तर्कभाषा;'सम्पादक-आचार्य विश्वेश्वर, वाराणसी, १९५३, पृ. १४

४. तत्वचिन्तामणि, गंगेश उपाध्याय, कलकत्ता, १८७२, पृ. ४००

५. (क) प्रमा चाज्ञातत्त्वार्थज्ञानमेवात्र भिद्यते। -मानमेयोदय, पृ. २
(ख) अनधिगतार्थगन्तृ प्रमाणम्। -तर्कभाषा, पृ. ३१

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

है। अनुभव यह कुछ भी नहीं करता, अर्थात् न तो वह अज्ञात वस्तु का परिच्छेद करता है, न पुरुष को प्रवृत्त करता है और न प्रमेय को प्राप्त कराता है। अतः अनुभव प्रमा के ध्येय से सर्वथा व्यावृत्त है। इस प्रकार नैयायिकों और मीमांसकों के मत में भी स्मृति-को प्रमाक्षेत्र से पृथक् ही स्वीकार किया गया है।

लेकिन बुच्चि वेंकटाचार्य स्मृति को प्रमा से पृथक् नहीं मानते। यदि स्मृति को प्रमा से पृथक् स्वीकार करते हैं तो प्रत्यभिज्ञा, जो कि प्रमा के रूप में स्वीकार की जाती है, भी अप्रमा होगी।[१] वास्तव में स्मृति जीवन के बहुत से क्षेत्रों में सत्य चेतना के रूप में कार्य करती है। जैसे-काव्य-सृष्टि, कला-सृष्टि और साहित्य-सृष्टि। स्मृति ही एक ऐसी है जो कि शब्दों के प्रयोग के लिए उचित अधिकारी समझी जाती है। बिना स्मृति के संसार में आत्मोद्देश्य के लिए की जाने वाली निःस्वार्थ भक्ति भी व्यर्थ होगी। यह नहीं कहा जा सकता कि पूर्व अनुभव और बाद में न होने वाली स्मृति आत्मोद्देश्य को पूरा कर सकती है। क्योंकि अनुभव के लिए दिव्य संकल्प ही अधिकृत है। इस प्रकार विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में प्रमा का वह लक्षण उपयुक्त नहीं हो सकता, जिसमें स्मृति को प्रमा के क्षेत्र से पृथक् स्वीकार किया जाय।

बुच्चि वेंकटाचार्य विशिष्टाद्वैत-सिद्धान्त के सत्ख्यातिवाद को मस्तिष्क में रखते हुए प्रमा का लक्षण करते हैं—

'यथावस्थितवस्त्वेकव्यवहारानुगा प्रमा'।[२]

अर्थात् जो ज्ञान वस्तु का अनुभव कराने योग्य व्यवहार को उत्पन्न करता है, वह 'प्रमा' है। यह लक्षण व्यवहार का अनिवार्य उपाधि के रूप में इस प्रकार समावेश करता है कि यदि किसी दृष्टान्त में व्यवहार वस्तुतः उत्पन्न न भी हो तो भी वह प्रमाण होगा।

वेंकटाचार्य ने अपने प्रमा के लक्षण में 'यथावस्थित' पद को सप्रयोजन प्रयुक्त किया है।

१. वेदान्तकारिकावली-टीका, पृष्ठ १३
२. वेदान्तकारिकावली-कारिका-१५

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

'यथावस्थित' पद जबकि विशिष्टाद्वैत की वस्तुवादी प्रवृत्तिको सबल करता है, फिर भी विषय के प्रति उतना ही महत्व बताता है, जितना विषयी के प्रति। यह पद मात्र वस्तुवाद में निवेश से विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त की सुरक्षा करता है। यह मन की स्वतन्त्रता, मन के साथ परस्पर सम्बन्ध और चेतना तत्व में पदार्थ को आश्रय नहीं देता है। 'यथावस्थान' का धर्म विषयगत संसार के प्रति उतना ही व्यवहार करता है जितना कि 'धर्मभूतज्ञान' के साथ करता है। 'यथावस्थान' पद ज्ञान के अनुरूप सिद्धान्तों को एक साथ जोड़ता है। वस्तु के प्रति ज्ञान की सुनिश्चितता और वस्तुसम्बन्धी निर्णयों में संगति-'यथावस्थित' पद के अर्थ में सम्मिलित है। यह कहना पर्याप्त नहीं है कि वह प्रमा सत्य है, जो यथार्थ वस्तु के बारे में बताती है। क्योंकि पदार्थ वस्तु ईश्वर ज्ञाता द्वारा इस प्रकार संकल्पित है कि वह हमारी पहुंच से परे है। प्रत्यक्ष, अनुमिति, शब्दबोध और स्मृति इन चारों प्रमाओं में वास्तविक वस्तु वह है, जो अनुभव आत्मा के द्वारा अनुभूत होती है। अनुभव आत्मा का होता है। प्रमा विषय और विषयी के अनुभव का साधन है।

### वेंकटाचार्य के मत का वैशिष्ट्य

वेंकटाचार्य का प्रमा का लक्षण स्पष्टतः प्रमा के क्षेत्र को अप्रमा के क्षेत्र से भिन्न करता है। उदाहरण के लिए 'विपर्यय' यद्यपि नैयायिकों के विपर्यय से भिन्न नहीं है। फिर भी वह रामानुज वेदान्त में ज्ञान का एक भिन्न पक्ष है। और प्रमा से भिन्न है। हमारे सभी नैतिक संशय विपर्यय ही हैं और कुछ नहीं। एक वस्तु के स्थान पर दूसरी वस्तु को ग्रहण करना विपर्यय है, जैसे सीपी को चांदी और रस्सी को सांप समझना। विपर्यय में मनोवैज्ञानिक पक्ष सम्मिलित है। अतः प्रमा से भिन्नता स्पष्ट करता है। प्रमा के लक्षण में वेंकटाचार्य द्वारा प्रयुक्त 'यथावस्थित' पद से विपर्यय का निराकरण किया गया है। अर्थात् 'यथावस्थित' पद इसलिए रखा गया है कि विपर्यय में प्रमा का लक्षण अतिव्याप्त न हो जाय।[१]

वेंकटाचार्य का प्रमा का लक्षण प्रमा के क्षेत्र से 'संशय' को भी बहिष्कृत करता है। 'संशय' वह है, जो एक ही पदार्थ में अगृहीत दो विरोधी गुणों में रहता

१. (क) न्यायपरिशुद्धि-चौखम्बा संस्करण, पृ. ५३
(ख) न्यायपरिशुद्धि-मद्रास संस्करण, पृ. ५६-५७

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

है ।[1] स्पष्ट है विरुद्ध गुणों का एक ही पदार्थ में एक साथ रहना संशयात्मक ज्ञान ही है । जैसे-यह ठूंठ है, या आदमी ? यह संशय ही है क्योंकि द्रष्टा मनुष्य का मस्तिष्क एक ही पदार्थ में'स्थाणुत्व' और मनुष्यत्व-दो संभावनाओं के बीच में दोलायमान रहा है । प्रश्न है कि एक ही इन्द्रिय-पदार्थसंयोग एक ही पदार्थ में एक साथ विरुद्ध धर्मो को ग्रहण करने के लिए किस प्रकार सक्षम हो रहा है ? उत्तर है कि एक ही परामर्श, जो कि दोलायमान है, उन दोनों विरोधी धर्मों को एक पदार्थ में ग्रहण कर रहा है । इसलिए एक ही इन्द्रिय-पदार्थसंयोग एक पदार्थ में दो विरुद्ध धर्मों को ग्रहण कर लेता है । दोलायमान स्थिति में हमेशा संशय ही रहता है । इस प्रकार धर्मभूतज्ञान जहां कि सर्वथा विरुद्ध धर्म और दोलायमान स्थिति का अभाव रहता है, संशय से बिलकुल भिन्न है । संशय एक मनोवैज्ञानिक तथ्य है ।

नैयायिक संशय की उत्पत्ति के लिए पांच कारणों को स्वीकार करते हैं ।[2] जबकि रामानुज वेदान्ती संशयात्मक ज्ञान के लिए दो कारणों को कारण मानते हैं—१. समान, धर्म, और २. विप्रतिपत्ति । जैसे-संध्या के अंधकार मे कोई पथिक मार्ग में खड़े एक ठूंठ को देखकर उसमें ठूंठत्व या मनुष्यत्व का निर्णय नहीं कर पाने पर 'यह ठूंठ है,' या 'मनुष्य'- ऐसा संशय करता है. यह एक ही पदार्थ में समान धर्म वाले विरोधी गुणों को देखकर संशय उत्पन्न होने से 'समान धर्म' संशय है । विप्रतिपत्ति से तात्पर्य है—एक ही आधार में विरुद्ध दो पदार्थों को कहने वाले दो वाक्यों का रहना । जैसे-पर्वत पर दृष्टि डाल कर एक कहता है कि-'पर्वत पर अग्नि है' और उसी पर्वत पर दृष्टि डालकर दूसरा कहता है कि 'पर्वत पर अग्नि नहीं है' । ऐसे विरुद्ध पदार्थों के प्रतिपादक दोनों वाक्यों के श्रवण से उन वाक्यों के ज्ञान से मध्यस्थ को संशय होता है कि 'पर्वत पर अग्नि है या नहीं है ।' यद्यपि इस उदाहरण में प्रत्यक्ष और अनुमान दोनों प्रमाणों का प्रयोग किया जा सकता है, लेकिन निर्णय में संशय की स्थिति रहने के कारण सत् निर्णय नहीं लिया जा सकता । अतः

---

१. (क) न्यायपरिशुद्धि-मद्रास संस्करण, पृ.५८
(ख) एकस्मिन्धर्मिणि विरुद्धनानाकोटिकं ज्ञानम् । -न्यायकोष, भीमाचार्य झलकीकर, पूना १९२८, पृ.९२७

२. न्यायपरिचय-म.म. फणिभूषण तर्कवागीश, वाराणसी १९६८, पृ.२१७-२१९

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

समानधर्म और विप्रतिपत्ति से उत्पन्न होने वाले संशय से प्रमा का क्षेत्र सर्वथा भिन्न है ।[१]

वेंकटाचार्य प्रमा के लक्षण से अनध्यवसाय की भी व्यावृत्ति करते हैं । जैन दर्शन[२] और न्यायदर्शन[३] में अनध्यवसाय को अप्रमा का पृथक् भेद माना गया है । वेंकटाचार्य के अनुसार प्रमा 'अन्यथाज्ञान' भी नहीं है क्योंकि 'अन्यथा-ज्ञान' में धर्म-ज्ञान विपरीत रहता है ।

निष्कर्षतः विशिष्टद्वैत-प्रमाण-मीमांसा जीवन के यथावस्थित-व्यवहार के अनुकूल ज्ञान को समझती है । वास्तव में आत्मा ही यथार्थ ज्ञाता है और सभी विषयों में यह विद्यमान रहता है । अतः जो वस्तु जैसी होती है, उसको उसी रूप में जानता है । चूंकि सत्य शिव से भिन्न नहीं हो सकता और तत्वमूल से भिन्न नहीं हो सकता, उसी प्रकार प्रमा यथावस्थित व्यवहार[४] के अनुकूल ज्ञान होता है, अन्यथा नहीं ।

### १.०४ अप्रमा निरूपण

'अप्रमा' और 'अयथार्थ ज्ञान' ये दोनों पर्याय हैं । जो वस्तु जहां नहीं हो, उसे वहां कल्पित रूप से आरोपित कर लेना 'अप्रमा' है ।[५] जैसे-रज्जु के स्थान में सर्प का भान होना, सीप की जगह चांदी का भान होना, अप्रमा या भ्रम के उदाहरण हैं । क्योंकि वहां जिस वस्तु का बोध होता है, उसका वस्तुतः अभाव है । इस प्रकार 'रज्जु' को 'यह सांप है','सीप' को 'यह चांदी है' ऐसा समझना अयथार्थ ज्ञान है । अयथार्थ ज्ञान ही 'अप्रमा' है ।[६] ज्ञान के कारण-कलाप में जब दोष का प्रवेश होता है, तब ज्ञान अयथार्थ होता है । दोष भले ही इन्द्रियगत हो या विषयगत । इन्द्रियगत

---

१. न्यायपरिशुद्धि-मद्रास संस्करण, पृ. ५८-६४
२. जैनदर्शनसार-जैनसुखदास, जयपुर, १९८२, पृ. ५३
३. प्रशस्तपादभाष्यम्-श्रीधरभट्ट प्रणीतया न्यायकन्दलीकार व्याख्या सम्बलित, वाराणसी, १९७७, पृ. ४३४-४३७
४. यथावस्थितवस्त्वेकव्यथवहारानुगा प्रमा । वेदान्त का. का. सं. १५
५. 'यत्र यन्नास्ति तत्र तस्य ज्ञानमप्रमा' । न्यायपरिशुद्धि, न्यायसारटीका सहित, पृ. ३६
६. न्यापरिशुद्धि-न्यायसार टीका सहित, पृ. ३९

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

दोष से अप्रमा होने का उदाहरण 'शंखपीला' है—यह ज्ञान होगा और सीप को 'यह चांदी है' इस प्रकार चांदी समझना विषयगत दोष से होने वाले भ्रम का उदाहरण है। क्योंकि वहां आंखों में कोई दोष नहीं है, किन्तु 'सीप' में 'चाकचक्य' (चकमकाहट) दोष है, इसी कारण से उक्त ज्ञान 'अप्रमा' ज्ञान होता है।[१]

यहां यह भी ध्यातव्य है कि जैसे जो जैसा नहीं है, उसे वैसा समझना अप्रमा-ज्ञान है, उसी प्रकार जो जैसा है उसे वैसा न समझते हुए उसका ज्ञान करना भी अप्रमा ज्ञान है। अत: 'यह क्या है? यह संशयात्मक ज्ञान भी 'अप्रमा-ज्ञान' कहलाता है।

अन्नंभट्ट के मत में अप्रमा का लक्षण है 'अयथार्थ अनुभव' (मिथ्या ज्ञान) जो वस्तु वास्तव में उस तरह की न हो, पर उसे वैसी ही समझना। जैसे-'सीप' को 'चांदी' और 'रस्सी' को 'सर्प' समझना। इसी अयथार्थानुभव का नाम 'अप्रमा' है।[२]

लोगाक्षिभास्कर के मत में जो अनुभव प्रमाणाभास से उत्पन्न हो और अयथार्थ हो, उसे 'अप्रमा' कहते हैं।[३]

अप्रमा के तीन भेद हैं—१. संशय, २. अन्यथाज्ञान, ३. विपरीतधी।

### १.४.०१ संशय

संशय वह अवस्था है जिसमें मन दो पदार्थों के बीच दोलायमान रहता है और किसी एक का निश्चय नहीं कर पाता। जैसे-अन्धकार में कुछ दूरी पर पुरुषाकार कोई पदार्थ दिखायी देता है। 'वह वस्तु क्या है?'-इसका निश्चयात्मक ज्ञान नहीं हो रहा है। हो सकता है वह स्थाणु हो या पुरुष हो। पुरुषत्व और स्थाणुत्व ये दोनों परस्पर विरुद्ध धर्म हैं, जो एक साथ उस धर्म में नहीं रह सकते। या तो 'यह' होगा या 'वह'। किन्तु इन दोनों पदार्थों में कौन सत्य है? कौन असत्य?

---

१. तर्कसंग्रह (सं.)-वोडास एण्ड ऐघले, पृ. ३५४, पूना १९६३
२. 'तदभाववतितत्प्रकारकोऽनुभवोऽयथार्थः (यथा शुक्तौ इदं रजतमिति ज्ञानम्) सैवा प्रमेत्युच्यते।' -तर्कसंग्रह, पृ. ५६, काशी १९३९
३. 'प्रमाणाभासजन्योऽयथार्थानुभवोऽप्रमा।'-तर्ककौमुदी, सं.-सं. डा. आर.वी. जोशी, १९८६, पृ. ९

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

इसका ज्ञान उपलब्ध नहीं है। इस अवस्था में मन एक ही धर्मी में अनेक विरुद्ध धर्मों का आरोपण करता है।

इस कारण न्यायसूत्रकार गौतम संशय का लक्षण करते हैं—'समानानेकधर्मोपपत्तेर्विप्रतिपत्तेरुपलब्ध्यनुपलब्ध्यव्यवस्थातश्च विशेषापेक्षो विमर्शः संशयः।'[१] इस सूत्र में विमर्श शब्द से संशयके सामान्य लक्षण की ओर इंगित किया गया है। 'वि' शब्द का अर्थ है—'विरोध' और 'मृश्' धातु का अर्थ है-'ज्ञान'। अतएव विमर्श शब्द का अर्थ है-'विरुद्ध पदार्थ का ज्ञान'। फलितार्थ यह है कि किसी एक ही पदार्थ में नाना विरुद्ध पदार्थों का ज्ञान ही 'संशय' है। उपर्युक्त उदाहरण में मन, 'यह पुरुष है अथवा स्थाणु' इन दो विरुद्ध पदार्थों के बीच में दोलायमान हो रहा है, अतः वह संशय ज्ञान है।

भाष्यकार वात्स्यायन के मत में संशय 'अनवधारण ज्ञान' कहा गया है।[२] 'अवधारण' का अर्थ है 'निश्चय'। किन्तु निश्चय का अभाव ही संशय नहीं है। क्योंकि जिस पदार्थ के विषय में किसी प्रकार का ज्ञान नहीं हुआ, उस विषय में निश्चय का अभाव है। किन्तु इस स्थल में संशय नहीं होता।

अतः वात्स्यायन के अनुसार संशय विशेष लक्षित गुणों से भी उत्पन्न हो सकता है।

न्यायसूत्रवृत्तिकार विश्वनाथ के अनुसार किसी एक धर्मी (पदार्थ) में परस्पर विरुद्ध भाव और अभाव दोनों को विशेष ज्ञान किया जाय तो वह ज्ञान 'संशय' कहलाता है।[३] जैसे—'यह धनी है या नहीं।''पुष्प सुगन्धित है या नहीं।'-इत्यादि ज्ञान संशय कहे जा सकते हैं। क्योंकि इस व्यक्ति रूप आश्रय में धन और धन का अभाव दोनों विरुद्ध पदार्थों को विशेषण बना कर और पुष्प स्वरूप आश्रय में सुगन्ध और उसका इन अभाव विरुद्ध दो वस्तुओं को विशेषण बनाकर उक्त ज्ञान किया गया है।

---

१. न्यायसूत्र, १.१.२३

२. अनवधारणज्ञानं संशयः। —न्यायभाष्य १.१.२३, पृ.४६४

३. (क) एकधर्मणि विरोधेन भावाभावप्रकारकं ज्ञानं संशयः।-न्यायसूत्रवृत्ति, १.१.२३, पृ. ३० (ख) एकधर्मिकविरुद्धभावाभावप्रकारकं ज्ञानं संशयः। —न्यायसिद्धान्तमुक्तावली, पृ.४२४-४२५

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

इसीलिए सम्भवतः तर्कसंग्रहकार अन्नंभट्ट ने संशय को धर्मद्वयप्रकारक न कहकर नाना धर्मप्रकारक कहा है। उनके अनुसार संशय का लक्षण है-'एकस्मिन् धर्मिणि विरुद्धनानाधर्मवैशिष्ट्यावगाहिज्ञानं संशयः। यथा स्थाणुर्वा पुरुषो वेति।'[१]

अर्थात् एक विशेष्य (पदार्थ,धर्मी) में परस्पर विरुद्ध नाना धर्म (विशेषण) का जो सम्बन्ध है, उसका जो ज्ञान है, वही संशय है। जैसे-किसी एक 'विशेष्य' स्थाणु को देखकर उसमें संदेह होता है कि 'यह स्थाणु है अथवा पुरुष हैं।' अन्नंभट्ट के अनुरूप तर्ककौमुदीकार लौगाक्षिभास्कर भी संशय को भाव कोटिक और नाना कोटिक स्वीकार करते हैं।[२]

न्यायपरिशुद्धिकार वेंकटनाथ, गौतम, अन्नंभट्ट और लौगाक्षिभास्कर के समान संशय का लक्षण करते हैं—'सामान्यधर्मिस्फुरणे सति अप्रतिपन्नतद्विरोध-प्रतिपन्नमिथो विरोधानेकविशेषस्फुरणं संशयः।'[३] अर्थात् सामान्य धर्मियों (पदार्थों) का स्फुरण होने पर अर्थात् कुछ सामान्य साधारण लक्षणों वाले धर्मियों (पदार्थों) का अनुभव होने पर, विशिष्ट विरोधी गुणों के अग्रहण से अनेक परस्पर विरुद्ध विकल्पों (कोटियों) का जो स्फुरण (अनुभव) होता है, उसे 'संशय' कहते हैं।

वेंकटनाथ का संशय लक्षण अतिव्याप्त दोष से सर्वथा मुक्त है।

बुच्चि वेंकटाचार्य संशय का लक्षण करते हैं—जहां एक धर्मी में नाना प्रकार की वस्तुओं का ज्ञान हो उसे संशय कहते हैं।[४] जैसे जब केवल ऊंची वस्तु ही दिखायी देती है, वह फिर चाहे पुरुष हो या स्थाणु हो, जो एक दूसरे से सर्वथा भिन्न होने से एक साथ दोनों नहीं हो सकते। इसलिए दोनों विकल्प एक दूसरे से सर्वथा भिन्न नहीं होने चाहियें और वस्तु को देखने से पता नहीं चलना चाहिए कि वहां एक है या दूसरी है, इसी से संशय उत्पन्न होता है।[५]

---

१. तर्कसंग्रह, पृ.१२४-१२५, काशी

२. एकस्मिन् धर्मिणि विरुद्धनानाकोटिकं ज्ञानं संशयः। यथा दूरवर्तिन्युच्चैस्तरेऽयं स्थाणुर्वा पुरुषो वेति॥ तर्ककौमुदी, पृ.९

३. न्यायपरिशुद्धि, न्यायतत्वप्रकाशिकासहित, पृ.५८

४. एकधर्मिनानार्थविषया धीस्तु संशयः। -वेदान्तकारिकावली, का.सं.१६, पृ.९

५. वही।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

### १.४.०२ अन्यथाज्ञान

जब किसी वस्तु के धर्म में विपरीत बुद्धि उत्पन्न हो, तो वहां 'अन्यथाज्ञान' कहा जाता है ।[१] जैसे-'शंख पीला है ।' यहां शंख में जो पीतत्व का ग्रहण किया गया है, वह वस्तु के धर्म में विपरीत बुद्धि का ज्ञान कराता है । क्योंकि शंख का धर्म श्वेतत्व है—अर्थात् शंख सफेद है, इसलिए इस दृष्टांत में अन्यथा ज्ञान रूप अप्रमा है ।[२]

अन्यथाज्ञान और भ्रम ज्ञान में भेद है । अन्यथाज्ञान में 'शंखत्व रूप से शंख ज्ञात रहता है, लेकिन पीतत्व में अन्यथाज्ञान रहता है । भ्रम ज्ञान में शुक्तित्व रूप से शुक्ति नहीं जानी जाती किन्तु वहां रजत की भ्रान्ति होती है । इस प्रकार स्पष्ट है कि अन्यथाज्ञान धर्मी रूपी से तो सही जाना जाता है, धर्म रूप से अन्यथा समझा जाता है । लेकिन भ्रम ज्ञान में धर्मी ही सही नहीं होता ।[३]

### १.४.०३ विपरीत-धी

जहां जो वस्तु नहीं हो, वहां उसका निश्चयात्मक ज्ञान एवं जो जैसा नहीं है, उसका वैसा निश्चय करना ही 'विपरीतधी' है । जैसे—'सीप' को यह 'चांदी' है ऐसा निश्चय करना विपरीतधी है ।

योग दर्शन में विपर्यय का लक्षण किया गया है ।-'विपर्ययो मिथ्याज्ञानमतद्रूपप्रतिष्ठम् ।'[४] अर्थात् विपर्यय मिथ्या ज्ञान है, जो उस पदार्थ के रूप में प्रतिष्ठित नहीं है । या अतद्रूप में प्रतिष्ठित मिथ्या ज्ञान को विपर्यय कहते हैं या अ-तद्-रूप प्रतिष्ठतम् जो उसके रूप में प्रतिष्ठित नहीं हैं । अर्थात् जो उस पदार्थ के वास्तविक रूप को प्रकाशित नहीं करता है उसे 'विपर्यय' कहते हैं । जैसे-शुक्ति को पड़ी देखकर कभी-कभी उसके 'चाक्यचिक्य' अर्थात चमक आदि के कारण उसको रजत समझ लिया जाता है । ऐसी दशा में शुक्ति में रजत का ज्ञान होता है, वह अतद्रूप अर्थात् अरजतरूप शुक्ति में प्रतिष्ठित होता है । अतएव अतद्रूप में

---

१. वेदान्तकारिकावली, का. सं. १७

२. वेदान्तकारिकावली-टीका, पृ. १०

३. वही ।

४. पातंजलयोग सूत्र-१८

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

प्रतिष्ठित होने के कारण उसको मिथ्या ज्ञान अथवा 'विपर्यय' कहते हैं। इस प्रकार योग दर्शन में विषय के समान आकार के परिणित चित्तवृत्ति को प्रमाण और विषय के विलक्षण आकार से परिणित चित्तवृत्ति को विपर्यय कहा गया है।

नैयायिकों ने इसी अतद्रूपप्रतिष्ठ अर्थ का बोध न करने के लिए 'तदभाववति तत्प्रकारकं ज्ञानमप्रमा'।[१] कहा है। 'तत्प्रकारकम्' में प्रकार शब्द का अर्थ विशेष होता है। 'तद्भाववति' अर्थात् रजताभाववति शुक्ति का जो रजत्व से रहित शुक्ति आदि में 'तत्प्रकारकम्' अर्थात् 'रजत्व प्रकारकम्' जिसमें रजत्व विशेषण रूप से प्रतीत हो अर्थात् 'इदं रजतम्' यह ज्ञान मिथ्या ज्ञान, विपर्यय अप्रमा या भ्रम कहा जाता है।

वेंकटाचार्य के अनुसार विपरीत बुद्धि तब उत्पन्न होती है, जब किसी वस्तु (धर्मी) में एक या अधिक विरोधी लक्षण निर्दिष्ट किये जाते हैं और उस विरोध को जाना नहीं जाता है। यह सामान्यतः दोषयुक्त प्रत्यक्ष वस्तु से सम्बन्धित मिथ्या-मानसिक-प्रवृत्ति के कारण उत्पन्न होता है। जैसे कि 'सीप को रजत देखना' एक ही वस्तु में-विरोधी गुणों का अनेकान्त प्रतिपादन करना या अद्वैत वेदान्तियों का जगत् को सत् और असत् दोनों कहना है।[२]

### १.४.०४ सत्ख्यातिवाद

भारतीय दर्शन के क्षेत्र में भ्रान्तिविषयक सिद्धान्त 'ख्यातिवाद' के नाम से प्रचलित है। 'ख्याति' शब्द का अर्थ है 'ज्ञान'। जहां भ्रम होता है, वहां किस विषय का ज्ञान होता है, इसी सम्बन्ध में भिन्न-भिन्न ख्यातियां निम्न प्रकार हैं—

१. आत्म ख्याति, २. असत् ख्याति, ३. अनिर्वचनीय ख्याति, ४. अख्यातिवाद, ५. अन्यथाख्याति, और ६. सत्ख्यातिवाद (यथार्थख्याति)।

सत्ख्यातिवाद के प्रवर्तक आचार्य रामानुज आदि विद्वान् हैं। सत्ख्यातिवाद के अनुसार संसार में कुछ भी असत् नहीं है। अतः भ्रम भी मिथ्या न होकर सत् ही होते हैं। इसलिए यह सिद्धान्त 'सत्ख्यातिवाद' कहलाता है।

---

१. तर्कसंग्रह, पृ. २३
२. वेदान्तकारिकावली एवं टीका, का. सं. १७, पृ. १०

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

वेंकटाचार्य का कहना है कि पञ्चीकरण के सिद्धान्त के अनुसार सभी द्रव्य एक-दूसरे में होते हैं। प्रत्येक वस्तु में प्रत्येक का तात्विक अंश वर्तमान होने के कारण ही रज्जु में सर्प और शुक्ति में रजत का ज्ञान सत् ही है। क्योंकि ज्ञान उसी पदार्थ का होता है, जो सत् है जिसका अस्तित्व है। इसलिए शुक्ति में रजत का जो भ्रम ज्ञान होता है, वह असत् नहीं है। भ्रम स्थल में रजत का बाध होने से संसार के सारे रजत का बाध नहीं हो जाता। भ्रम-निवृत्ति के बाद भी चांदी की वह चमक या सांप का वह आकार यह सब बने रहते हैं। भ्रम में सत्यांश होने के कारण वह सत्यांश भ्रम-निरसन के बाद भी टिकता है। किन्तु ज्ञान के व्यावहारिक (प्रायोगिक) पक्ष के लिए विषयगत तत्वों की प्रबलता का ज्ञान होना आवश्यक है। शुक्ति में रजत की आंशिक सत्यता होते हुए भी शुक्ति का रजत रूप से व्यवहार नहीं होता है। इस सिद्धान्त को वेंकटाचार्य 'यथार्थख्याति' कहते हैं।[1]

---

१. वेदान्तकारिकावली, २४

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

द्वितीय-अध्याय

# २.०० प्रमाण के भेद : प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द

भारतीय दर्शन में प्रमाणों की संख्या के विषय में अनेक प्रकार के मत पाये जाते हैं । विभिन्न मतों में एक से लेकर आठ तक प्रमाण माने गये हैं । चार्वाक केवल प्रत्यक्ष प्रमाण ही स्वीकार करता है। बौद्ध और वैशेषिक प्रत्यक्ष तथा अनुमान-दो प्रमाण मानते हैं । सांख्य और योग प्रत्यक्ष, अनुमान तथा शब्द-इन तीन प्रमाणों को स्वीकार करते हैं ।

नैयायिक प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द इन चार प्रमाणों को मानते हैं । प्रभाकर मतानुयायी मीमांसक प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द और अर्थापत्ति-इन पांच प्रमाणों को स्वीकार करते हैं । कुमारिल भट्ट तथा वेदान्ती प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द, अर्थापत्ति तथा अभाव (अनुपलब्धि) इन छः प्रमाणों को स्वीकार करते हैं । पौराणिक सम्प्रदायों में आठ प्रमाण स्वीकार किये हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द, अर्थापत्ति, अभाव, ऐतिह्य तथा सम्भव ।[१]

वेंकटाचार्य रामानुज वेदान्त का अनुसरण करते हुए तीन प्रमाणों को ही स्वीकार करते हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द ।[२] यद्यपि भारतीय दर्शन में एक से लेकर सात, आठ तक प्रमाण के भेद स्वीकार किये गये हैं । किन्तु रामानुज वेदान्त में प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द-त्रिविध प्रमाण के अन्तर्गत ही अन्य प्रमाणों के अन्तर्भाव को सिद्ध किया गया है । जैसे उपमान और अर्थापत्ति प्रमाणों को अनुमान में अन्तरर्भूत किया है और अनुपलब्धि अथवा अभाव प्रमाण को प्रत्यक्ष में अन्तर्भूत किया है ।[३]

---

१. न्यायपरिशुद्धि, पृ. २९४

२. मानं प्रत्यक्षानुमानशब्दभेदात् त्रिधा भवेत् । —वेदान्तकारकावली, का. सं. २

३. वेदान्तकारिकावलीटीका, पृ. सं. २

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

जैसे-'भूतले घटाभाव:' यहां घटाभाव भूतल रूप ही है । अत: अभाव प्रत्यक्ष के योग्य है । घट के पूर्व का अभाव अर्थात् प्राग्भाव मिट्टी रूप ही है, अत: वह भी प्रत्यक्ष के योग्य है । इसी प्रकार घट के प्रध्वंसाभाव में अभाव कुछ भी नहीं है, अपितु वह कपाल रूप है, जो प्रत्यक्ष के योग्य है ।

अन्योन्याभाव भी कुछ नहीं है, जैसे घट में पट का अभाव, पट में घट का अभाव यह अन्योन्य अभाव नहीं हैं । घट से पट का भेद घटत्व रूप है, क्योंकि घटत्व में पट की आकांक्षा ही नहीं रहती, इसी प्रकार यदि इसके विपरीत सोचें वहां भी अभाव की व्यवस्था न होकर प्रत्यक्ष ही सिद्ध होगा ।

अत: उपर्युक्त चतुर्विध अभाव प्रत्यक्ष में ही अन्तर्भूत हो जाता है ।[1]

## २.०१ प्रत्यक्षः

### २.१.०१ प्रत्यक्ष का लक्षण

भारतीय दर्शन में इन्द्रियजन्य ज्ञान को प्रत्यक्ष कहा गया है । 'प्रत्यक्ष' शब्द की तीन विभिन्न व्युत्पत्तियों के आधार पर 'प्रत्यक्ष' शब्द का प्रयोग-'इन्द्रियजन्य प्रमा', 'उस प्रमा के करण' और 'उस प्रमा के विषयभूत पदार्थ-' इन तीन विभिन्न पदार्थों के बोधन के लिए प्रसंगानुसार किया जाता है ।

जैसे—(१) 'प्रति विषयं प्रति गतम् अक्षम् इन्द्रियं यस्मै प्रयोजनाय तत् प्रत्यक्षम्' इस व्युत्पत्ति के अनुसार 'प्रत्यक्ष' शब्द इन्द्रियजन्य ज्ञान का बोधक होता है । क्योंकि ज्ञानात्मक प्रयोजन को प्राप्त करने के लिए 'इन्द्रिय' विषय के प्रति गमन करती है ।

(२) 'प्रतिगतं विषयं प्रति गतम् अर्थात् विषयसन्निकृष्टम् अक्षं प्रत्यक्षम्'- इस द्वितीय व्युत्पत्ति के अनुसार 'प्रत्यक्ष' शब्द 'प्रत्यक्ष प्रमा के करण' का बोध कराता है, क्योंकि विषयसन्निकृष्ट इन्द्रिय को ही मुख्यतया प्रत्यक्ष प्रमाण माना जाता है ।

---

१. वेदान्तकारकावली, का. सं. २५-२६

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

(३) 'प्रतिगत विषयं प्रति गतम् अक्षं स प्रत्यक्ष:' इस तृतीय व्युत्पत्ति के अनुसार 'प्रत्यक्ष' शब्द प्रत्यक्ष प्रमा के विषयभूत अर्थ का बोधक होता है, क्योंकि जिस विषय के प्रति इन्द्रिय का गमन होता है, अर्थात् जो 'अर्थ' इन्द्रियसन्निकृष्ट होता है। वही प्रत्यक्ष प्रमा का विषय होता है।[१]

प्रशस्तपादाचार्य ने कहा है कि चक्षु आदि इन्द्रियों के द्वारा जो ज्ञान उत्पन्न होता है, उसे प्रत्यक्ष कहते हैं।[२]

गौतम का कथन है कि इन्द्रियजन्य ज्ञान प्रत्यक्ष ज्ञान है। किन्तु सभी इन्द्रिय-जन्य ज्ञान प्रत्यक्ष नहीं होते। जो संशय, विपर्यय या भ्रम ज्ञान से रहित हो (अव्यभिचारी), जिसे शब्दों द्वारा प्रकट न किया जा सके (अव्यपदेश्य) ऐसा निश्चयात्मक (व्यवसायात्मक) ज्ञान प्रत्यक्ष ज्ञान कहलाता है।[३]

इस लक्षण में गौतम ने 'अव्यभिचारी' पद के प्रयोग से अप्रमा-संशय, विपर्यय और तर्क का निषेध किया है। 'अव्यपदेश्य' पद से निर्विकल्पक ज्ञान की ओर संकेत किया है तथा 'व्यवसायात्मक' पद से सविकल्पक ज्ञान को बताया है। तर्कसंग्रहकार अन्नंभट्ट के अनुसार प्रत्यक्ष ज्ञान का असाधारण कारण प्रत्यक्ष कहलाता है।[४] इस लक्षण में प्रत्यक्ष शब्द प्रमा और प्रमाण दोनों ही अर्थों में प्रयुक्त किया गया है। इस लक्षण से प्रत्यक्ष के अन्तर्गत प्रत्यभिज्ञा और मानस प्रत्यक्ष का समावेश हो जाता है। केशवमिश्र-प्रत्यक्ष का लक्षण करते हैं—'साक्षात्कारिप्रमा-करणं प्रत्यक्षम्'[५] अर्थात् साक्षात्कारिणी प्रमा के करण को 'प्रत्यक्ष' कहते हैं। यहां पर प्रमा के रूप में 'प्रत्यक्ष' शब्द के स्थान पर 'साक्षात्कारि' शब्द का प्रयोग किया गया है। लेकिन उपर्युक्त लक्षणों में प्रत्यक्ष के अन्तर्गत ईश्वर प्रत्यक्ष का समावेश नहीं होता है। क्योंकि इन्द्रियार्थसन्निकर्षजन्य ज्ञान नित्य नहीं होता है। जबकि ईश्वर-प्रत्यक्ष-ज्ञान नित्य है। अत: उपर्युक्त लक्षणों में पूर्णता नहीं देखी जाती।

---

१. तर्कभाषा-व्याख्याकार, डा. गजानन शास्त्री 'मुंसलगांवकर', पृ. ६३-६४
२. अक्षमक्षं प्रतीत्योत्पद्यते इति प्रत्यक्षम्। -प्रशतपादभाष्य, पृ. १५३
३. इन्द्रियार्थसन्निकर्षोत्पन्नं ज्ञानमव्यपदेश्यमव्यभिचारि व्यवसायात्मकं प्रत्यक्षम्। -न्यायसूत्र १.१.४
४. प्रत्यक्षज्ञानकरणं प्रत्यक्षम्। -तर्कसंग्रह, पृ. ६४, काशी संस्करण
५. तर्कभाषा, संपादक-आचार्य विश्वेश्वर, पृ. ४६

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

इसलिए न्यायबोधनीकार गोवर्धनाचार्य प्रत्यक्ष का लक्षण करते हैं। 'ज्ञानकरणकं ज्ञानं प्रत्यक्षम्।'[१] अर्थात् प्रत्यक्ष वह ज्ञान है, जिसके लिए दूसरे ज्ञान की आवश्यकता नहीं होती, और जिसका ज्ञान साक्षात् होता है। अतः यह अपरोक्ष कहलाता है। जबकि अनुमिति में व्याप्तिज्ञान, उपमिति में सादृश्यज्ञान, शाब्दबोध में पदज्ञान करता है। अतः वह तीनों ज्ञान करणक ज्ञान होने से परोक्ष ज्ञान कहलाते हैं। इस लक्षण में यद्यपि ईश्वर-प्रत्यक्ष जैसे ज्ञान का समावेश हो जाता है, लेकिन इस लक्षण में सविल्पक-प्रत्यक्ष का समावेश नहीं होता। अतः यह लक्षण भी अपूर्ण ही है। नव्य नैयायिक गंगेशोपाध्याय का प्रत्यक्ष का लक्षण इन सभी उपर्युक्त लक्षणों से अधिक समीचीन प्रतीत होता है। वे प्रत्यक्ष का लक्षण करते हुए कहते हैं कि वह ज्ञान जिसका ग्रहण साक्षात् रूप में होता है, उसे प्रत्यक्ष ज्ञान कहते हैं।[२] अर्थात् प्रत्यक्ष वह ज्ञान है, जिसके लिए दूसरे साधनों की आवश्यता नहीं है। जिसका ज्ञान साक्षात् होता है, उसे प्रत्यक्ष कहते हैं। प्रत्यक्ष में पूर्व ज्ञान की आवश्यकता नहीं होती। इस प्रकार तत्वचिंतामणिकार गंगेशोपाध्याय के अनुसार साक्षात्कारि ज्ञान और ज्ञानान्तर को करण न रखने वाले ज्ञान को प्रत्यक्ष कहते हैं।[३] इस लक्षण में नित्य और अनित्य सभी प्रत्यक्षों का समावेश हो जाता है।

रामानुज दर्शन में, न्याय-वैशेषिक के प्रत्यक्ष लक्षण से प्रभावित होकर अनेक लक्षण प्रस्तुत किये गये हैं। सर्वप्रथम विष्णुचित्त अपने 'प्रमेयसंग्रह' नामक ग्रन्थ में प्रत्यक्ष का लक्षण करते हैं—'साक्षादनुभवः प्रत्यक्षम्, साक्षात्त्वं जातिः'[४] अर्थात् साक्षात् अनुभव को प्रत्यक्ष कहते हैं। यहां साक्षात् से तात्पर्य है-ज्ञान में रहने वाला-साक्षात्व अर्थात् जाति। रामानुज वेदान्त में 'चैतन्य' गुण नहीं है, अपितु एक द्रव्य या द्रव्य का गुण है। जब चेतना 'साक्षात्व' से लक्षित होती है, तो वह 'ज्ञान' हो जाती है। इस साक्षात् ज्ञान के करण को प्रत्यक्ष कहते हैं।

---

१. न्यायबोधनी, पृ. ३०, सम्पादक-वोडास और ऐथले।

२. प्रत्यक्षस्य साक्षात्कारित्वम् लक्षणम्। -तत्वचिन्तामणि, पृ. ५५२

३. ज्ञानाकरणं ज्ञानं प्रत्यक्षम्। -तत्वचिन्तामणि, पृ. १

४. अपरोक्षप्रमाध्यक्षमापरोक्ष्यं च संविदः।
व्यवहार्यार्थसंबन्धिज्ञानजत्वविवर्जनम् इति॥ -न्यायपरिशुद्धि, पृ. ७१

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

पराशर भट्टारक गुरु अपने ग्रन्थ 'तत्वरत्नाकर'[१] में प्रत्यक्ष का लक्षण देते हुए कहते हैं कि साक्षात् अनुभव प्रत्यक्ष है । साक्षात् अनुभव से तात्पर्य है 'अपरोक्ष ज्ञान-जिसमें किसी दूसरे ज्ञान की अपेक्षा नहीं होती । जबकि अनुमान, उपमान, शाब्दबोध-इन तीनों प्रमाणों में क्रमशः व्याप्ति-ज्ञान, सादृश्य-ज्ञान और पद-ज्ञान की आवश्यकता होती है । तात्पर्य यह हुआ कि अपरोक्ष ज्ञान वह है जिसके लिए किसी ज्ञान की आवश्यकता नहीं होती और परोक्ष ज्ञान वह है जोकि किसी दूसरे ज्ञान पर आश्रित होता है । वरदविष्णु मिश्र अपने ग्रन्थ 'मानयाथात्म्यनिर्णय' में कहते हैं—'अपरोक्षप्रमा प्रत्यक्षं, प्रमाया आपरोक्ष्यं नाम विशदावभासत्वमिति ब्रूमः किमिदं वैशद्यं नाम असाधारणाकारेण वस्त्ववभासकत्वमित्यादि ।[२] अर्थात् अपरोक्षानुभूति या अपरोक्ष-प्रमा 'प्रत्यक्ष' है । अपरोक्ष प्रमा से तात्पर्य है—जिसमें विशदता और सजीवता हो । विशदता और सजीवता से अर्थ है—पदार्थ के विशिष्ट और विलक्षण गुणों का प्रकाशन- जो कि शब्द और अनुमान में दीखने वाले जाति लक्षणों से भिन्न है ।

रामानुज वेदान्तियों के उपर्युक्त तीनों मतों में और स्पष्टता देते हुए बुच्चि वेंकटाचार्य 'प्रत्यक्ष' का लक्षण करते हैं, कि साक्षात्कार करने वाली प्रमा के हेतु को प्रत्यक्ष कहते हैं ।[३] साक्षात्कार करने वाली प्रमा वह है, जो इन्द्रियजन्य होती है । इस साक्षात्कार प्रमा के दो भेद होते हैं- (१) सविकल्पक और (२) निर्विकल्पक ।[४]

### २.१.०२ साक्षात्कार के दो भेदः

२.१.२.१ **निर्विकल्पकः**—निर्विकल्पक ज्ञान वह है जो केवल वस्तु मात्र को ग्रहण करता है और वह परामर्शरहित होता है ।[५] जैसे-वस्तु को प्रथम क्षण में ग्रहण करने पर उसमें पूर्व दृष्ट सजातीयता के कारण परामर्श नहीं होता-अर्थात् प्रथम क्षण में मात्र वस्तु का ही ग्रहण होता है । जब प्रथम क्षण में परामर्श रहित

---

१. न्यायपरिशुद्धि, पृ.७२
२. न्यायपरिशुद्धि, पृ.७२
३. साक्षात्कारप्रमाहेतुः प्रत्यक्षं मानमीरितम् । -वेदान्तकारिकावली, का. सं. १८
४. सविकल्पो निर्विकल्पः साक्षात्कारो द्विधा भवेत् । -वेदान्तकारिकावली-का. सं. १८
५. प्रत्यवमर्शरहितं ज्ञानं निर्विकल्पकम् । -वेदान्तकारिकावली टीका, का. सं. १९, पृ. ११

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

'गौ' का दर्शन होता है, तो गाय का ज्ञान नहीं होता ! मात्र गाय के पिंड का दर्शन होता है । इस प्रकार रामानुज वेदान्त में-निर्विकल्पक ज्ञान वह है, जो विशेष रहित वस्तु मात्र का ग्रहण करता है । रामानुजमतानुयायियों को नैयायिकों द्वारा दिया गया निर्विकल्पक लक्षण-'जो जाति आदि से रहित है, उसे निर्विकल्पक ज्ञान कहते हैं,' अभिमत नहीं है ।[१]

२.१.२.२ **सविकल्पक:-** सविकल्पक ज्ञान वह है जो परामर्श सहित होता है ।[२] अर्थात् सविकल्पक ज्ञान में विशेषण विशेष्य भाव रहता है । अर्थात् जब प्रथम क्षण में परामर्श रहित वस्तु का ज्ञान होता है, तभी द्वितीय क्षण में वस्तु की पूर्व दृष्ट सजातीयता के कारण वस्तु के परामर्श का ग्रहण होता है । अर्थात् वस्तु मात्र ही नहीं अपितु किसी एक विशेष वस्तु का ही ज्ञान होना सविकल्पक ज्ञान है । जैसे-प्रथम क्षण में देखे गये 'गो' पिंड को हम गाय नहीं समझते, अपितु द्वितीय क्षण में ही उसे 'गौ' (गाय) समझते हैं ।

यह सविकल्पक और निर्विकल्पक साक्षात्कार (१) इन्द्रियसापेक्ष और (२) इन्द्रियानपेक्ष भेद से दो प्रकार का होता है ।[३]

(अ) इन्द्रियसापेक्ष साक्षात्कार साधारण पुरुषों में प्रसिद्ध है । यह इन्द्रिय-सापेक्ष प्रत्यक्ष पांच प्रकार का होता है—

(१) चाक्षुष, (२) श्रावण, (३) त्वाच, (४) घ्राणज, और (५) रासन ।

(ब) इन्द्रियानपेक्ष-इन्द्रियानपेक्ष दो प्रकार का होता है-(क) स्वत: सिद्ध और (ख) दिव्य ।[४]

**(क) स्वत: सिद्ध**

स्वत: सिद्ध उसे कहते हैं जो स्वप्रयत्न अर्थात् योगादि से सिद्ध होता है ।

---

१. जात्यादीनां पृथक्पृथक् ग्रहणमिति च मतं न सिद्धान्तिनामभिमतमत्युक्तं भवति । -वेदान्तकारिकावली, टीका, पृ. ११

२. प्रत्यवमर्शसहितं ज्ञानं सविकल्पकम् । -वेदान्तकारिकावली, टीका, पृ. ११

३. वेदान्तकारकावली, का.सं. २०

४. वेदान्तकारिकावली, का. सं. २०

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

दिव्य प्रत्यक्ष उसे कहते हैं जो स्वप्रयत्न की अपेक्षा नहीं रखता, अपितु देवकृपा से प्राप्त होता है।

योगज प्रत्यक्ष वह होता है, जो प्रकृष्ट अदृष्ट विशेष से उत्पन्न हो, और युक्तावस्था में मनोमात्रजन्य हो। यही योगि प्रत्यक्ष अयुक्तावस्था में बाह्य इन्द्रिय जन्य होता है।

(ख) दिव्य प्रत्यक्ष

दिव्य प्रत्यक्ष ईश्वर कृपा से प्राप्त दिव्य इन्द्रियों से उत्पन्न होता है।[१]

जैसा कि कहा जाता है-मैं तुझे योग और ईश्वरीय दिव्य चक्षुओं को प्रदान करता हूं, जिससे कि तुम धर्म और पराक्रम से सब कुछ देख सकोगे।[२]

यह योगज, स्वतःसिद्ध प्रत्यक्ष और दिव्य स्वामिप्रसादज, प्रत्यक्ष सभी अर्वाचीन विद्वानों को मान्य है।[३]

लेकिन इन्हीं प्रत्यक्ष के अन्तर्गत नित्य प्रत्यक्ष, मुक्त पुरुष प्रत्यक्ष और ईश्वर प्रत्यक्ष प्राचीन कहे जाते हैं।[४]

रामानुज वेदान्त में दिव्य प्रत्यक्ष के अन्तर्गत नित्य, मुक्त, ईश्वर, प्रत्यक्ष को स्मृति के आधार पर प्रमाण रूप से स्वीकार किया गया है।

रामानुज वेदान्त में स्मृति प्रमा ही है, क्योंकि वह प्राचीन अनुभव से उत्पन्न होती है, जबकि नैयायिक स्मृति को 'अप्रामाण्य स्वीकार करते हैं।

रामानुज वेदान्त में प्राचीन अनुभवजन्य होने के कारण स्मृति प्रमा ही है, और यह प्रत्यक्ष प्रमाण में ही स्वीकार की जाती है।[५] सादृश्य, अदृष्ट, चिन्ता आदि से संस्कार का उद्बोधन होने पर स्मृति मानी जाती है।

---

१. वेदान्तकारिकावली टीका, पृ. सं. ११-१२

२. 'दिव्यं ददामि ते चक्षुः पश्य मे योगमैश्वरम्।
तत्सर्वं धर्मवीर्येण यथावत्संप्रपश्यसि ॥' -गीता श्लोक सं. ११-८

३. वेदान्तकारिकावली, का. सं. २१

४. वही, का. सं. २२

५. वही

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

स्मृति के समान प्रत्यभिज्ञा भी प्रत्यक्ष में ही अन्तर्निहित है ।[१] अन्तर मात्र इतना है कि स्मृति में वस्तु विशेष सम्मुख नहीं होती, जबकि प्रत्यभिज्ञा में वस्तु विशेष सम्मुख रहती है ।

प्रतिभा भी प्रत्यक्ष प्रमाण के अन्तर्गत आती है ।[२] प्रतिभा पुण्यात्मा पुरुष के निष्ठा से होती है-अर्थात् किन्हीं पुण्यात्माओं में बुद्धि विशेष को ही प्रतिभा कहते हैं । वह बुद्धि विशेष 'नवनवोन्मेषशालिनी' होती है ।

१. वेदान्तकारिकावली, का. सं. २३
२. वेदान्तकारिकावली, का. सं. २४

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

तृतीय अध्याय

# ३.०० अनुमान

## ३.०१ अनुमान का लक्षण

'अनु' और 'मान' दो शब्दों के योग से अनुमान शब्द निष्पन्न होता है। प्रथम का अर्थ है- पश्चात् तथा द्वितीय का अर्थ ज्ञान। अनुमान शब्द की व्युत्पत्ति दो प्रकार से की जा सकती है-'अनुमिति-अनुमानम्' तथा 'अनुमीयते अनेन इति अनुमानम्'। प्रथम में 'अनु' पूर्वक 'मा' धातु के आगे 'ल्युट्' प्रत्यय भाव अर्थ में किया गया है और द्वितीय में करण अर्थ में। इस प्रकार भाव अर्थ में अनुमान शब्द अनुमिति प्रमा तथा करण अर्थ में अनुमान प्रमाण का वाचक होता है। अनुमिति में प्रयुक्त अनु पर प्रतियोगी-साकाङ्क्ष है। जो मिति अर्थात् ज्ञान के पूर्व किसी अन्य ज्ञान की अपेक्षा रखता है। पूर्व ज्ञान से यहां व्याप्तियुक्त पक्षधर्मता रूप एक विशिष्ट ज्ञान अभिप्रेत है। अतः इस विशिष्ट ज्ञान के पश्चात् होने वाला ज्ञान अनुमान कहलाता है।[१]

अनुमान शब्द 'अनु' उपसर्ग पूर्वक 'मा' धातु से निष्पन्न होता है। तात्पर्य यह है कि 'अनु' और 'मान' दो शब्दों के योग से अनुमान शब्द बना है। 'अनु' शब्द पश्चात् अर्थ का बोधक है और पश्चात् शब्द नियमतः प्रतियोगी साकांक्ष है, इस पश्चात् अर्थ में, लिंग और लिंगी का सम्बन्ध और लिंग ज्ञान ये दोनों ही प्रतियोगी के रूप में अनुमित होते हैं। 'मान' शब्द ज्ञान का परिचायक है। लिंग और लिंगी का यह सम्बन्ध ही व्याप्ति या अविनाभाव आदि शब्दों से व्यक्त किया जाता है। अतः 'लिंग-लिंगी-सम्बन्ध-ज्ञान' से हेतु में रहने वाली साध्य की व्याप्ति का ज्ञान अभिप्रेत है। 'लिंग ज्ञान' से पक्षधर्मताज्ञान गृहीत किया जाता है। इस दृष्टिकोण से 'अनु' शब्द से अर्थात् 'व्याप्ति ज्ञान' और 'पक्षधर्मता ज्ञान' इन

---

१. भारतीय दर्शन में अनुमान-ब्रजनारायण शर्मा, भूमिका

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

दोनों के पश्चात् जो 'मान' अर्थात् ज्ञान उत्पन्न होता है, उसे अनुमान कहते हैं। साधारणत: दो ज्ञात सत्यों के द्वारा किसी अज्ञात सत्य का ज्ञान करना ही 'अनुमान' है।

यह अनुमान शब्द 'अनु' उपसर्ग पूर्वक 'मा' धातु से भाव अर्थ में अथवा करण अर्थ में 'ल्युट्'-प्रत्यय लगाकर दो प्रकार से सिद्ध होता है। प्रथम अर्थ में 'अनुमीयत इति अनुमानम्' या 'अनुमितिः अनुमानम्' इस व्युत्पत्ति के आधार पर यह अर्थ अनुमिति प्रमा का बोधक है।

द्वितीय अर्थ में 'अनुमीयते अनेन इति अनुमानम्' इस रूप से व्युत्पत्ति करने पर 'अनुमान' पद, अनुमिति प्रमा के कारण का वाचक है। अर्थात् अनुमिति प्रमा का साधन है। सामान्यत: सभी दार्शनिकों ने 'अनुमितिकरणमनुमानम्' यह अनुमान लक्षण माना है।[१]

नैयायिकों के समान बुच्चि वेंकटाचार्य अनुमान का लक्षण करते हैं—'अनुमित्यात्मविज्ञाने करणं अनुमानम्'।[२] अर्थात् अनुमिति रूप ज्ञान में विद्यमान करण अनुमान कहलाता है। अर्थात् लिंग के परामर्श को अनुमान कहते हैं, क्योंकि लिंग का प्रत्यक्ष होने के बाद चूंकि अनुमिति की प्रवृत्ति होती है, अत: अनुमान कहलाता है।

यद्यपि अनुमान प्रत्यक्ष का अनुसरण करता है, लेकिन स्मृति और प्रत्यभिज्ञा के प्रत्यक्ष होने पर अनुमान नहीं होता है।[३]

अनुमान के लक्षण में प्रयुंक्त लिंग,परामर्श, व्याप्ति, करण आदि पद व्याख्यासापेक्ष है जिसमें 'लिंग' उसे कहते हैं जो लीन अर्थ को बताता है।[४]

जहां अग्नि की जो व्याप्ति है, उससे विशिष्ट जो धूम है, उसका पर्वत में रहने वाला जो वैशिष्ट्य ज्ञान है-अर्थात् 'व्याप्ति विशिष्ट हेतु पर्वत में है। ऐसा ही ज्ञान परामर्श है।[५] प्राचीन नैयायिकों ने व्यापार के समान असाधारण कारण को

---

१. (अ) तर्कसंग्रह, पृ.७० (ब) वेदान्तपरिभाषा, पृ.१४८

२. वेदान्तकारिकावली २.१

३. 'स्मृतिप्रत्यभिज्ञयोः प्रत्यक्षानुगामित्वेऽपि नानुमानत्वम्।'
-वेदान्तकारिकावली टीका, पृ.१७

४. 'लीनमर्थं गमयति इति लिंगम्'।-तर्कभाषा

५. 'व्याप्यस्य पक्षवृत्तिधीः परामर्शनामभाक्।' -वेदान्तकारिकावली २.२

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

करण कहा है। अर्थात् अनुमिति के प्रति व्याप्तिज्ञान करण है और परामर्श व्यापार है, लेकिन नव्य नैयायिकों के अनुसार परामर्श ही करण है। व्यापारवान् होना करण का लक्षण नहीं है, अपितु जो सबसे अधिक साधक होता है, वह करण होता है। बुच्चि वेंकटाचार्य ने नव्य नैयायिकों के मत का सहारा लेकर लिंगपरामर्श को ही अनुमिति का करण स्वीकार किया है।

## ३.०२ व्याप्ति

अनुमान का मूल आधार 'व्याप्ति' है। बिना व्याप्ति के अनुमान हो ही नहीं सकता। अत: अनुमान के लिए व्याप्तिज्ञान अत्यावश्यक है। 'यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्राग्निरिति भूयिष्ठसाहचर्यैकज्ञानेन व्याप्तिधीर्भवेत्।'[१]

अर्थात् 'जहां जहां धुआं रहता है, वहां वहां आग रहती है'-इस भूयिष्ठ साहचर्य-नियम को 'व्याप्ति' कहते हैं। यहां धुएं के साथ अग्नि का नियत साहचर्य है, क्योंकि धुआं अग्नि के साथ ही पाया जाता है। अग्नि से भिन्न स्थल पर वह कभी भी नहीं पाया जाता। धूम और अग्नि के इस सम्बन्ध को 'अविनाभाव' सम्बन्ध कहते हैं, और इसी 'अविनाभाव' सम्बन्ध को व्याप्ति कहते हैं। किन्तु व्याप्ति ज्ञान में केवल नियत-साहचर्य का होना ही पर्याप्त नहीं है, अपितु उसके लिए व्यभिचार का अभाव होना भी आवश्यक है। जैसे-जहां अग्नि का अभाव होता है, वहां धुआं नहीं रहता। इस प्रकार धूम का अग्नि के साथ सर्वदा रहना अव्यभिचार है।

अत: व्याप्ति में साहचर्य-अविनाभाव सम्बन्ध के साथ व्यभिचाराभाव का होना भी आवश्यक है।

### वेंकटचार्य का मत

वेंकटाचार्य अपनी कुछ नवीनता केसाथ नैयायिक मत को स्वीकार करते हुए व्याप्ति का लक्षण करते हैं कि-'व्याप्ति' वह है जिसमें हेतु का साध्य के साथ अविनाभाव सम्बन्ध हो, जिसमें हेतु का क्षेत्र, देश और काल की दृष्टि से, साध्य से कभी भी अधिक नहीं हो।[२] और साध्य का क्षेत्र देश और काल की दृष्टि से हेतु से कम नहीं हो तथा जिसमें निरुपाधिक रूप से नियत सम्बन्ध हो। जैसे देश और काल के योगपथ के उदाहरण के लिए शक्कर और उसकी मिठास में नियत साहचर्य

---

१. वेदान्तकारिकावली, २.३

२. 'पक्षे साध्यमतिरनुमित्यात्मिका मता।'-वेदान्तकारिकाली, का. सं. ३

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

पाया जाता है। कालिक योगपथ के लिए छाया का मान और सूर्य की स्थिति का उदाहरण देते हैं। केवल देशिक योगपथ के लिए ताप और उसके प्रभाव का उदाहरण देते हैं। कभी-कभी देश और काल में पृथक् वस्तुओं में भी साहचर्य पाया जाता है-इसके लिए ज्वार भांटा और सूर्य चन्द्र का सम्बन्ध उदाहरण है।

### ३.०३ व्याप्तिग्रहोपाय

व्याप्ति का ग्रहण भूयः सहचार दर्शन से होता है। किन्तु जहां एक भी स्थल में व्याप्य-व्यापक के सहचार का अभाव अथवा व्यभिचार का ग्रहण हो जाता है, वहां व्याप्ति के लिए भूयः सहचार दर्शन भी व्यर्थ हो जाता है और वह व्याप्य-व्यापक के अविनाभाव सम्बन्ध अथवा स्वाभाविक सम्बन्ध का बोध नहीं करा सकता है। इसलिए केवल भूयः सहचार दर्शन ही व्याप्ति का ग्राहक नहीं है, अपितु उसके साथ व्यभिचार का अदर्शन होना भी आवश्यक है अर्थात् 'व्यभिचारदर्शन सहकृत भूयः सहचार दर्शन' व्याप्ति का ग्राहक होता है।

वेंकटाचार्य के अनुसार हेतु और साध्य के बीच रहने वाली व्याप्ति अनेक उदाहरणों के निरीक्षण के द्वारा ही ग्रहण की जा सकती है, एक उदाहरण द्वारा नहीं, जैसा कि 'धर्मराजाध्वरीन्द्र' द्वारा स्वीकार की गयी है। वेंकटाचार्य वरदविष्णु मिश्र के मत का भी समर्थन करते हैं।[१] पराशर भट्टारक गुरु अपने ग्रन्थ 'तत्वरत्नाकर' में कहते हैं कि व्याप्ति का प्रथम परामर्श, जो विश्वास उत्पन्न करने में समर्थ है, वह सामान्य वाक्य के प्रतिपादन करने के लिए पर्याप्त है।[२] जब जाति प्रत्यय (धूम-धूमत्व) किसी भी एक उदाहरण से सम्बन्धित है (जैसे-धूम), तो धूम और अग्नि की व्याप्ति के अनुभव का अर्थ यह होगा कि धूमत्त्व का अग्नित्व से व्याप्ति ज्ञान हो गया है। इसलिए एक विशेष पदार्थ और उसके जाति प्रत्यय के अनुभव से हम इस जाति प्रत्यय से सम्बन्धित अन्य विशेष पदार्थों को भी जानते हैं।[३] पुनः वे व्याप्ति ग्रहण करने के व्यापार को समझते हुए कहते हैं कि जब हेतु और साध्य की व्याप्ति प्रचुर उदाहरणों से देखी जाती है, तब ऐसे निरीक्षणों का परिणाम, साध्य और हेतु के समस्त उदाहरणों की सार्वभौम व्याप्ति के पक्ष में, संस्कार रूप से संग्रह

---

१. न्यायपरशुद्धि, पृ. १०४
२. वही
३. वही, पृ. १०५

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

होता है और तब व्याप्ति के निरीक्षण का अन्तिम उदाहरण चित्त में सभी साध्य और सभी हेतुओं में व्याप्ति का विचार, पहले अंकित हुए संस्कारों की जागृति की मदद से उत्पन्न करता है ।

## ३.०४ व्याप्ति के भेद

व्याप्ति दो प्रकार की होती है-अन्वय व्याप्ति और व्यतिरेक व्याप्ति ।[१] जहां व्याप्ति की विधिमुखेन प्रतिपत्ति होती है, उसे अन्वय व्याप्ति कहते हैं ।[२] जैसे-'यत्र यत्र धूमः तत्र तत्र वह्निः'-यथा महानसः'-अर्थात् जहां जहां धूआं है, वहां-वहां आग है, जैसे रसोई घर । जहां व्याप्ति की निषेधमुखेन प्रतिपत्ति होती है । उसे 'व्यतिरेक व्याप्ति' कहते हैं ।[३] जैसे-'यत्र यत्र वह्न्यभावः, तत्र तत्र धूमाभावतः'-यथा महाहृदः-अर्थात् जहां जहां अग्नि का अभाव रहता है, वहां वहां धूम नहीं रहता जैसे सरोवर । उभयविध व्याप्ति-प्रदर्शन में 'व्याप्य' तथा 'व्यापक' को रखने का भी एक क्रम होता है । व्याप्ति को बोलते समय व्याप्य को पहले और व्यापक को उसके बाद बोला जाता है । अन्वय व्याप्ति भाव पदार्थों में होती है, जिसमें साधन (हेतु) व्याप्त और साध्य व्यापक होता है । उससे भिन्न व्यतिरेक व्याप्ति, अन्वय व्याप्ति की उलटी होती है जिसमें साध्याभाव व्याप्य और साधनाभाव व्यापक होता है ।

## ३.०५ हेतु के रूप

अनुमान के लिए सद्-हेतु अपेक्षित है । अतः तार्किकों ने हेतु के रूपों का निश्चय किया है । किन्तु भारतीय तर्कशास्त्र में सर्वप्रथम इस प्रकार का विवेचन किसने किया, यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता । इस विषय में संभवतः प्राचीनतम विवेचन 'प्रशस्तपादभाष्य' में उपलब्ध होता है । प्रशस्तपादाचार्य ने हेतु के तीन रूप कहे हैं—

(१) जो अनुमेय (साध्य) से सम्बद्ध हो ।

(२) साध्य से युक्त (दृष्टान्त) में प्रसिद्ध हो ।

---

१. अन्वयी व्यतिरेकी च किंच हेतुर्विलक्षणः । -वेदान्तकारिकावली, का. सं. ५

२. 'अन्वयो नाम यत्सत्वे यत्सतत्त्वमित्यभिलप्यः साहचर्य नियमः। यथा धूमसत्वे वह्निसत्वम् ।'-वेदान्तकारिकावली, टीका, पृ. ५९

३. व्यतिरेको नाम यदभावे यदभाव इत्यभिलप्यः साहचर्यनियमः, यथा वह्न्यभावे धूमाभावः ।'

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

(३) साध्य के अभाव (विपक्ष) में न हो, वह लिंग (हेतु) अनुमापक होता है।[१]

अर्थात् सद् हेतु त्रिरूपों-पक्षसत्व, सपक्षसत्व और विपक्षासत्व से युक्त होता है।[२] प्रशस्तपादाचार्य ने इस मन्तव्य को काश्यप के नाम से उद्धृत किया है।[३] इससे यह भी प्रतीत होता है कि सम्भवत: वैशेषिक दर्शन में पहले से ही यह मन्तव्य प्रचलित था। बौद्ध-दार्शनिक धर्मकीर्ति ने अपने ग्रन्थ 'न्यायबिन्दु' में हेतु की त्रिरूपता इस प्रकार बतलायी है-'त्रैरूप्यम् पुन:'-लिङ्गस्यानुमेये सत्वमेव। सपक्ष एव सत्वम्। असपक्षे चासत्वमेव निश्चितम्।'[४] अर्थात् (पक्ष) में लिंग को सत्व, सपक्ष सत्व औरअपक्ष (विपक्ष)-असत्व। इनके अतिरिक्त सांख्य कारिका की 'माठरवृत्ति' में भी लिंग के त्रैरूप्य का प्रतिपादन किया गया है।[५]

इस प्रकार वैशेषिक, बौद्ध तथा सांख्य-दर्शन में हेतु के तीन रूप स्वीकार किए गए हैं।

न्यायदर्शन में हेतु की पंचरूपता स्वीकार की गयी है-१. पक्ष-सत्व, २. सपक्ष-सत्व, ३. विपक्ष व्यावृत्ति, ४. अबाधित-विषयत्व, और ५. असत् प्रतिपक्षत्व।

न्यायदर्शन में संभवत: सर्व प्रथम न्यायवार्तिककार उद्योतकर ने हेतु की पंचरूपता का निरूपण किया है।[६] 'न्यायतात्पर्यटीकाकार' वाचस्पति मिश्र ने इसका विशद विवेचन किया है।[७] 'तर्कभाषाकार' केशवमिश्र आदि ने इसी परम्परा का अनुकरण किया है।

बुच्चि वेंकटाचार्य ने भी प्रशस्तपादाचार्य, बौद्ध एवं वैशेषिक आदि विद्वानों का अनुसरण करते हुए हेतु के तीन रूप स्वीकार किये हैं—

---

१. यदनुमेयेन सम्बद्धं प्रसिद्धं च तदन्विते।
तदभावे च नास्त्यैव तल्लिङ्गमनुमापकम्॥ -प्रशस्तपादभाष्य, पृ. १६२

२. किरणावली, पृ. १९४

३. प्रशस्तपादभाष्य, पृ. १६२

४. न्यायबिन्दु, पृ. ३०-३२

५. सांख्यकारिका, माठरवृत्ति, कारिका ५

६. न्यायवार्तिक १.१.५, पृ. २९४

७. न्यायवार्तिक तात्पर्य टीका, १.१.५, पृ. ३१५

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१.पक्ष, २. सपक्ष, और ३. विपक्ष ।[1]

### (अ) पक्ष

प्राचीन नैयायिकों के अनुसार पक्ष वह है, जिसमें साध्य का सन्देह हो ।[2] जैसे-'पर्वतो वह्निमान्, धूमात्'-यहां पर्वत में साध्य का सन्देह हुआ अतः 'पर्वत' पक्ष है । किन्तु इस लक्षण में 'अतिव्याप्ति'दोष दिखयी देता है, क्योंकि घर के अन्दर बैठे व्यक्ति को साध्य सन्देह के बिना भी घनगर्जन मात्र से मेघानुमिति होती है कि 'गगनं मेघवत्, घनगर्जनात्' (गगन मेघयुक्त है, घन-गर्जन होने से) अतः साध्य सन्देह को पक्षता नहीं कहा जा सकता है ।[3]

कुछ प्राचीन नैयायिकों ने सन्देहयोग्यता को 'पक्षता' कहा है ।[4] उनके मत में हां घन गर्जन आदि स्थल में साध्य-सन्देह नहीं है, वहां सन्देह-योग्यता को लेकर लक्षण का समन्वय किया जा सकता है, क्योंकि 'गगनं मेघवत्'-इस प्रकार का साध्य निश्चय और 'गगनं मेघाभाववत्' इत्यादिकारक बाध निश्चय नहीं रहने से और योग्यता रहने के कारण अनुमिति उत्पन्न हो जाती है। किन्तु यह मत भी युक्ति-संगत प्रतीत नहीं होता। गंगेश कहते हैं कि साध्य निश्चय और बाध्य निश्चय का अभाव को पक्षता कहा जाय तो एक के रहने पर भी दोनों का अभाव हो सकता है । अतः सिद्ध अथवा बाधक्षण में अनुमिति की आपत्ति की जा सकती है । यदि अभावद्वय-साध्य निश्चय का अभाव और बाध निश्चय का अभाव को पक्षता कहा जाय, तो उक्त दोष का निवारण किया जा सकता है, किन्तु ऐसी स्थिति में बाध-निश्चय के अभाव का निवेश करना व्यर्थ होगा, क्योंकि जलाशय आदि पक्ष स्थल में बाध और हेतु की असिद्धि भाव आवश्यक रूप से रहने के कारण उसी से अनुमिति की अनुत्पत्ति सिद्ध की जा सकती है । यदि साध्य-निश्चय के अभाव को सन्देह-योग्यता कहा जाय, तो भी युक्ति-संगत प्रतीत नहीं होता। क्योंकि एक हेतु के द्वारा किसी साध्य की अनुमिति हो जाने पर भी, अन्य हेतु द्वारा

---

१. सपक्षे सपक्षस्तु पूर्वं निश्चित साध्यकः।
संदिग्ध साध्यकः पक्षो विपक्षस्तदभावनाम् ॥ -वेदान्त कारिकावली,क़ा. सं.४

२. तर्क संग्रह, पृ.९०

३. सिद्धान्तमुक्तावली, पृ.२४८

४. तत्वचिन्तामणि, पृ.१०८८

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

उसी ज्ञात साध्य की पुनः अनुमिति की जा सकती है, जैसे-'पर्वतो वह्निमान्'-यह अनुमिति धूम-हेतु से निश्चय होने पर भी अन्य आलोक हेतु से भी हो सकती है। अतः साध्य-निश्चय और बाध निश्चय के अभाव को सन्देह योग्यता नहीं कहा जा सकता। फलतः सन्देह-योग्यता को पक्षता नहीं कहा जा सकता।[१]

कुछ प्राचीन नैयायिकों ने सिसाधयिषा को 'पक्षता' माना है,[२] क्योंकि सिद्धि रहने पर भी सिसाधयिषा जाग्रत होने पर अनुमिति होती है। जैसे-मुमुच्छु को 'आत्मा वारे श्रोतव्यो मन्तव्यः।'[३] इस श्रुति के आधार पर शाब्दबोध द्वारा आत्मा की सिद्धि हो जाने पर भी, मनन द्वारा सिसाधयिषा होने पर आत्मा की अनुमिति होती है। किन्तु यह मत भी साध्य-सन्देह की भांति असंगत होने के कारण, निरसनीय है, क्योंकि सिसाधयिषा विशेषण अथवा लक्षण होने के योग्य वस्तु नहीं है। परामर्शज्ञान के पूर्व हेतु-दर्शन, व्याप्ति-स्मरण आदि से सिसाधयिषा का नाश हो जाता है, अतः इसे अनुमिति में विशेषण नहीं कहा जा सकता। इसको उपलक्षण भी नहीं माना जा सकता, क्योंकि परम्परीय कारण होने से, सिद्धि रहने पर तथा सिसाधयिषा रहने पर भी अनुमिति की आपत्ति हो सकती है। यदि सिसाधयिषा की योग्यता को ही पक्षता माना जाय तो भी न्यायसंगत, नहीं, क्योंकि कथित युक्तियों के आधार पर योग्यता का निरूपण ही नहीं किया जा सकता। यदि यह कहा जाय कि हेतु दर्शन, व्यक्ति स्मरण तथा परामर्श ज्ञान होने पर सिसाधयिषा का नाश हो जाने से उसको विशेषण न भी माना जाय तो भी पुनः दूसरी सिषाधयिषा और दूसरे परामर्श ज्ञान की उत्पत्ति मानकर सिषाधयिषा को विशेषण बनाया जा सकता है। अतः सिषाधयिषा को पक्षता मानने में कोई बाधा नहीं है। किन्तु ऐसा होने पर भी घन-गर्जन स्थल में व्यभिचार दोष अवश्य रहेगा, क्योंकि घर में बैठे हुए व्यक्ति की-'गगने मेघानुमितिर्मे जायताम्' इस सिषाधयिषा के बिना भी घनगर्जन मात्र से मेघानुमिति होती है कि 'गगनं मेघवत्, घनगर्जनात्।'[४] अतः

---

१. तत्वचिन्तामणि, पृ. १०८८

२. वही

३. वृहदारण्यकोपनिषद्, ४.५.६

४. (अ) तत्वचिन्तामणि, पृ. १०८९
(व) सिद्धान्तमुक्तावली, पृ. २४७-२४८

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

सिषाधयिषा को भी पक्षता नहीं कहा जा सकता।

नव्य-नैयायिक 'सिषाधयिषा के अभाव से युक्त सिद्धि के अभाव' को 'पक्षता' तथा यह विशिष्ट अभाव रूप धर्म जिस अधिकरण में रहता है, उसे 'पक्ष' कहते हैं।[१] नव्य नैयायिकों का पक्ष-लक्षण सर्वथा निर्दोष तथा युक्तिसंगत प्रतीत होता है। किन्तु इसका तात्पर्य यह नहीं कि प्राचीन नैयायिकों के पक्ष-लक्षण सर्वथा व्यर्थ हैं। क्योंकि 'संशय-पक्षता' में संशय से तात्पर्य एकान्तत: सन्देह नहीं है, बल्कि निश्चित सन्देह है जिसमें अनुमान साध्य को सिद्ध करता है। जैसे-आत्मा श्रुति से जानी जा सकती है, लेकिन मात्र शाब्द बोध सभी सन्देहों का निराकरण करने के लिए पर्याप्त नहीं है, क्योंकि सन्देह बुद्धि की स्वतन्त्र क्रिया में बाधक होते हैं, अत: सभी सन्देहों के निराकरण के लिए साधक और बाधक दोनों प्रमाणों की अपेक्षा होती है। तभी ज्ञान निश्चित होता है। इसी प्रकार यद्यपि अग्नि का प्रत्यक्ष हुआ रहता है, लेकिन इन्द्रियां व्यक्ति को भ्रांत कर देती हैं, अनेक तर्कों से भी इन्द्रियों का वह सन्देह दूर नहीं होता। ऐसी स्थिति में साध्य 'संशयात्मक' ही रहता है, जबकि उसका पूर्व में प्रत्यक्ष किया रहता है। अत: संशय-पक्षता निर्मूल नहीं है। वह भी उतनी ही साधार है, जितनी इच्छा-पक्षता। अन्तर यही है कि सन्देह पक्षता की अपेक्षा इच्छा-पक्षता का क्षेत्र अधिक व्यापक है, अत: इच्छा पक्षता ग्राह्य है,तदुपरान्त सन्देह-पक्षता।[२]

बुच्चि वेंकटाचार्य ने प्राचीन नैयायिकों के समान पक्ष का लक्षण करते हुए कहा है कि पक्ष वह है, जहां साध्य का अस्तित्व संदिग्ध रहे। जैसे अग्नि का पर्वत पर सन्देह रहने के कारण पर्वत पक्ष है।[३]

### (ब) सपक्ष

'सपक्ष' वह कहलाता है जिसमें साध्य का निश्चय हो।[४] जैसे-रसोई घर। क्योंकि यहां अग्नि की सत्ता निश्चित है।

---

१. वही

२. तर्कसंग्रह, संस्करण ऐथले एण्ड बोडास, पृ. २९१

३. संदिग्धसाधकः पक्षः। -वेदान्तकारिकावली, का.८

४. निश्चितसाध्यवान् सपक्षः, यथा धूमेन वह्नौ साध्ये महानसादिः। —वेदान्तकारकावली, टीका, पृ. १९

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

बुच्चि वेंकटाचार्य के अनुसार सपक्ष वह है, जहां साध्य पूर्व से ही निश्चित रहे। जैसे अग्नि का निश्चय रसोई घर में पूर्व से ही रहता है, अत: रसोई घर सपक्ष है।[१]

**(स) विपक्ष**

विपक्ष वह कहलाता है जिसमें साध्य के अभाव का निश्चय हो।[२] बुच्चि वेंकटाचार्य के अनुसार विपक्ष वह है जहां साध्य का अभाव रहता है-जैसे तालाब आदि।[३]

**३.०६ हेतु के भेद**

(१) नैयायिक अन्वय और व्यतिरेक व्याप्तिद्वय के आधार पर हेतु के तीन भेद स्वीकार करते हैं—(१) केलान्वयी,(२) केवल व्यतिरेकि, और (३)अन्वय-व्यतिरेकि।[४]

(२) भाट्टमीमांसक हेतु के दो भेद ही स्वीकार करते हैं—(१) केवलान्वयी, और (२) अन्वयव्यतिरेकि। वे केवल व्यतिरेकि हेतु को नहीं स्वीकार करते, उसके स्थान पर अर्थापत्ति नामक प्रमाण को स्वीकार करते हैं।[५]

वल्लभ वेदान्त में भी हेतु के दो भेद स्वीकार किये गये हैं—(१) केवल व्यतिरेकि और (२) अव्यय-व्यतिरेकि।[६]

रामानुज वेदान्त में वेंकटाचार्य ने दो भेद स्वीकार किये हैं— (१) अन्वय-व्यतिरेकि और २. केवलान्वयी।[७] इन्होंने केवल व्यतिरेकि हेतु का खण्डन किया है।[८] अद्वैत वेदान्त में अन्वयी रूप एक ही हेतु स्वीकार किया गया है।[९] अद्वैत

---

१. सपक्षस्तु पूर्वं निश्चितसाध्यक:। -वेदान्तकारिका का.४

२. 'निश्चित साध्याभाववान् विपक्ष:, यथा-तत्रैव हृदादि:।' -वेदान्तकारिकावली, टीका, पृ. १९

३. विपक्षस्तदभाववान्। -वेदान्तकारिकावली, का.४

४. न्यायवार्तिक, पृष्ठ २९४

५. मानमेयोदय, पृ.६१

६. वल्लभ सम्प्रदाय के सिद्धान्त, पृ.६१

७. न्यायपरिशुद्धि, पृ.१०७

८. वही, पृ.१११

९. वेदान्तपरिभाषा, पृ.१६३

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

वेदान्तियों को केवलान्वयी हेतु मान्य नहीं है। इन्होंने केवल व्यतिरेकि हेतु भी स्वीकार नहीं किया है।

बुच्चि वेंकटाचार्य ने हेतु के दो भेद स्वीकार किये हैं—१. अन्वयी और २. व्यतिरेकी।[1] बुच्चि वेंकटाचार्य हेतु के भेद के संदर्भ में अंशतः अद्वैतवेदान्त से प्रभावित दिखायी देते हैं और अंशतः नैयायिक और वल्लभ वेदान्त से।

### १-अन्वयी

'अन्वय' का अर्थ है 'यत्सत्वे यत्सत्वम्'-अर्थात् 'एक के होने पर दूसरे का होना।' जहां हेतु तथा साध्य साहचर्य नियम से साथ रहें, उसे 'अन्वय' कहते हैं। जैसे-'यत्र यत्र धूमः तत्र तत्र वह्निः।' और इस प्रकार के अन्वय वाला हेतु 'अन्वयी' कहलाता है।[2]

### २-व्यतिरेकी

'व्यतिरेक' से तात्पर्य है 'यदाभावे यदभाव' अर्थात् 'एक के न रहने पर दूसरे का न रहना।' जहां हेतु का अभाव तथा साध्य का अभाव साहचर्य नियम से रहे, उसे व्यतिरेक कहते हैं। जैसे 'यत्र यत्र वह्न्याभावः तत्र तत्र धूमाभावः।' और इस प्रकार के व्यतिरेक वाला हेतु व्यतिरेकी कहलाता है।[3]

### ३.०७ हेत्वाभास का लक्षण

न्यायदर्शन में प्रामाणादि षोडश पदार्थों में 'हेत्वाभास' को भी एक पदार्थ स्वीकार किया गया है। असद् हेतु को हेत्वाभास कहते हैं। वह वस्तुतः हेतु नहीं होता, किन्तु हेतु के समान प्रतीत होता है।[4]

गौतम ने न्यायसूत्र-'सव्यभिचार-विरुद्ध-प्रकरणसमसाध्यसमकालातीता:-हेत्वाभासा:'-में 'हेत्वाभास' शब्द से हेत्वाभास के सामान्य लक्षण की सूचना दी है, क्योंकि 'हेतोराभासः' अर्थात् हेतु के आभास का नाम हेत्वाभास है। ऐसी व्युत्पत्ति करने पर 'हेत्वाभास' शब्द सव्यभिचार (अनेकान्तिक) साध्यसम (असिद्ध) आदि

---

१. अन्वयी व्यतिरेकि च किंच हेतुर्द्विलक्षणः। -वेदान्तकारिकावली, का.५
२. वेदान्तकारिकावली, टीका, पृ १९
३. वही
४. हेतुवदापाततो भासन्त इति हेत्वाभासाः। -वही, पृ.१९

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

दोषों का भाव होता है। और 'हेतुवद् आभासन्ते इति हेत्वाभास:' अर्थात् जो आपाततः हेतु की तरह प्रतीत होता है, किन्तु वस्तुतः हेतु-लक्षण से शून्य होते हैं, उनको हेत्वाभास कहा जाता है।[१] इस व्युत्पत्ति में दुष्ट हेतु का बोध होता है। ऐसी व्युत्पत्ति करने पर भी सव्यभिचार आदि.दोषों का भान होता है।[२]

न्यायभाष्यकार वात्स्यायन ने उक्त द्वितीय-व्युत्पत्ति-लभ्य लक्षण के रूप में 'हेत्वाभास' का सामान्य लक्षण व्यक्त किया है-'हेतुलक्षणाभावहेतवो हेतुसामान्याद्धेतुवदाभासमाना:'[३]-अर्थात् हेतु के सभी लक्षणों के नहीं घटने पर भी जो पदार्थ हेतु नहीं है और सादृश्य के हेतु की तरह प्रतीत होता है,वही 'हेत्वाभास' है। वात्स्यायन के लक्षण को ही 'उद्योतकर',[४] 'वाचस्पति मिश्र',[५] भावसर्वज्ञ[६] आदि ने अक्षरस: स्वीकार किया है।

निष्कर्ष यह हुआ कि 'हेत्वाभांस' वह है, जो कि हेतुत्वलक्षण से शून्य होता है। सद् हेतु पंचरूपोपपन्न होता है। वे पांच रूप इस प्रकार हैं—

(१) पक्षव्यापकत्व (पक्ष सत्)-पक्ष में हेतु की स्थिति रहना।

(२) सपक्षसत्व-सपक्ष में हेतु का रहना।

(३) विपक्षवृत्तिरहितत्व (विपक्ष व्यावृतत्व)-विपक्ष में हेतु का न रहना।

(४) अबाधित विषयत्व, और

(५) असत्प्रतिपक्षत्व।[७]

इन पांचों रूपों में से एक से भी हीन जो हेतु होता है, किंच कतिपय हेतु धर्मों के योग से हेतु सा भासित होता है, वह 'हेत्वाभास' कहा जाता है।[८]

---

१. न्यायभाष्य,पृ.५०
२. हेतवो दुष्टा भवन्तीति ते हेत्वाभासा:। -वेदान्त कारिकावली टीका,पृ.१९
३. न्यायभाष्य१.२.४,पृ.५०,कलकत्ता संस्करण
४. न्यायवार्तिक,१.२.४,पृ.६३१
५. न्यायवार्तिकतात्पर्यटीका,१.२.४,पृ.६३७
६. न्यायसार,त्रिवेन्द्रम्,सन् १९३१,पृ.३४
७. न्यायपरिशुद्धि,पृ.१०४,मद्रास संस्करण
८. (अ) तर्कभाषा,पृ.२४६ (ब) तर्कदीपिका,काशी,१९३६,पृ.९२

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

गौतम ने उक्त पांच रूपों में से एक रूप के अभाव में ही पांच प्रकार के हेत्वाभासों को गिनाया है, क्योंकि विपक्ष में हेतु की असत्ता नहीं रहने पर हेतु में विपक्षासत्व नहीं रहने पर—

(१) 'सव्यभिचार' नामक हेत्वाभास होता है।

(२) सपक्ष में हेतु के नहीं रहने पर 'विरुद्ध' नामक हेत्वाभास होता है।

(३) असत्प्रतिपक्षत्व नहीं होने से 'प्रकरणसम' हेत्वाभास होता है।

(४) पक्ष में हेतु के नहीं रहने से 'साध्यसम' हेत्वाभास होता है।

(५) अबाधितत्व नहीं रहने से 'कालातीत' नामक हेत्वाभास होता है।

किन्तु इन सभी पदार्थों में हेतु के किसी रूप के रहने से वह हेतु का सदृश है। इसी से हेतु की तरह प्रतीयमान होता है। अत: उपर्युक्त हेत्वाभास का लक्षण सही घटित होता है।

'हेत्वाभास' का सामान्य लक्षण करते हुए वेदान्तकारिकावलीटीकाकार ने कहा है कि सद्‌हेतु के दो प्रधान अंग होते हैं—व्याप्ति और पक्षधर्मता। इन दोनों अंगों में किसी एक के न रहने से 'हेत्वाभास' कहा जाता है। हेत्वाभास वह है, जो कि हेतु के समान भासित होता है।[१] यद्यपि यह हेत्वाभास का लक्षण उपर्युक्त लक्षणों से भिन्न सा लगता है, वास्तव में है नहीं। क्योंकि उपर्युक्त हेत्वाभास लक्षण में सद्‌हेतु के पक्षसत्वादि पंचरूपों में से एक के न रहने और अन्य के रहने पर-'हेत्वाभास' कहा गया है और वेदान्त कारकावलीटीकाकार के हेत्वाभास लक्षण में व्याप्ति और पक्षधर्मता में से किसी एक के न रहने पर 'हेत्वाभास' है।

यहां वेदान्तकारिकावलीटीकाकार के हेत्वाभास लक्षण में उपर्युक्त लक्षण का अन्तर्भाव हो जाता है, दोनों में कोई विरोध नहीं है। सद्‌हेतु के पक्षसत्वादि पांच रूप व्याप्ति और पक्षधर्मता से भिन्न नहीं हैं। पक्षसत्वादि पांच रूपों में भी व्याप्ति और पक्षधर्मता प्रधान है।

### ३.०८ हेत्वाभास के भेद

वेदान्तकारिकावली में नैयायिकों के समान ही हेत्वाभास के पांच भेद स्वीकार किये गये हैं—

---

१. वेदान्तकारिकावली, टीका, पृ. १९

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

(१) व्यभिचारी, (२) विरुद्ध, (३) असिद्ध, (४) सत्प्रतिपक्षक, और (५) बाधित।[१]

## (१) व्यभिचारी

व्यभिचारी का अर्थ है, अव्यवस्था-औचित्य का अतिक्रमण, नियमपूर्वक न रहना।[२] जो हेतु साध्य के साथ व्यवस्थित रूप नहीं रखता, वह व्यभिचार कहलाता है। इस व्यभिचार हेतु वाला हेत्वाभास 'व्यभिचारी' कहलाता है। इसी का नाम 'अनेकान्तिक' है।[३] जैसे-पर्वत धूमवान् है (प्रतिज्ञा), क्योंकि वहां अग्नि है (हेतु)। यहां (अग्नि का होना) हेतु दिया गया है। वह सपक्ष और विपक्ष दोनों में नहीं होता, क्योंकि 'यत्र यत्र अग्निः तत्र तत्र धूमः'- यह व्याप्ति नहीं बन सकती, क्योंकि लोहे के गोले में अग्नि विद्यमान रहती है, लेकिन वहां धुआं नहीं होता, अतः यहां (अग्नि) व्यभिचारी हेतु है।[४]

## (२) विरुद्ध

साध्य के अभाव या विपर्यय से व्याप्त हेतु 'विरुद्ध' हेत्वाभास कहलाता है। जैसे-'शब्द नित्य है (प्रतिज्ञा), क्योंकि वह कार्य है (हेतु)। यहां 'कार्यत्व' रूप हेतु साध्य भूत नित्यत्व के अभाव रूप अनित्यत्व से व्याप्त है, जो कार्य होता है, वह अनित्य होता है नित्य नहीं। इसलिये यहां कार्यत्व 'विरुद्ध' हेत्वाभास है।[५]

## (३) असिद्ध

'असिद्ध' वह हेतु है जो अनुमापक (लिंग) के रूप में निश्चित न किया गया हो। यह 'असिद्ध' हेत्वाभास तीन प्रकार का होता है-(अ) स्वरूपासिद्ध, (ब) आश्रयासिद्ध, और (स) व्याप्यत्वासिद्ध।

---

१. व्यभिचारी विरुद्धश्चासिद्धः सत्प्रतिपक्षकः।
वाधितश्चेति पञ्चैते हेत्वाभासा_॥ -वेदान्तकारिकावली, का.५-६

२. व्यभिचारोऽनियमः_। -वेदान्तकारिकावली-टीका,पृ.१९

३. वही, पृ.१९

४. वही

५. 'साध्याभावव्याप्तो हेतुर्विरुद्धः'। -वही, पृ.१९-२०

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

(अ) स्वरूपासिद्ध यह है, जैसे 'जीव अनित्य है (प्रतिज्ञा), क्योंकि यह चाक्षुष है (हेतु), घर के समान (उदाहरण), यहां चाक्षुष हेतु है और वह जीव में नहीं है, क्योंकि जीव तो चाक्षुष नहीं हो सकता, वह अनुभवगम्य है ।

(ब) आश्रयसिद्ध यह है, जैसे आकाशकमल सुगन्धित होता है (प्रतिज्ञा), क्योंकि वह कमल है (हेतु) । यहां आकाशकमल आश्रय है और वह होता ही नहीं अप्रसिद्ध है ।

(स) व्याप्यत्वासिद्ध सोपाधिक होता है, जैसे-यज्ञ में होने वाली हिंसा अधर्म का साधन है (प्रतिज्ञा), क्योंकि वह हिंसा है (हेतु) । यहां अधर्मसाधनत्व में हिंसात्व निमित्त नहीं है, किन्तु शास्त्र द्वारा निषिद्धत्व ही प्रयोजक है अर्थात् वह उपाधि है । साध्य का व्यापक होने पर भी साधन-का व्यापक न होने वाला धर्म उपाधि कहलाता है, वह निषिद्धत्व में विद्यमान है । निषिद्धत्व साध्यभूत अधर्मसाधनत्व का व्यापक है, क्योंकि जहां जहां अधर्म-साधनत्व है, वहां वहां अवश्य निषिद्धत्व भी होता है । इसी प्रकार निषिद्धत्व साधनभूत हिंसात्व का व्यापक नहीं है, क्योंकि जहां जहां हिंसात्व है, वहां अवश्य ही निषिद्धत्व नहीं है-जैसे यज्ञ की पशु हिंसा में निषिद्धत्व नहीं है, इस प्रकार निषिद्धत्व रूप उपाधि होने के कारण अन्य अर्थात् निषिद्धत्व से प्रयुक्त व्याप्ति पर आश्रित उपजीवी जो हिंसात्व हेतु है, वह 'व्याप्यत्वासिद्ध' ही है ।[१]

## (४) सत्प्रतिपक्षक

प्रतिपक्ष का अर्थ है, साध्य के अभाव या विपरीत अर्थ का साधक दूसरा हेतु । जिस हेतु का प्रतिपक्ष विद्यमान होता है, वह सत्प्रतिपक्षक कहलाता है । फलतः जहां दो हेतु एक दूसरे के विपरीत अर्थ को सिद्ध करते हैं, वे दोनों सत्प्रतिपक्षक हेत्वाभास कहे जाते हैं । यही हेत्वाभास 'प्रकरणसम' नाम से भी जाना जाता है । यह हेत्वाभास इस प्रकार है—जैसे शब्द नित्य है (प्रतिज्ञा), क्योंकि वह श्रवण के योग्य होता है (हेतु) । इसके विपरीत अर्थ का साधक दूसरा हेतु है) शब्द अनित्य है (प्रतिज्ञा), क्योंकि वह कार्य रूप होने से अनित्यत्व रूप होता है (हेतु) । यही 'सत्प्रतिपक्षक' कहलाता है ।[२]

---

१. वेदान्तकारिकावली, टीका, पृ. २०

२. 'साध्यव्यापकत्वे सति साधनाव्यापकत्वमुपाधिः। सत्प्रतिपक्षकः।' —वेदान्तकारिकावली, टीका, पृ. २०

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

(५) बाधित

यह बाधित हेत्वाभास 'कालात्ययापदिष्टं' नाम से भी जाना जाता है। पक्ष में जिसके साध्य का अभाव अन्य प्रमाण से निश्चित कर दिया जाता है, वह हेतु बाधित हेत्वाभास कहलाता है। जैसे-अग्नि अनुष्ण है (प्रतिज्ञा), क्योंकि वह पदार्थ है (हेतु) जैसे जल (उदाहरण)। यहां 'पदार्थत्व' हेतु का साध्य 'अनुष्णत्व' है (प्रतिज्ञा), क्योंकि वह पदार्थ है (हेतु), जैसे जल (उदाहरण)। यहां 'पदार्थत्व' हेतु का साध्य 'अनुष्णत्व' उसका अभाव प्रत्यक्ष से ही पक्ष में निश्चित कर लिया गया है, क्योंकि इस स्पर्शन प्रत्यक्ष से अग्नि में उष्णता की उपलब्धिं होती है। अतः यहां अग्नि में 'अनुष्णता' की सिद्धि के लिए जो 'पदार्थत्व' हेतु दिया गया है, उसका साध्य बाधित हो जाता है और वह बाधित हेत्वाभास है।[१]

३.०९ अनुमान के भेद

सर्वप्रथम प्रशस्तपादाचार्य ने-स्वार्थानुमान और परार्थानुमान के रूप में अनुमान के भेदों का विवेचन किया है।[२] प्रो. कीथ तथा कतिपय अन्य विद्वानों का विचार है कि सर्वप्रथम दिङ्नाग (५ शती) ने अनुमान के स्वार्थ और परार्थ दो भेद किय थे।[३] प्रो. कुप्पुस्वामी तथा कतिपय अन्य विद्वान् प्रो. कीथ के मत से सहमत नहीं हैं। उनका तो यह भी विचार है कि यदि न्यायसूत्र-न्यायभाष्य का सूक्ष्म अनुशीलन किया जाय तो ऐसा प्रतीत होता है कि न्यायसूत्रकार गौतम और न्यायभाष्यकार वात्स्यायन को भी स्वार्थ-परार्थ रूप दोनों अनुमान के भेद विदित ही रहे होंगे। क्योंकि यद्यपि न्यायसूत्रकार ने स्वार्थ-परार्थ शब्दों का प्रयोग नहीं किया है, तथापि पंचावयव रूप न्यायवाक्य का अनुमान पद्धति में उपयोग तो किया ही है,[४] जिससे स्वार्थ-परार्थ रूप अनुमान के भेदों का अनुमान किया जा सकता है, इसी प्रकार न्यायभाष्यकार जब यह कहते हैं कि—'न्याय प्रयोग से अनुमान किया है'[५]-तब भी स्पष्ट होता है कि वे स्वार्थ और परार्थ की भिन्नता को कहना चाहते

१. वेदान्तकारिकावली, टीका, पृ. २०
२. प्रशस्तपादभाष्य, पृ. १७३-१८४
३. इण्डियन लाजिक एटमिज्म-प्रो. कीथ, पृ. १०६-१०८, दिल्ली १९७७
४. न्यायसूत्र १.१.३२
५. न्यायभाष्य पृ. ३

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

हैं ।[१] अतः यह सिद्ध होता है कि स्वार्थ परार्थ अनुमान लक्षणों का स्पष्ट विवरण दिङ्नाग रचित 'प्रमाणसमुच्चय' से पूर्व 'प्रशस्तपादभाष्य' में ही उपलब्ध हुआ है ।

रामानुज वेदान्त की परम्परा के अनुसार बुच्चि वेंकटाचार्य ने भी अनुमान के स्वार्थ और परार्थ दो भेद ही स्वीकार किये हैं ।[२]

### (i)स्वार्थानुमान

अनुमान करने वाले को स्वयं जिस अनुमान से अनुमिति हो, वह 'स्वार्थानुमान' कहलाता है ।[३] जैसे कोई मनुष्य बार बार रसोई घर आदि में धुआं और अग्नि को एक साथ रहते देखकर, 'जहां जहां धुआं रहता है, वहां वहां अग्नि रहती है'-इस तरह से व्याप्ति का निश्चय करने के बाद पर्वत के समीप जाकर-'इस पर्वत पर अग्नि है या नहीं'-इस प्रकार का सन्देह करता है । फिर लक्षण ही उस पर्वत पर धुएं को देखकर,'जहां धुआं रहता है, वहां आग निश्चित ही रहती है'-इस व्याप्ति का निश्चय करता है । इसके बाद उसे 'अग्नि व्याप्य धूमवाला यह पर्वत है'-ऐसा ज्ञान उपलब्ध होता है । इस ज्ञान से उसे, 'पर्वत पर अग्नि है'-यह ज्ञान होता है । यही स्वार्थानुमिति कहलाती है । अपनी अनुमिति का साधक होने से यह 'स्वार्थानुमान' हुआ ।[४]

### (ii) परार्थानुमान

स्वयं धूमरूप हेतु से अग्नि का अनुमान करके दूसरे व्यक्ति को बोध कराने के लिए, 'पर्वतोऽग्निमान् धूमात्' इत्यादि पञ्चावयव वाक्य का जो प्रयोग किया जाता है, वह 'परार्थानुमान' है ।[५] जैसे—

प्रतिज्ञा — पर्वत पर अग्नि है ।

हेतु — धूम के रहने से ।

---

१. ए प्राइमरी आफ इण्डियन लाजिक-प्रो. कुप्पुस्वामी, पृ. २१७, मैलापुर (मद्रास) १९६१

२. वेदान्तकारिकावली, का. सं. ६-७, पृ. १९-२०

३. 'तत्र स्वार्थं स्वानुमितिहेतु' । -तर्कसंग्रह, पृ. ७५, काशी संस्करण

४. 'एवं स्वार्थानुमानस्य प्रपञ्चस्तु निरूपतः ।' -वेदान्तकारिकावली, का. ६

५. न्यायजन्यः परामर्शः परार्थानुमितेः कृते । -वेदान्तकारिकाली, २७

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

दृष्टान्त — जहां-जहां धूम रहता है, वहां-वहां अग्नि निश्चित रहती है, जैसे रसोई घर में।

उपनय — वैसे ही इस पर्वत पर भी वह्निव्याप्य धूम दिखलायी पड़ता है।

निगमन — इसलिए इस पर्वत पर अग्नि निश्चित रहती है।

इस प्रकार पंचावयव से कहे गए हेतु द्वारा दूसरे मनुष्य भी पर्वत पर अग्नि का अनुमान कर लेते हैं। अत: इसे 'परार्थानुमान' कहा जाता है।[१] 'वेदान्त-परिभाषा' में स्वार्थ परार्थ भेद से अनुमान दो प्रकार का बतलाया गया है।[२]

वस्तुत: अनुमान पद्धतियों की ओर ही संकेत करता है। क्योंकि कोई भी अनुमान जब स्वयं की शंकानिवृत्ति के लिए किया जाय तो वह 'स्वार्थ' तथा दूसरों की शंकाओं का परिहार करने के लिए किया जाय तो वह 'परार्थ' कहला सकता है। स्वार्थ में मानसिक तथा ज्ञानात्मक पद्धति द्वारा और परार्थ में शाब्दिक तथा उपदेशात्मक पद्धति द्वारा अनुमान प्रक्रिया सम्पन्न होती है। अत: अनुमान प्रकार की अपेक्षा इन्हें अनुमान प्रणाली कहना युक्ति-युक्त जान पड़ता है। दोनों पद्धतियों में व्याप्ति और पक्षधर्मता आदि ज्ञानों का होना अत्यावश्यक है। दोनों में अन्तर केवल इतना ही है कि प्रथम का स्वयं तक ही सीमित होने के कारण तत्काल ज्ञान हो जाता है, जबकि द्वितीय में परबोधनार्थ कुछ काल पश्चात् ज्ञान होता है।

### ३.१० पंचावयव

न्यायभाष्यकार वात्स्यायन के अनुसार साधनीय अर्थ का निश्चय करने के लिए, शब्दसमूहरूप कुछ वाक्यों का प्रयोग करना आवश्यक है और जिन प्रतिज्ञा आदि वाक्यों से साध्य की सिद्धि की जाती है, उनको समूह कीअपेक्षा से 'अवयव' कहते हैं।[३] अन्यत्र और भी स्पष्टता के साथ अवयव का लक्षण करते हुए उन्होंने कहा है कि तत्वार्थ साधक प्रतिज्ञा, साधक वाक्यों के भाग रूप एक देश को

---

१. 'वक्ष्यमाणं प्रतिज्ञादिपञ्चकं न्यायः। तज्जन्यः परामर्शः पर्थानुमितिं जनयति। न्यायावयवानाह-प्रतिज्ञा,हेतुः,उदाहरणम्,उपनयः,निगमनमिति पञ्चावयवाः।' -वेदान्त-कारिकावली,टीका,पृ.२१

२. वेदान्तपरिभाषा,पृ.१६६

३. न्यायभाष्य,पृ.४

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

'अवयव' कहते हैं ।[१] केशव मिश्र ने अनुमान वाक्य के एक देश को ही 'अवयव' कहा है ।[२]

न्याय-परम्परा में पांचों अवयवों-प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण, उपनय तथा निगमन का प्रयोग आवश्यक माना गया है ।[३]

बुच्चि वेंकटाचार्य ने भी न्याय परम्परा को स्वीकार करते हुए पांचों अवयवों को उद्धृत किया है ।[४] जो कि निम्न प्रकार से हैं—

## (१) प्रतिज्ञा

सिद्ध किये जाने वाले वस्तु का निर्देश करना प्रतिज्ञा है ।[५] जैसे—'पर्वतो-वह्निमान्'- यह वाक्य प्रतिज्ञा है ।

## (२) हेतु

प्रतिज्ञा को सिद्ध करने के लिए जिस साधन का प्रयोग किया जाता है, उसे 'हेतु' कहते है । जैसे-प्रतिज्ञा के समर्थन में कहा जाता है कि पर्वतो वह्निमान् धूमवत्वात्-यहां अग्नि के समर्थन में 'धूमवत्वात्' हेतु है ।

## (३) उदाहरण

साध्य और साधन के अविनाभाव सम्बन्ध अर्थात् व्याप्ति के साथ-साथ तत्समान उदाहरण प्रस्तुत करना 'उदाहरण' कहलाता है ।[६] जैसे-यो-यो धूमवान् स-स अग्निमान् यथा महानसः' । यहां 'महानस' उदाहरण है । उदाहरण साधर्म्य और वैधर्म्य भेद से दो प्रकार का होता है । 'यो-यो धूमवान् स स अग्निमान् यथा महानसः'-यह साधर्म्य उदाहरण है और 'यत्र यत्र अग्न्याभावः तत्र तत्र धूमाभावः-यथा-महाहृदः'-यह वैधर्म्य उदाहरण है ।

---

१. न्यायभाष्य-पृ.५१०

२. तर्कभाषा, पृ.२६९

३. न्यायसूत्र, सू.१.१.३२

४. 'प्रतिज्ञा, हेतुः,उदाहरणम्, उपनयः, निगमनमिति पंचावयवाः' । -वेदान्तकारिकावली, टीका, पृ.२१

५. वेदान्तकारिकावली,२८

६. वेदान्तकारकावली,२८

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

### (४) उपनय

व्याप्तिविशिष्ट हेतु का प्रतिपादन करने वाले वाक्यांश को 'उपनय' कहते हैं—जैसे 'तथाचायम्-अग्निव्याप्यधूमवांश्चायं पर्वतः'। 'यह पर्वत वर्तमान में अग्नि के व्याप्य धूम से युक्त हैं-यह 'उपनय' है। उपनय भी साधर्म्य-वैधर्म्य भेद से दो प्रकार का होता है।

### (५) निगमन

अनुमान के द्वारा प्रतिज्ञा-वाक्य की जो सिद्धि होती है, उसे 'निगमन' कहते हैं।[१] प्रथम अवयव 'प्रतिज्ञा' में जो बात स्थायी रूप से कही गयी थी, उसी को सिद्धान्त रूप से प्रतिष्ठापित करना 'निगमन' है। निगमन में प्रतिज्ञा वाक्य को दुहरा देते हैं। जैसे-'तस्मादग्निमान्' अर्थात् 'पर्वत पर अग्नि है—यह वचन 'निगमन' है।

१. वेदान्तकारकावली, २८

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# चतुर्थ-अध्याय

# ४.०० शब्द

## ४.०१ शब्द का लक्षण

गौतम के अनुसार आप्त पुरुष के वचन को 'शब्द प्रमाण' कहा जाता है ।[१] यथार्थ वक्ता को 'आप्त' पुरुष कहते हैं ।[२] लेकिन यह एक सामान्य बात है कि केवल वचन या वाक्य, पदार्थों के ज्ञान के लिए स्वयं में पर्याप्त नहीं होता और न वाक्य के शब्दों का प्रत्यक्ष ही पदार्थों का ज्ञान कराता है । यह तभी सम्भव होता है जबकि कोई सर्वप्रथम शब्दों का प्रत्यक्ष करता है, तदुपरान्त उनके अर्थ को समझता है, इस प्रकार जब शाब्दज्ञान की प्रामाणिकता आप्त-वाक्य पर आधृत होती है, तो वह वाक्य के अर्थ को समझना ही 'शाब्द ज्ञान' है । उस शाब्द-ज्ञान (शाब्द-बोध) का करण 'शब्द' है । तस्मात् शब्द ही 'शब्द-प्रमाण' है ।[३]

यदि 'प्र' उपसर्ग पूर्वक 'मा' धातु से भाव अर्थ में 'ल्युट्' प्रत्यय करने से 'प्रमीयते इति प्रमाणम्' व्युत्पत्ति से 'प्रमाण' शब्द सिद्ध करें तो प्रमा रूप अथवा ज्ञान रूप ही 'प्रमाण' होता है और इस 'प्रमाण' शब्द के व्युत्पत्यर्थ के अनुसार 'शाब्द बोध' प्रमाण अर्थात्-फलरूप ज्ञान ही होता है तथा इस फल रूप ज्ञान अर्थात् 'शाब्द बोध' का करण अर्थात् साधन परमाणु रूप शब्दों के अर्थ ज्ञान से सहमत प्रत्येक शब्द का ज्ञान, जो कि श्रोता में शब्द का वाक्यार्थ ज्ञान (शाब्दबोध) को उत्पन्न करता है-होगा ।[४]

---

१. (अ) आप्तोपदेशः शब्दः । न्यायसूत्र १.१.७)
   (ब) आप्तवाक्यं शब्दः ।-तर्कसंग्रह, पृ. १०१, काशी संस्करण

२. आप्तस्तु यथार्थवक्ता । -तर्कसंग्रह, पृ.१०१, काशी संस्करण

३. वाक्यार्थज्ञानं शाब्दज्ञानम् तत्करणं शब्दः । -तर्कसंग्रह, पृ. १०२, काशी संस्करण

४. शाब्दबोध, डा.मदनमोहन अग्रवाल पृ. १६, परिषद् पत्रिका, वर्ष २१, अंक १,

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

इस प्रकार से यह स्पष्ट है कि शब्द प्रमाण में द्विपदी क्रम है। सर्वप्रथम शब्द प्रमाण में आप्त पुरुष के वाक्य में शब्दों का प्रत्यक्ष होता है। जब वे शब्द किसी के द्वारा बोले जाते हैं तो उनका 'श्रोत्रज-प्रत्यक्ष' होता है और जब वे शब्द लिखे जाते हैं तो उनका 'चाक्षुष-प्रत्यक्ष' होता है। तदुपरान्त उन प्रत्यक्षीभूत शब्दों के अर्थ का बोध होता है। इस शाब्दबोध से ही पदार्थों का ज्ञान होता है। यह शाब्दबोध ही 'शब्द प्रमाण' का 'करण' है, जो कि वाक्य-सम्बन्धी अर्थों के स्मरण रूप व्यापार से पदार्थों का ज्ञान कराता है।[१]

अतः 'शब्द-प्रमाण' प्रत्यक्ष से भिन्न है, क्योंकि प्रत्यक्ष इन्द्रियार्थ-संसर्ग से होता है। इसी प्रकार शब्द 'अनुमान' से भी भिन्न है, क्योंकि अनुमान में व्याप्ति-ज्ञान रहता है। जबकि 'शब्द प्रमाण' वाक्यार्थ ज्ञान से सिद्ध होता है।

बुच्चि वेंकटाचार्य के अनुसार अनाप्त के द्वारा अनुक्त वाक्य 'शब्द प्रमाण' कहलाता है।[२] इस लक्षण में वाक्य के दो विशेषण प्रस्तुत किये गये हैं—'अनाप्त' और 'अनुक्त'।

'अनाप्त' पद का प्रयोग 'आप्त' के निराकरण के लिये किया गया है। क्योंकि आप्त वाक्य कहने से वेद का ग्रहण नहीं होता, इसलिए कि वेद 'अपौरुषेय' होते हैं। वेद ईश्वर द्वारा भी रचित नहीं है, ईश्वर भी वेद के प्रवर्तयिता है, अतः लक्षण में प्रयुक्त अनाप्त वाक्य से तात्पर्य मात्र वेद ही है। 'अनुक्त' पद से लौकिक वाक्यों को दूर रखा गया है। क्योंकि वेद वाक्य अलौकिक होने से अनुक्त ही है।

अतः वेंकटाचार्य के मत में वेद वाक्य ही 'शब्द प्रमाण' है।[३] शब्दों की नित्यता वेदों की नित्यता नहीं है। शब्द नित्य नहीं होते हैं। वैदिक-साहित्य के शब्द ही नित्य होते हैं। वेदवाक्य स्वतः आप्त और प्रामाण्य हैं। वेद वाक्यों की प्रामाणिकता किसी दिव्य पुरुष के लिखे जाने से सिद्ध नहीं होती, जैसा कि न्याय स्वीकार करता है।[४] वास्तव में दिव्य सत्ता के ज्ञान से अधिक वेदों की प्रामाणिकता

---

पटना-१९८१

१. पदज्ञानं तु करणं द्वारं तत्र पदार्थधीः। -न्याय सिद्धान्त मुक्तावली, ८१, पृ. २९१

२. 'अनाप्तानुक्तवाक्यं यत्तच्छाब्दकरणं स्मृतम्।'-वेदान्तकारिकावली, का.सं. १, पृ. २२

३. वेदान्तकारिकावली, टीका, पृ. २२

४. तर्कभाषा, पृ. १११

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

सिद्ध है । वेंकटाचार्य के मत में स्मृतियां भी शब्द प्रमाण के अन्तर्गत आती हैं । क्योंकि वे वैदिक साहित्य के सत्य का ही प्रतिपादन करती हैं ।

यदि मीमांसक यह शंका करें कि शब्द की कार्यपरता होने के कारण ही उसकी प्रामाणिकता स्वीकार की जा सकती है तो सिद्ध ब्रह्म का ज्ञान कराने वाले वेदान्त के वाक्यों की प्रामाणिकता कैसे सिद्ध होगी ? इसका उत्तर यह है कि शब्द प्रमाण के लिए कार्य-परता स्वीकार करना उचित नहीं है, क्योंकि माँ या पिता इस प्रकार से संकेतपूर्वक बच्चे को व्युत्पत्ति संभव होने से कार्यपरता का नियम निर्वाहित नहीं होता है । बाल व्युत्पत्ति में कार्यपरता नहीं रहती है, इसी प्रकार सिद्ध ब्रह्म में व्युत्पत्ति रहने के कारण कार्यपरता की हानि हो जाती है । अतः वेदान्त वाक्यों में प्रामाणिकता की शंका नहीं करनी चाहिए । जहां पर व्युत्पत्ति संभव होगी, वहां कार्यपरता का नियम नहीं रहेगा ।[१]

## ४.०२ वाक्यार्थ-ज्ञान के करण

आकांक्षा, योग्यता और सन्निधि-ये वाक्यार्थ ज्ञान के करण कहे गये हैं ।

### (१) आकांक्षा

वाक्य में एक पद को दूसरे पद की अपेक्षा रहती है । अर्थात् जहां दूसरे पद के बिना एक पद का अर्थ ज्ञान न हो, ऐसे पदों के सम्बन्ध को 'आकांक्षा' कहते हैं ।[२] जैसे-कोई व्यक्ति कहता है कि 'आनय'-(लाओ) इस पद के सुनने के बाद तुरन्त जिज्ञासा होती है कि क्या ? इस आकंक्षा की पूर्ति केवल 'आनय' क्रियापद से नहीं होती, बल्कि 'घटम्' (घड़ा) पद के सम्बन्ध से हो जाती है, क्योंकि ये दोनों पद परस्पर सापेक्ष हैं । इसी प्रकार के कारक पदों से कोई अर्थ ज्ञान नहीं होता, उसके लिए क्रियापद अपेक्षित है । केवल पदों का समूह, जैसे 'गौः, अश्वः, पुरुषः, हस्ती' वाक्यार्थ ज्ञान (शाब्दबोध) नहीं करा सकता, क्योंकि ये परस्पर आकांक्षा नहीं रखते ।

---

१. तर्कसंग्रह, पृ. ११०, काशी संस्करण

२. 'येन पदेन विना यत्पदस्यान्वयाननुभावकत्वं तेन पदेन सह तस्याकाङ्क्षेत्यर्थः।' -न्यायसिद्धान्तमुक्तावली, श्री बालमनोरमा सीरिज,नं. ६, मैलापुर (मद्रास), सन् १९२३ ई. पृ. ६३८

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

### (२) योग्यता

एक पद का दूसरे पद के साथ संगति (सामंजस्य) रखना 'योग्यता है ।[१]जैसे-'अग्निना सिंचेत्' (अग्नि से सींचना चाहिए) इस वाक्यमें 'अग्नि' और 'सिंचन' पदों में परस्पर सामंजस्य नहीं है । क्योंकि अग्नि से सींचने का कार्य असम्भव है, सींचने का कार्य तो जल से होता है । अतः इन पदों में योग्यता न होने से युक्त वाक्य से 'शाब्दबोध' नहीं हो सकता ।

### (३) सन्निधि

सन्निधि को आसत्ति भी कहते हैं । पदों का बिना विलम्ब के उच्चारण करना 'सन्निधि' है ।[२] जैसे-कोई व्यक्ति 'देवदत्त' उच्चारण करने के दो घण्टे बाद 'घटम्' पद का उच्चारण करता है और उसके दो घण्टे बाद 'आनय' पद का उच्चारण करता है, तब यह वाक्य सम्बद्ध अर्थ का ज्ञान (शाब्दबोध) नहीं करा सकता । यदि ये पद बिना विलम्ब के एक साथ उच्चारण किये जायें-'देवदत्त घटमानय' (देवदत्त ! घड़ा लाओ), तो सम्बद्ध अर्थ का बोध (शाब्दबोध) करा सकते हैं ।

## ४.०३ शब्दशक्ति

नैयायिकों[३] और प्रभाकर मीमांसकों[४] के समान वेंकटाचार्य शब्दशक्ति दो प्रकार की करते हैं—(१) अभिधा और (२) उपचार ।

### (१) अभिधा

व्युत्पत्ति से सिद्ध अर्थ के बोध कराने में शब्द का जो व्यापार होता है, वह 'अभिधा' कहलाता है ।[५] जैसे-घटशब्दः कलशबोधकः' अर्थात् घट का अर्थ घड़ा है, न कि 'घटत इति घटः' होगा । अभिधा शक्ति जाति, गुण, क्रिया और यदृच्छा (द्रव्य) के विषय-भेद से चार प्रकार की होती है ।[६]

---

१. 'एकपदार्थे परपदार्थसम्बन्धो योग्यतेत्यर्थः ।' न्यायसिद्धान्तमुक्तावली, पृ. ६३२

२. 'पदानामविलम्बेनोच्चारणं सन्निधिः ।' -तर्कसंग्रह, पृ. १११

३. तर्कसंग्रह, पृष्ठ १०१-१०५ ।

४. मानमेयोदय, पृष्ठ ९६-१०५ ।

५. वेदान्तकारिकावली, कारिका १३ ।

६. न्यायपरिशुद्धि, पृष्ठ २३८ ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

'गौ' इस शब्द की प्रवृत्ति 'जातिगत' कहलाती है। 'शुक्ल' इस शब्द की प्रवृत्ति 'गुणगत' होती है। 'गच्छति' इस शब्द की प्रवृत्ति 'क्रियागत' होती है। और 'डित्थ' आदि संज्ञा रूप शब्द की प्रवृत्ति 'द्रव्यगत' कहलाती है।

अभिधा के तीन अन्य भेद भी हैं—योग, रूढ़ि तथा योगरूढ़ि।[१] 'योग' अवयव शक्ति है। यौगिक शब्द वह होता है, जो केवल अपने अवयवों के अर्थ को ही बताता है। जैसे-'अध्येतृ' में तीन अवयव हैं—'अधि' (उपसर्ग) + ई (धातु) + तृ (कर्तरि प्रत्यय)। इसका अर्थ है-जो अध्ययन करता है, 'रूढ़ि' समुदाय शक्ति है, जहां अर्थ समुदाय (रूढ़ि) से प्रकट होता है, न कि अवयवों से। जैसे-'घट' का अर्थ 'घड़ा' है, न कि 'घटत इति घट:' होगा। 'योगरूढ़' शब्द वे होते हैं, जो यौगिक अर्थ को बताते हैं। लेकिन एक विशिष्ट वस्तु के लिये (समुदाय (रूढ़ि) से नियमित कर दिये जाते हैं। जैसे-'पंकज'-वह वस्तु जो कीचड़ में पैदा होती है, पंकज है। यह पंक में उत्पन्न होने वाली कुछ भी वस्तु हो सकती है, लेकिन रूढ़ि में 'पंकज' कमल ही कहलाता है, क्योंकि योग से रूढ़ि बलवती होती है, कतिपय वैयाकरणों ने चौथा भेद 'यौगिरूढ़ि'[२] स्वीकार किया है। 'यौगिक रूढ़ि' शब्द वे हैं, जो अवयव शक्ति या समुदाय शक्ति से स्वतन्त्र रूपेण दोनों अर्थ ग्रहण कर सकते हैं। जैसे-'स्वयम्भू'-'स्वयं भवति इति' (अवयव-शक्ति से) जो स्वयं जन्म लेता है, वह (समुदाय शक्ति से) ब्रह्मा होगा। यहां दोनों ही अर्थ ग्राह्य हैं। कोई भी एक अर्थ किसी एक विशिष्ट वस्तु के लिये नियमित नहीं है।

## (२) उपचार

मुख़्यार्थ का बाध होने पर उस मुख्यार्थ की आसत्ति (समीपता) में जो वृत्ति होती है, उसे 'उपचार' कहते हैं। आसत्ति (समीपता) दो प्रकार की होती है—मुख्यार्थ सम्बन्ध आसत्ति और मुख्यार्थ गुण-सम्बन्ध आसत्ति। यहां वेंकटाचार्य 'उपचार' (लक्षणा) के लक्षण के विषय में आचार्य मुकुल भट्ट से प्रभावित दिखायी पड़ते हैं। क्योंकि वेंकटाचार्य ने मकुल भट्ट के 'मुख्यार्थ संभव' पद को 'मुख्यार्थ बाध' के रूप में स्वीकार कर लिया है तथा 'मुख्यार्थासत्ति' शब्द को ज्यों का त्यों ग्रहण कर

---

१. न्यायपरिशुद्धि- पृ० २३८।
२. न्यायसिद्धान्तमुक्तावली, पृ. ३१८-३१९

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

लिया है।[१] 'लक्षणा' के लिए 'उपचार' शब्द का प्रयोग वेंकटाचार्य की अपनी नवीनता है। मुकुट भट्ट ने 'लक्षणा' के सम्बन्ध में उपचार शब्द का प्रयोग किया है, वे लक्षणा के दो भेद करते हैं—शुद्धा एवं उपचारमिश्रा। पुनः वे शुद्धा के दो भेद-उपादाना तथा लक्षणलक्षणा एवं उपाचरमिश्रा के शुद्धोपचार तथा गौणोपचार दो वर्ग वनाते हुए सारोपा तथा साध्यवसाना रूप में चार भेद, इस प्रकार लक्षणा के कुल छः भेद करते हैं। इस प्रकार उन्होंने 'उपचार' शब्द का प्रयोग लक्षणा के शब्दा और गौणी भेद के साथ किया है।[२]

आचार्य मम्मट ने भी मुकुल भट्ट से प्रभावित होकर 'लक्षणा' के सन्दर्भ में 'उपचार' शब्द का प्रयोग किया है। लेकिन उन्होंने उपचार को शुद्धा' तथा 'गौणी' लक्षणा का भेदक धर्म माना है। उपचार से अमिश्रित लक्षणा को 'शुद्धा' तथा उपचार से युक्त लक्षणा को 'गौणी' कहा है।[३] उनके मत में 'अत्यन्त भिन्न' दो पदार्थों में अतिशय सादृश्य के कारण उनके भेद की प्रतीति न होना उपचार है।[४] जबकि मुकुलभट्ट अन्य के लिये शब्द के प्रयोग को 'उपचार' कहते हैं। जहां अन्य के लिये अन्य वाचक शब्द का प्रयोग सादृश्य के कारण होता है, वहां 'गौणोपचार' होता है और जहां सादृश्येतर समन्वय कार्यकारण भाव आदि के कारण अन्य के लिये अन्य शब्द का प्रयोग होता है, यहां शुद्धोपचार होता है।[५] इस प्रकार मुकुल भट्ट ने मम्मट से सर्वथा भिन्न 'उपचार' के भी शुद्ध और गौण रूप होने से उपचार को शुद्धा तथा गौणी लक्षणा का भेदक धर्म स्वीकार नहीं किया है।[६] लगता है कि वेंकटाचार्य ने 'उपचार' शब्द को मुकुल भट्ट से ही ग्रहण किया है, क्योंकि वे भी मुकुल भट्ट की तरह शुद्धा गौणी लक्षणा के लिए 'उपचार' शब्द का प्रयोग तो करते हैं, लेकिन मुकुल भट्ट से एक कदम और आगे वे उपादान लक्षणा और लक्षित

---

१. 'मुख्यार्थसम्भवात्सेयं मुख्यार्थासन्ति हेतुका'। -अभिधावृन्तमातृका, मुकुलभट्ट, पृ. ५०,क्रा.९ (सं.डा.रेवाप्रसाद द्विवेदी, चौखम्बा संस्करण, १९७३

२. अभिधावृत्तमातृका, पृ.२०

३. काव्यप्रकाश-मम्मट, पृ.५१-५७ (सं. आचार्य विश्वेश्वर, वाराणसी, सं.२०२८

४. काव्यप्रकाश-वालवोधनी, पृ.४०, पूना १९६५

५. अभिधावृत्तमातृका, पृ.२०

६. भावप्रकाशन, (सं.) डा.मदनमोहन अग्रवाल, टिप्पणी, पृ.५१०-५११, चौखम्बा संस्करण, वाराणसी, १९८३

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

लक्षणा को भी उपचार कहते हैं, अर्थात् वेंकटाचार्य समस्त भेदों से युक्त 'लक्षणा' को भी 'उपचार' कहते हैं ।

मुख्यार्थ के सम्बन्ध से आसत्ति (समीपता) रखने वाली वृत्ति प्रथम प्रकार की 'उपचार' शब्द शक्ति है जिसे अन्य साहित्यशास्त्रियों ने 'उपादान-लक्षणा' कहा है । जैसे 'गंगायां घोषः प्रतिवसति' अर्थात् 'गंगा में घोष रहते हैं ।'

यहां गंगा शब्द के प्रवाह-विशेष मुख्यार्थ से सम्बन्धित 'तीर' में वृति लक्षित होती है । इसी प्रकार लक्षित-लक्षणा होती है । जैसे 'द्विरेक' अर्थात् दो रेफ (रकार) रूप अर्थ में शक्त पद की 'भ्रमर' पद से घटित परम्परा सम्बन्ध से 'मधुकर' रूप अर्थ में वृत्ति है ।

मुख्यार्थ के गुण के सम्बन्ध से आसत्ति (समीपता) रखने वाली वृत्ति द्वितीय प्रकार की 'उपचार' शब्द-शक्ति है जिसे वेंकटाचार्य 'गौणी' कहते हैं ।

यहां वेंकटाचार्य अन्य सभी साहित्यशास्त्रियों से समानता रखते हैं । 'गौणी' उपचार वृत्ति का उदाहरण है—'सिंहो देवदत्तः' अर्थात् 'देवदत्त सिंह है'-इस वाक्य में सिंह शब्द का वाक्यार्थ (मुख्यार्थ) सिंह पशु है, उसके साथ सम्बद्ध रहने वाले शौर्य-कार्य आदि गुण रूप सम्बन्ध से देवदत्त की प्रतीति होती है ।

## ४.०४ वेद के दो भाग

चूंकि रामानुज वेदान्त में वेद ही शब्द प्रमाण है, अतः उनके सन्दर्भ में भी यहां कुछ कहना समीचीन होगा ।

वेद के दो भाग हैं—पूर्व भाग जिसे कर्मकाण्ड कहते हैं, उत्तर भाग जिसे ब्रह्मकाण्ड कहते है । वेद के पूर्व भाग में कर्म विवेचन है और उत्तर भाग में ब्रह्म विवेचन है । वेद के दो भेद होने पर भी ये दो नहीं है, क्योंकि वेद की एकता ही स्वीकार्य है, कहने मात्र के लिये ही दो भाग कहलाते हैं । व्याख्या की दृष्टि से भी कर्ममीमांसा और ब्रह्ममीमांसा पृथक् पृथक् नहीं है, वहां भी एकशास्त्रता है, इसी प्रकार पूर्वमीमांसा, उत्तरमीमांसा, वेद की एकता के कारण एक ही है, जैसे ब्रह्म सूत्र के समन्वय, अविरोध, साधन और फल-ये चार विषय भेद हैं, लेकिन ये चारों चूंकि ब्रह्ममीमांसा को ही स्पष्ट करते हैं, अतः एक ही हैं ।[१]

---

१. कर्म ब्रह्माभिधायित्वात्स च भागद्वयात्मकः । पूर्वभागः कर्मपर उत्तरो ब्रह्मगोचरः । -वेदान्तकारिकावली, का. ३

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

रामानुज वेदान्त के अनुसार ब्रह्मसूत्र के प्रथम सूत्र-'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा' के भाष्य में अथ शब्द की जब व्याख्या की गयी है तो वहां भी कर्ममीमांसा के पश्चात् ब्रह्म-जिज्ञासा स्वीकार्य की गयी है। क्योंकि अध्ययनविधि में वेद के अध्ययन के साथ वेद के षडङ्गों का भी अध्ययन किया जाता है और कोई भी अध्येता अध्ययन में रागतः या विधितः समस्त वेदार्थ विचारमें प्रवृत्त होता है, तब सबसे पहले कर्म मीमांसा में ही प्रवृत होता है। उसके बाद जब वह अध्येता कर्ममीमांसा का सूक्ष्म अध्ययन कर लेता है और यह समझ लेता है कि कर्म का फल अल्प और अस्थिर है तो अनल्प स्थिर फल की जिज्ञासा से मीमांसा में प्रवृत्त होता है, अतः स्पष्ट है कि रामानुज वेदान्त में वेदाध्ययनविधि में पूर्व में कर्ममीमांसा होती है, तदुपरान्त ब्रह्म मीमांसा होती है। आचार्य रामानुज इस प्रकार ज्ञानकर्म-समुच्चय को स्वीकार करते हैं। यदि कोई यह शंका करे कि कर्म और ज्ञान में विरोध है क्योंकि कर्म अविद्या के कारण पुरुष के द्वारा किये जाते हैं, लेकिन तत्वज्ञान अविद्या के नष्ट होने पर प्राप्त होता है।

कर्म और ज्ञान के बीच प्रकाश और अन्धकार की तरह परस्पर विरोध है, उन दोनों में किसी भी प्रकार समुच्चय भाव नहीं हो सकता। अतः कर्ममीमांसा, ज्ञान मीमांसा एक नहीं हो सकते। रामानुज वेदान्त के अनुसार यह शंका ही निराधार हैं। उनके मत में कर्म और ज्ञान के बीच समान समुच्चय असंभव होने पर भी अंगांगिभाव से समुच्चय संभव है। अनन्त स्थिर फल की विशेषता के कारण किये गये कर्मों में ज्ञानोत्पत्ति विरोधी पाप समूह के नष्ट हो जाने के कारण कर्म ज्ञान की अतिकर्तव्यता को प्राप्त होते हैं। अतः भगवदाराधन रूप कर्म का प्रतिपादन करने वाला पूर्वकाण्ड है, उत्तर काण्ड तो समस्त कर्मों से समाराध्य भगवान् के प्रतिपादन करने वाला है। ऐसे स्थल पर कर्म और ज्ञान में विरोध कहां है। रामानुज वेदान्त में कर्ममीमांसा और ज्ञान मीमांसा की एक शास्त्रता ही है।[१]

### ४.०५ द्विविध-वेद-भाग के तीन प्रकार

पूर्वलिखित द्विविध वेद—कर्ममीमांसा और ज्ञान मीमांसा को प्रकारान्तर से तीन प्रकार से और विभाजित किया जा सकता है—(१) मंत्र, (२) अर्थवाद, और (३) विधि।[२]

१. वेदान्तकारिकावली, टीका, पृ. २३-२५
२. विध्यर्थवादमन्त्रात्मा त्रिविधः स प्रतीयते। -वेदान्तकारिकावली-का. सं. ५.

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**(i) मंत्र**

मंत्र अनुष्ठान में समवेत द्रव्य, देवता, क्रिया आदि पदार्थों के प्रकाशक होते हैं।[१] इस प्रकार से पदार्थों को प्रकाशक करने में ही मन्त्रों की सार्थकता है, मंत्रों के पाठ से अनुष्ठान में समवेत पदार्थों का स्मरण किया जाता है।

**(ii) अर्थवाद**

किसी भी पुरुष को प्रवृत्ति और निवृत्ति में लगाने और हटाने वाले कथन को अर्थवाद कहते हैं।[२] जैसे-'वायुर्वै क्षेपिष्ठा देवता'-यह अर्थवाद वाक्य वायु में पुरुष को प्रवृत्ति उत्पन्न करता है। 'सोऽरोदीत' यह अर्थवाद वाक्य पुरुष को रजत दान आदि में पुरुष की निवृत्ति बताता है।

प्रशंसा तथा निन्दापरक वाक्य को अर्थवाद कहा जाता है। विधेय पदार्थ की प्रशंसा और निषेध्य पदार्थ की निन्दा करता हुआ वाक्य अर्थवाद प्रवृत्ति-निवृत्ति में सहायक होता है। लेकिन यह कार्य अभिधा द्वारा सम्पन्न न होकर लक्षणा द्वारा सम्पन्न होता है।

भाव यह है कि विधेय प्रशंसा और निषेध्य-निंदा 'अर्थवाद' वाक्य का वाच्यार्थ नहीं होता, वह लक्षणाबोधित अर्थ होता है। वस्तुतः अर्थवाद वाक्यका अपने वाक्यार्थ में कोई प्रयोजन नहीं होता। उदाहरण के लिए वायुर्वै क्षेपिष्ठा देवता' इस अर्थवाद वाक्य का प्रयोजन 'वायु सबसे अधिक शीघ्रगामी देवता है' इस वाच्यार्थ में नहीं है। प्रश्न होता है-क्यों ? उत्तर है-कि 'अर्थवाद वाक्य भी वेद का एक भाग है। सम्पूर्ण वेद का तात्पर्य धर्म में निहित है। वे सभी यागादि क्रिया के प्रतिपादक हैं।' अतः उपर्युक्त अर्थवाद वाक्य का भी प्रयोजन यागादिपरक ही होना चाहिये। हां यह प्रयोजन लक्षणाबोधित हैं, क्योंकि अर्थवाद वाक्य लक्षणा द्वारा विधेय की प्रशंसा और निषेध्य की निन्दा से परम्परया प्रवृत्ति-निवृत्ति-क्रियापरक ही होते हैं।

---

१. 'अनुष्ठेयार्थगमको मंत्रः स्यात्।' -वेदान्तकारिकावली, का.सं.५

२. (अ) 'अर्थवादगीः प्रवृत्युत्तम्भिकाया स्यात्।' -वेदान्तकारिकावली, का.६
(ब) अर्थवादो नाम पुरुषप्रवृत्तिनिवृत्युत्तम्भकं वचनम्। -टीका, पृ.२५

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

यहां प्रश्न होता है कि यदि अर्थवाद वाक्य मात्र प्रशंसा अथवा निंदापरक होते हैं तब तो उनका प्रयोजन नहीं है अर्थात् वे निरर्थक हैं ? उत्तर है नहीं, क्योंकि स स्वाध्यायोऽध्येतव्यः 'यह विधि सम्पूर्ण वेद का अध्ययन करने का विधान करती है। अर्थवाद वाक्य भी विधि, मंत्र, नामधेय, निषेध-अर्थवाद रूप वेद का ही एक भेद होते हैं। और सम्पूर्ण वेद का अभिप्राय प्रयोजनवद् अर्थ (धर्म) में ही रहता है, वह क्रियापरक ही है। अतः अर्थवाद वाक्य निरर्थक नहीं माने जा सकते। वे विधेय की प्रशंसा तथा निषेध्य की निंदा कर श्रोता को विधेय में प्रवृत्त करते हैं और निषेध्य से निवृत्त करते हैं ताकि उसे इष्ट की प्राप्ति हो सके और अनिष्ट से वह बच सके।

निषेधवाक्य द्वारा निषेध्य पदार्थ की निन्दा करने वाला अर्थवाद 'निषेध शेष' कहा जाता है। यह निषेधवाक्य का पूरक वाक्य ही होता है। उदाहरण के लिए 'बर्हिषि रजतं न देयम्' एक निषेधवाक्य है। यह निषेधवाक्य यज्ञ में चांदी की दक्षिणा का निषेध करता है। यहां 'रजतदान' निषिद्ध है। इसकी निन्दा करने वाला 'सोऽरोदीत् यदरोदीत् ततरुदस्य रुद्रत्वम्' यह अर्थवाद वाक्य है। इस अर्थवादवाक्य का अपने वाच्यार्थ में कोई प्रयोग नहीं है, किन्तु लक्षणा से यह बताता है कि रोने से जो आंसू गिरे, वही रजत है। अतः यदि यज्ञ में उस रजत का दान किया जाएगा तो घर में रोने का प्रसंग उठ खड़ा होगा। इस प्रकार यह अर्थवाद वाक्य उक्त निषेधवाक्य का पूरा वाक्य बनता हुआ निषेध्य की निंदा कर अनुष्ठाता को उससे विमुख करता है।

यहां प्रश्न होता है कि विधेय के प्राशस्त्यज्ञान और निषेध्य के निन्दित्वज्ञान का क्या प्रयोजन है ? उत्तर बहुत ही सीधा है। विधेय की प्रशंसा सुनकर आलसी व्यक्ति भी विधेयानुष्ठान में प्रवृत्त हो जाता है, जिससे उसे इष्ट की प्राप्ति हो जाती है। इसी प्रकार निषेध्य की निन्दा सुनकर अत्युत्साही व्यक्ति भी उससे निवृत्त हो जाता है, और ऐसा करके वह अनिष्ट से बच जाता है। इस प्रकार विधेय की प्रशंसा का ज्ञान-ज्ञापन तथा निषेध्य की निन्दा का ज्ञान-ज्ञापन व्यर्थ नहीं होता।[१]

---

१. अर्थसंग्रह (हिन्दी व्याख्याकार) डा.सत्यप्रकाश शर्मा, साहित्य भंडार, मेरठ, पृ. १९५-१९७

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

## (iii) विधि

विधि में पुरुष को याग आदि अनुष्ठानों, कर्मों के प्रति प्रवृत्ति होती है। अतएव, विधि वेद का प्रमुख अंश है।[१] विधि के तीन भेद माने गये हैं—(१) अपूर्व विधि, (२) नियम विधि, और (३) परिसंख्या विधि।[२]

### (१) अपूर्व-विधि

अत्यन्त अप्राप्त पदार्थ का विधान करने वाली विधि को 'अपूर्व-विधि' कहते हैं।[३] अर्थात् अन्य प्रमाणों से जिस पदार्थ का विधान नहीं हुआ, रहता उस पदार्थ का विधान करने वाली विधि को 'अपूर्व-विधि' कहते हैं।[४] जैसे-'यजेत स्वर्गकाम:' यह अपूर्व विधि है। कारण, जिस याग का विधान अन्य किसी प्रमाण से नहीं होता है, ऐसे स्वर्गफलक याग का विधान यह विधि करती है। विधि के पूर्व विभाजन में इसी विधि को 'उत्पत्तिविधि' या प्रधानविधि कहा गया है।

### (ब) नियम-विधि

पदार्थ की पाक्षिक अप्राप्ति होने पर तद्विधायक वाक्य को 'नियम-विधि' कहते हैं।[५] अर्थात् अनेक साधनों से सिद्ध होने के योग्य क्रिया की सिद्धि जब अनभिप्रेत साधन द्वारा होने लगती है, तब जिस अभिप्रेत साधन की प्राप्ति नहीं हो रही थी, उसकी प्राप्ति कराने वाली विधि को 'नियम विधि' कहते हैं।[६] जैसे-'ब्रीहीन-वहन्ति' वाक्य को नियम-विधि माना जाता है। 'ब्रीहीनवहन्ति' का अर्थ है—'धान कूटना चाहिये।' धान से भूसी हटाने के अनेक साधन हो सकते हैं। जैसे-'पत्थर से रगड़ कर भूसी हटाना।' नाखूनों से धानों को छील कर भूसी हटाना' आदि। इसी प्रकार अन्य साधनों से भी तुषविमोक हो सकता है। जब 'अवहनन' (कूटने)

---

१. (अ) 'विधिर्वाक्यं प्रवर्तकम्।-वेदान्तकारिकावली, का. ६
(ब) 'पुरुषस्य कर्मणि प्रवर्तकं वाक्यं विधिः'। -वेदान्तकारिकावली टीका, पृ. २५'

२. 'स त्रिधापूर्वनियमपरिसंख्याविभेदतः।' -वेदान्तकारिकावली, का. सं. ६

३. 'विधिरत्यन्तमप्राप्तो'। तन्त्रवार्तिक, १-२-३४

४. 'प्रमाणान्तरेणाप्राप्तस्य प्रापको विधिरपूर्वविधिः।' -अर्थसंग्रह, पृ. ९३

५. 'नियमः पाक्षिके सति'-तन्त्रवार्तिक, १-२-३४

६. 'नानासाधनसाध्यक्रियायामेव साधनप्राप्तावप्राप्तस्यापरसाधनस्य-प्रापको विधिर्नियमविधिः।' -अर्थसंग्रह, पृ. ९२-९३

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

के अतिरिक्त अन्य किसी साधन की प्राप्ति होने लगती है, तब अप्राप्त अवहनन का विधान 'व्रीहिनवहन्ति' विधि वाक्य द्वारा किया जाता है ।

अभिप्राय यह है कि अवहनन का विधान केवल तुषविमोचन के लिए नहीं है । उक्त उदाहरण में अन्य साधनों के प्राप्त होने पर जब विकल्प में अवहनन की अप्राप्ति होने लगती है, तब अप्राप्त अवहनन के विधान से अप्राप्त अंश की पूर्ति की गयी है । अप्राप्त अंश की यही पूर्ति 'नियम' भी कही जाती है । इस अंश की पूर्ति मुख्य क्रिया की सर्वांगीणता के लिए परमावश्यक थी, क्योंकि इसके अभाव में सांगक्रिया अनुष्ठित न होने के कारण फलदायिनी नहीं हो सकेगी । अत: नियम विधि का लक्षण 'नियम: पाक्षिके सति' दिया है । इसमें 'नियम:' नियम विधि का वाचक है और 'पाक्षिके सति' उसका संक्षिप्त लक्षण है । लौगाक्षिभास्कर ने इसकी व्याख्या-'पक्षे प्राप्तस्य प्रापको विधिर्नियम विधि:' की है । इसका अर्थ है-वैकल्पिक पक्ष में अप्राप्त पदार्थ का विधान करने वाली विधि 'नियम विधि' है । लौगाक्षि भास्कर ने 'अनेक साधनों से साध्य क्रिया में किसी एक साधन के प्राप्त रहने से अप्राप्त दूसरे साधन का विधान करने वाली विधि' को नियम-विधि कहा है ।[१]

### (स) परिसंख्या-विधि

यदि दोनों वैकल्पिक पदार्थों की युगपत् प्राप्ति हो रही हो, तो दोनों में एक विशेष पदार्थ की निवृत्ति की बोधक विधि को 'परिसंख्या-विधि' कहा जाता है ।

'परि' उपसर्ग का अर्थ 'वर्जन' और 'संख्या' शब्द का अर्थ 'बुद्धि' होता है, अतएव 'परिसंख्या' शव्द का अर्थ-'वर्जनबुद्धि' हुआ । 'वर्जनबुद्धि' को उत्पन्न करने वाली विधि को 'परिसंख्या-विधि' कहा जाता है । परिसंख्या विधि का सर्वाधिक प्रचलित उदाहरण 'पंच पंचनखा भक्ष्या:' है । इस वाक्य का सरल अर्थ यह है कि 'पंजेवाले पांच जीव-(१) खरगोश, (२) साही,) (३) गोह, (४) गैंडा, और (५) कठुआ-ब्राह्मण और क्षत्रिय के लिए भक्ष्य हैं, अर्थात् ब्राह्मण और क्षत्रिय को चाहिये कि वे इन पांच जीवों को खाएं । किन्तु 'पंच पंचनखा भक्ष्या:' का परिसंख्या-विधिबोध्य अर्थ है-'पंच पंचनख के अतिरिक्त जीवों का भक्षण नहीं करना चाहिए ।' इस प्रकार, यहां विधिश्रुति 'पंच पंचनख-भक्षण' की निवृत्ति ही

१. अर्थसंग्रह-(हिन्दी व्याख्याकार) डा.सत्यप्रकाश शर्मा, साहित्य भंडार, मेरठ, पृ. १४६-१४७ ;

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अर्थ है। बुभुक्षित व्यक्ति में किसी भी जीव का भक्षण करके अपनी बुभुक्षा को शान्त करने की प्रवृत्ति स्वभावत: पायी जाती है। चाहे वे जीव उक्त 'पंच पंचनख' के अन्तर्गत हों या तदतिरिक्त 'अपंच पंचनख' के अन्तर्गत।

यहां प्रश्न होता है कि पांच पंचनख प्राणियों के भक्षण का विधान करने के कारण उक्त विधि को अपूर्व अथवा उत्पत्ति विधि क्यों न मान लिया जाये? उत्तर है-नहीं। क्योंकि उक्त वाक्य वस्तुत: पंचनखभक्षण का विधान नहीं करता। पंचनखभक्षण तो मनुष्य को क्षुधा-राग आदि से स्वत: ही प्राप्त है। उसके लिए किसी विधायक वाक्य की आवश्यकता नहीं है। फिर, अपूर्व विधि किसी अत्यन्त अप्राप्त पदार्थ का विधान करती है। किन्तु यहां तो वैसी भी स्थिति ही नहीं है, क्योंकि शशकादि पंचनख जीव भी पंचनखों के अन्तर्गत है। अत: 'पंचनखभक्षण' की प्राप्ति हो जाने के कारण वह (पंचनखभक्षण) अप्राप्त नहीं रह जाता।

भाव यह है कि यहां शशकादि पंचपंचनखों का भक्षण और शशकादि पंचभिन्न पंचनखों का भक्षण एक ही साथ प्राप्त है, अत: पक्ष में 'पंचपंचनखभक्षण'-अप्राप्त नहीं होने से 'नियम विधि' भी नहीं मानी जा सकती—क्योंकि नियम विधि तो पक्ष में अप्राप्त पदार्थ का विधान करती है।

परिसंख्या विधि श्रोती और लाक्षणिकी भेद से दो प्रकार की होती है। परिसंख्या विधि का मूल तात्पर्य 'निवृत्ति' में पर्यवसित होता है। यह निवृत्ति दो प्रकार की होती है।

प्रथम, विधिवाक्य में श्रुत किसी पद के माध्यम से। जैसे-अत्र ह्येवावपन्ति विधिवाक्य में श्रुत 'एव' पद पवमान के अतिरिक्त अन्य स्तोत्रों की निवृत्ति का बोध कराता है। पवमान क्रिया के प्रसंग में एक वाक्य प्राप्त होता है- 'त्रीणि ह वै यज्ञस्योदराणि गायत्री, बृहत्यनुष्टुप् अत्र ह्येवावपन्ति, अत एवोद्वपन्ति' अर्थात् 'यज्ञ के तीन ही उदर हैं—गायत्री, बृहती और अनुष्टुप्। इन्हीं में अवाप (साममन्त्रों का प्रयोग) करते हैं। इन्हीं के उद्वाप (निष्कासन) करते है। 'स्पष्ट है कि अवाप एवं उद्वाप केवल गायत्री, बृहती और अनुष्टुप छन्दों में ही होता है। इस प्रकार यह विधिवाक्य पवमान स्तोत्र से सम्बन्धित उक्त तीनों छन्दों में ही अवाप एवं उद्वाप का विधान करता है। यहां 'एव' पद से स्पष्ट है कि यह विधि उक्त तीनों छंदों के अतिरिक्त अन्य स्थलों पर अवाप एवं उद्वाप करने का निषेध करती है। निवृत्ति

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

परक पद 'एव' के विधि में साक्षात् श्रुत होने के कारण यह 'श्रोती परिसंख्या' कही जाती है ।

द्वितीय, जब निवृत्ति परक पद विधिवाक्य में श्रुत नहीं होता, अपितु लक्षणा द्वारा उसकी कल्पना करनी पड़ती है, तो उस परिसंख्या को 'लाक्षणिकी परिसंख्या' कहा जाता है । जैसे-'पंच पंचनखा भक्ष्याः' इस विधि वाक्य में अपंचपंचनखभक्षण अथवा अपञ्चनखभक्षण के निषेधार्थ 'एव' जैसे किसी व्यावर्तक पद का प्रयोग नहीं हुआ । अपितु 'पंचनखा एव भक्ष्याः' और 'पंच एव पंचनखा भक्ष्याः' के रूप में 'एव' पद कल्पित कर लेते हैं । अतः यह 'लाक्षणिकी परिसंख्या' कही जाती है ।

लाक्षणिकी परिसंख्या में दूसरे पदार्थ की निवृत्ति का बोध करानेवाले पद का अभाव रहता है, अतः विधि के मूल तात्पर्य तक पहुंचाने के लिए हमें सबसे पहले श्रुतार्थ का परित्याग करना पड़ता है, फिर अश्रुत अर्थ की कल्पना करनी पड़ती है और अन्त में प्राप्त अर्थ का बाध करना होता है । ये तीनों ही दोष हैं । फिर भी अविधेय के करने से उत्पन्न अनिष्ट से बचने के लिये कहीं-कहीं ऐसे दूषित (वस्तुतः क्लिष्ट) मार्ग का आश्रय लेना पड़ता है ।

लाक्षणिकी परिसंख्या विधि का उदाहरण 'पंचपंचनखा भक्ष्याः' दिया गया है । इस उदाहरण में उपर्युक्त तीनों दोषों को इस प्रकार समझा जा सकता है—

(१) श्रुतार्थ का परित्याग

'पंचपंचनखा भक्ष्याः' का तात्पर्य है—'अपंचपंचनखभक्षणनिवृत्ति', किन्तु वाक्य में 'पंचपंचनखभक्षण' साक्षात् श्रुत है, जबकि 'अपंचपंचनखभक्षणनिवृत्ति' वाक्य का तात्पर्य है । श्रुत अर्थ 'पंचपंचनखभक्षण' का परित्याग करने के बाद ही उक्त तात्पर्य प्रकट हो पाता है । यह 'श्रुतार्थपरित्याग' दोष है ।

(२) अश्रुतार्थ प्रकल्पना

उक्त विधि-वाक्यमें 'अपंचपंचनखभक्षणनिवृति' यह पद श्रुत नहीं है, किन्तु उसकी कल्पना करने के बाद ही विधि-वाक्य का तात्पर्य स्पष्ट हो पाता है । अतः यह भी एक दोष ही है ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

(३) प्राप्तबाध

पंचनखभक्षण और अपंचनखभक्षण-दोनों ही मनुष्य को रागतः प्राप्त हैं। वस्तुतः मनुष्य को सभी जीवों का भक्षण रागतः प्राप्त है, किन्तु उक्त विधिवाक्य कुछ के अतिरिक्त अन्य सभी पंचापंचनखजीवों के भक्षण का निषेध करता है। इस प्रकार प्राप्त के एक देश का बाध (निवृत्ति) करने के कारण 'प्राप्तबाध नामक दोष माना जाता है।

उपर्युक्त तीनों दोषों में से प्रथम दो दोष-श्रुतार्थ-परित्याग और अश्रुतार्थ-कल्पना शब्दनिष्ठ दोष हैं, क्योंकि उनका सम्बन्ध शब्दात्मक वाक्य से हैं। प्राप्त बाध नामक तीसरा दोष अर्थ से सम्बन्धित होने के कारण अर्थनिष्ठ दोष है।

विधि-विषयक ज्ञान के सम्बन्ध में दिग्दर्शन मात्र है।

४.०६ नित्य, नैमित्तिक और काम्य कर्म

(i) नित्य

नित्य कर्म उन कर्मों को कहा जाता है, जिनके न करने से पाप होता है, संध्या वन्दन आदि कर्म इसी श्रेणी के कर्म हैं, 'अहरहः सन्ध्यामुपासीत'[१] इस वचन से सन्ध्योपासन को प्रत्येक का कर्तव्य बताया गया है। अतः उसका त्याग करने पर उक्त कर्म का अधिकारी व्यक्ति पाप का भागी होता है और अन्य द्विजोचित कर्मों के अधिकार से वंचित हो जाता है, जैसा कि मनु ने कहा है—

नानुतिष्ठति यः पूर्वां नोऽ पास्ते यश्च पश्चिमाम्।
स शूद्रवद् बहिष्कार्यः सर्वस्माद् द्विजकर्मणः ॥[२]

अतः पाप से बचने के लिए 'नित्य कर्मों' का अनुष्ठान अनिवार्य है। जो कार्य न करने से प्रत्यवाय आगामी दुःख के ज्ञापक होते हैं, वे नित्य कहे जाते हैं। 'नित्य कर्म' के कारण से आगामी दुःख होने के ज्ञान को अनुमानजन्य कहा गया है।

नित्य कर्मों के सम्बन्ध में यह मानना ही उचित है कि नित्य कर्मों के कारण से जो पाप सम्भावित है, उस पाप की उत्पत्ति के परिहारार्थ ही नित्य कर्मों का

---

१. वेदान्तकारिकावली-टीका पृ. सं. २६

२. मनुस्मृति, अड़यार, श्लोक सं. १०३

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अनुष्ठान होता है, अतएव नित्यकर्म की यह परिभाषा ही ठीक है कि जो कर्म किसी निमित्त विशेष से विहित नहीं होते और जिनके न करने से पाप होता है, वे कर्म ही नित्यकर्म होते हैं।

नित्य कर्मों को करने से कोई पुण्य नहीं होता है, परन्तु न करने से पाप बढ़ता है। इसलिए 'नित्य कर्म' अवश्य करणीय हैं।

**(ii) नैमित्तिक**

नैमित्तिक का अर्थ है निमित्तमूलक, निमित्तविशेष के उपस्थित होने पर जिन कर्मों को शास्त्र ने अवश्य करणीय बताया है, वे कर्म नैमित्तिक कर्म कहे जाते हैं।

जातेष्टि एक लघु याग है, पुत्र जन्म होने पर शास्त्र द्वारा उसका विधान किया गया है। जातेष्टि का विधायक वाक्य है-'वैश्वानरं द्वादशकपालं निर्वपेत् पुत्रे जाते' पुत्र उत्पन्न होने पर बारह कपालों में पुरोडाश रखकर वैश्वानर देवता को प्रदान करें। कपाल का अर्थ है किंचित गहरे तांवा जैसा मृत्पात्र और पुरोडास का अर्थ है यव के आटे की बनी रोटी, इस इष्टि को जात पुत्र निमित्तक होने से जातेष्टि कहा जाता है।

ग्रन्थकार ने जातेष्टि आदि को नैमित्तिक कर्म कहा है, आदि शब्द से क्षामवद् भाग आदिश्रौत कर्मों तथा राहूपरागमूलक स्नान आदि स्मार्त कर्मों का संकेत किया गया है। क्षाभवद् याग का विधायक वाक्य है 'यस्याहिताग्नेर्गृहान् दहत्यग्निरग्नये क्षामवते पुरोडाशमष्टाकपालं निर्वपेत्'-अग्नि जिस अहिताग्नि पुरुष के गृह का दाह कर दे, वह आठ कपालों में पुरोडाश रखकर अतृप्त अग्नि को प्रदान करे। 'राहूपराग मूलक स्नान का विधायक वचन है-'राहूपरागे स्नायात्'-सूर्य अथवा चन्द्र के साथ राहु का सम्बन्ध होने पर स्नान करे।

उक्त सभी कर्म से पुत्रजन्म, गृहदाह, ग्रहण आदि निमित्त विशेष उपस्थित होने पर विदित होने से 'नैमित्तिक' हैं।

'निमित्तमात्रमासाधावश्यकर्तव्यतया विहितानि नैमित्तिकानि'[१]

---

१. वेदान्तसार-बदरीनाथ शुक्ल।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अर्थात् किसी निमित्त को प्राप्त करके अवश्य करणीय रूप से जो कर्म वेदों द्वारा विहित किये गये हैं, उन्हें निमित्त जन्य होने के कारण 'नैमित्तिक' कहते हैं।

(iii)काम्य

'फलोद्देशेन विधीयमानानि कर्माणि काम्यानि'[१]

अर्थात् फल प्राप्ति की कामना से किये जाने वाले कर्म 'काम्य कर्म' कहलाते हैं। यही 'काम्य कर्म' का लक्षण है, स्वर्गादि प्राप्ति तो उनका फल है।

'कामाय हितानि काम्यानि' इस व्युत्पत्ति के अनुसार उन कर्मों को काम्य कहा जाता है, शास्त्रों में जिनका विधान किसी फलकी कामना की प्राप्ति या पूर्ति के लिये किया गया है।

कामना की पूर्ति के विषय भूतफल के उत्पादन से होती है, फलत: जो कर्म शास्त्रानुसार काम्य फल के उत्पादक होते हैं, वे ही 'काम्य कर्म' कहे जाते हैं।

जैसे-परलोक में स्वर्ग और इस लोक में पुत्र, कलत्र, धन-धान्य आदि मनुष्य को काम्य होते है, शास्त्रों में जिन कर्मों को उन काम्य वस्तुओं का जनक बता कर उनके अनुष्ठान की कर्तव्यता बतायी गयी है, वे कर्म 'काम्य' हैं। शास्त्र में ज्योतिष्टोम को स्वर्ग का साधक बताकर इसे स्वर्गकाम का कर्तव्य बताया गया है।

'ज्योतिष्टोमेन यजेत स्वर्गकाम:'-जिस मनुष्य को स्वर्ग की कामना हो, वह ज्योतिष्टोम नामक यज्ञ से अपने इष्ट का साधन करे। शास्त्र का आशय स्पष्ट है कि ज्योतिष्टोम स्वर्ग का जनक है, अत: जिसे स्वर्ग जाने की इच्छा हो, वह ज्योतिष्टोम यज्ञ का अनुष्ठान करे।

## ४.०७ वेदांग का अर्थ तथा महत्व

'अंग' शब्द का व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ है 'उपकारक', 'अंग्यते ज्ञायन्ते अमीभिरिति अङ्गानि' अर्थात् जिनके द्वारा किसी वस्तु के स्वरूप को जानने में सहायता प्राप्त होती है, उन्हें 'अङ्ग' कहते हैं। वेद स्वयं एक दुरूह विषय ठहरा, भाषा तथा भाव दोनों की दृष्टि से। अतएव वेद का अर्थ जानने में उसके कर्मकाण्ड के प्रतिपादन में तथा इस प्रकार की सहायता देने में जो उपयोगी शास्त्र हैं, उन्हें वेदांग के नाम से

१. वेदान्तसार-बदरीनाथ शुक्ल।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

पुकारते हैं। वेद के यथार्थ ज्ञान के लिए छः विषयों को जानने की नितान्त आवश्यकता है।[१]

अपरा विद्या के अन्तर्गत वेदचतुष्ट्य के अनन्तर वेद के षट् अंगों का नामोल्लेख किया गया है। उनके नाम तथा क्रम इस प्रकार से हैं—(१) शिक्षा, (२) कल्प, (३) व्याकरण, (४) निरक्त, (५) छन्द, और (६) ज्योतिष।[२]

इनमें प्रत्येक का अपना निजी वैशिष्ट्य है।

### ४.०८ वेदांग-निरूपण

#### (i) शिक्षा

वेदांगों में शिक्षा का एक महत्वपूर्ण स्थान है। यह वेदरूपी पुरुष का घ्राण कही गयी है। जिस प्रकार सब अंगों के परिपुष्ट तथा सुन्दर होने पर भी घ्राण के बिना पुरुषशरीर नितान्त गर्हणीय तथा अशोभनीय प्रतीत होता है, उसी प्रकार शिक्षा नामक वेदांग से विरहित होने पर वेदपुरुष का स्वरूप नितान्त असुन्दर तथा बीभत्स दीख पड़ता है। शिक्षा का व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ है, वह विद्या जो स्वर,वर्ण आदि उच्चारण के प्रकार का उपदेश दे।[३] वेद के अध्ययन की प्रणाली यह है कि पहले गुरु किसी मंत्र का उच्चारण स्वयं करता है और शिष्य इस उच्चारण को सुनकर स्वयं उसका अनुसरण करता है। इसीलिए वेद का एक सार्थक नाम है अनुश्रवः- 'अनुपश्चात् श्रूयते यः सः अनुश्रवः'-अर्थात् वह वस्तु जो गुरु के उच्चारण करने के अनन्तर सुनी जाय। वेद के मंत्रों का ठीक-ठीक उच्चारण प्रथम आवश्यक वस्तु है। शब्दमय मन्त्रों के यथार्थ उच्चारण को सर्वप्रथम महत्व दिया गया है। इस उच्चारण के निमित्त प्रवर्तमान वेदांग 'शिक्षा' कहलाता है।

#### (ii) कल्प

वेदांग साहित्य में 'कल्प' का स्थान नितान्त महत्वपूर्ण तथा प्राथमिक है। ब्राह्मण ग्रन्थों में यज्ञ यागादि का विधान इतनी प्रौढ़ि तथा विस्तृति पर पहुंच गया

---

१. वैदिक साहित्य का इतिहास-आचार्य बलदेव उपाध्याय, पृ. २९२,वाराणसी

२. वेदान्तकारिकावली, का.सं.८, पृ.२६

३. 'स्वरवर्णाद्युच्चारणप्रकारो यत्र शिक्ष्यते उपदिश्यते सा शिक्षा' -सायण-ऋग्वेदभाष्य, भूमिका, पृ.४९

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

था कि कालान्तर में उनको क्रमबद्ध रूप से प्रस्तुत करने का कार्य नितान्त आवश्यक प्रतीत हुआ। उस युग की प्रचलित शैली के अनुरूप इन ग्रन्थों की रचना 'सूत्र-शैली' में की गयी। 'कल्प' का अर्थ है वेद में निहित कर्मों का क्रमपूर्वक व्यवस्थित कल्पना करने वाला शास्त्र (कल्पो वेदविहितानां कर्मणामनुपूर्वेण कल्पनाशास्त्रम्)।[१] फलतः जिन यज्ञ यागादि तथा विवाहोपनयनादि कर्मों का विशिष्ट प्रतिपादन वैदिक ग्रन्थों में किया गया है, उन्हीं का क्रमबद्ध वर्णन करने वाले सूत्र ग्रन्थों का सामान्य अभिधान 'कल्प' है। ये सूत्र प्राचीनतम इसलिए माने जाते हैं कि ये अपने विषय-प्रतिपादन में ब्राह्मण तथा आख्यायकों के साथ साक्षात् सम्बन्ध हैं।

कल्पसूत्र मुख्यतः चार प्रकार के होते हैं—

१. श्रौत सूत्र

जिनमें ब्राह्मण ग्रन्थों में वर्णित और अग्नि में सम्पाद्यमान यज्ञ-यागादि अनुष्ठानों का वर्णन है।

२. गृह्य सूत्र

जिनमें गृहाग्नि में होने वाले यागों का तथा उपनयन, विवाह, श्राद्ध आदि संस्कारों का विस्तृत विवरण है।

३. धर्मसूत्र

जिनमें चतुर्वर्ण तथा चारों आश्रमों के कर्तव्यों, विशेषतः, राजा के कर्तव्यों का विशिष्ट प्रतिपादन है। ये ही कल्पसूत्र में प्रधानतया परिगणित होते हैं।

४. शुल्वसूत्र

जिसमें वेदी के निर्माण की रीति का विशिष्टरूपेण प्रतिपादन है जो इसलिए आर्यों के प्राचीन ज्यामिति सम्बन्धी कल्पनाओं तथा गणनाओं के प्रतिपादक होने से वैज्ञानिक महत्व रखता है।

वेद का मुख्य प्रयोजन वैदिक कर्मकाण्ड, यज्ञ-याग का यथार्थ अनुष्ठान है। इसके लिए प्रवृत्त होने वाला अंग 'कल्प' कहलाता है। 'कल्प' का व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ है—यज्ञ के प्रयोगों का समर्थक शास्त्र ('कल्प्यते समर्थ्यते यागप्रयोगोऽत्र)

---

१. विष्णुमित्र-ऋग्वेद-प्रातिशाख्य की वर्गद्वय वृत्ति, पृ. १३

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अर्थात् जिसमें यज्ञ के प्रयोगों का समर्थन या कल्पना की जाय) उसे 'कल्प' कहते हैं।

### (iii) व्याकरण

व्याकरण भी प्रकृति और प्रत्यय का उपदेश देकर पद के स्वरूप तथा उसके अर्थ के निर्णय के लिए प्रयुक्त होता है। व्याकरण का व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ है, पदों की मीमांसा करने वाला शास्त्र-'व्याक्रियन्ते उत्पाद्यन्ते शब्द अनेनेति व्याकरणम्'।

व्याकरण वेदपुरुष का मुख माना जाता है-'मुखं व्याकरणं स्मृतम्' मुख होने से ही वेदांगों में व्याकरण की मुख्यता है। जिस प्रकार मुख के बिना भोजनादि के न करने से शरीर की पुष्टि असम्भव है, उसी प्रकार व्याकरण के बिना वेदरूपी पुरुष के शरीर की रक्षा तथा स्थिति असम्भाव्य है। इसीलिए हमारे प्राचीन ऋषियों ने व्याकरण की महत्ता का प्रतिपादन बड़े ही गम्भीर शब्दों में किया है।

व्याकरण-शास्त्र पदों की प्रकृति तथा प्रत्यय का उपदेश देकर पद के स्वरूप का परिचय कराता है और उसके अर्थ का भी निश्चय कराता है। फलतः पद स्वरूप और पदार्थनिश्चय के निमित्त 'व्याकरण' का उपयोग होने से वह भी वेदांग है।

वररुचि के अनुसार व्याकरण के मुख्य पांच प्रयोजन निम्नलिखित हैं—(१) रक्षा, (२) ऊह, (३) आगम, (४) लघु, तथा (५) असन्देह।

### (iv) निरुक्त

'निरुक्त' निघण्टु की टीका है। निघण्टु में वेद के कठिन शब्दों का समुच्चय किया गया है। 'निघण्टु' की संख्या के विषयमें पर्याप्त मतभेद हैं। आजकल उपलब्ध निघण्टु एक ही है और इसी के ऊपर महर्षि यास्क रचित 'निरुक्त' है। कतिपय विद्वान् यास्क को ही 'निघण्टु' का भी रचयिता मानते हैं।[१] परन्तु प्राचीन परम्परा के अनुशीलन से यह बात प्रमाणित नहीं होती। निरुक्त के आरम्भ में 'निघण्टु' 'समाम्नाय' कहा गया है और इस शब्द की जो व्याख्या दुर्गाचार्य ने की है, उससे तो इसका प्राचीनत्व ही सिद्ध होता है।[२]

१. वैदिक वाङ्मय का इतिहास, भाग १, खण्ड २, पृ. १६२
२. दुर्गावृत्ति, पृ. ३

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

महाभारत (मोक्षधर्मपर्व, अ. ३४२,श्लोक ८६-८७) के अनुसार प्रजापति कश्यप इस 'निघण्टु' के रचयिता हैं—

वृषो हि भगवान् धर्मः ख्यातो लोकेषु भारत।
निघण्टु कदाख्याने विद्धि मां वृषमुत्तमम्॥
कपिवराहः श्रेष्ठश्च धर्मश्च वृष उच्यते।
तस्माद् वृषाकपि प्राह कश्यपो मां प्रजापतिः॥

'निरुक्त' का काम है पदों की निरुक्ति बतलाना, पदों की व्युत्पत्ति सिखाना। निरुक्ति की भिन्नता से अर्थ की भिन्नता होती है। इसलिए वेद के अर्थ-निर्णय के लिए 'निरुक्त' की वेदांगता सम्पन्न होती है।

### (v) छन्द

छन्द वेद का पांचवां अंग है। वेद के मन्त्रों के उच्चारण के निमित्त छन्दों का ज्ञान बड़ा ही आवश्यक है। छन्दों का ज्ञान हुए बिना मन्त्रों का उच्चारण तथा पाठ ठीक ढंग से नहीं हो सकता। प्रत्येक सूक्त में देवता, ऋषि तथा छन्द का ज्ञान आवश्यक माना जाता है। कात्यायन का यह स्पष्ट कथन है कि जो व्यक्ति छन्द, ऋषि तथा देवता के ज्ञान से हीन होकर मन्त्र का अध्ययन-अध्यापन-यजन तथा याजन करता है, उसका यह प्रत्येक कार्य निष्फल ही होता है।[१] प्रधान छन्दों के नाम संहिता तथा ब्राह्मणों में उपलब्ध होते हैं जिससे प्रतीत होता है कि इस अंग की उत्पत्ति वैदिक युग में हो गई थी। इस वेदांग का प्रतिनिधि ग्रन्थ है—'पिंगलाचार्य-कृत छन्दःसूत्र।' -पिंगल के ग्रन्थ में

प्रधान वैदिक छन्द

नाम

१ २पाद ३ ४ ५

गायत्री २४ ८अक्षर ८ ८

उष्णिक् २८ ८ ८ १२

१. योह वा अविदिता त्वेसच्छको देवत् ब्राह्मणेन मन्त्रेण याजयति वा अध्यापयतिवा सवाणु, वर्च्छति गर्तेवा पात्यते प्रमीयते वा पापीयान् भवति। —सर्वानुक्रमणी १,१

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

पुरउष्णिक् २८ एक साथ ८ ८

कुकुप् २८ ८ १२ ८

अनुष्टुप् ३२ ८ ८ ८ ८

वृहती ३६ ८ ८, १२, ८

सतोवृहती ३६ १२ ८ १२ ८

पङ्क्ति ४० ८ ८ ८ ८ ८

प्रस्तार पङ्क्ति ४० १२ १२ ८ ८

त्रिष्टुभ् ४४ ११ ११ ११ ११

जगती ४८ १२ १२ १२ १२

वैदिक तथा लौकिक दोनों प्रकार के छन्दों का विशेष वर्णन है। ये ग्रन्थ छन्दों की जानकारी के लिये विशेष माननीय हैं।

वेद छन्दोमयी वाणी है। अत: छन्दों से परिचय पाने पर ही मन्त्रों के उच्चारण और पाठ का ज्ञान हमें हो सकता है।

### (vi) ज्योतिष

वेदांगों में ज्योतिष अन्तिम वेदांग है। वेद की प्रवृत्ति यज्ञ के संपादन के लिये है, और यज्ञ का विधान विशिष्ट समयों की अपेक्षा रखता है। यज्ञयाग के लिये समय-शुद्धि की बड़ी आवश्यकता रहती है। कुछ विद्वान् ऐसे हैं, जिनका सम्बन्ध संवत्सर से है, और किसीका ऋतु से। तैत्तरीय ब्राह्मण[1] का कथन है ब्राह्मण वसन्त में अग्नि का आधान (स्थापन) करे, क्षत्रिय ग्रीष्म में, वैश्य शरद् ऋतु में आधान करे। कुछ यज्ञ विशिष्ट मासों तथा विशिष्ट पक्षों में किये जाते हैं। विशेष तिथि अथवा अष्टका, फाल्गुनी पूर्णमासी में दीक्षा का विधान पाया जाता है।[2] प्रात: काल तथा सायंकाल में प्रत्येक अग्निहोत्री को अग्नि में दुग्ध या घृत से हवन करने का नियम है।[3] प्रात: काल तथा सायंकाल में प्रत्येक अग्निहोत्री को अग्नि में दुग्ध या

१. वसन्ते ब्राह्मणो अग्निमादधीत, गीष्मे राजन्य आदधीत। शरदि वैश्य आदधीत्। —तैत्तरीय ब्राह्मण १.१

२. एकाष्टकायांदीद्धरेन् फाल्गुनी पूर्वामासेदीक्षेरन्।-ताण्ड्य ब्राह्मण-५.९.१७

३. प्रातर्जुहोति सायं जुहोति। —तैत. ब्रा. २.१.२

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

घृत से हवन करने का नियम है ।[१] कहने का तात्पर्य यह है कि नक्षत्र, तिथि, पक्ष, मास, ऋतु तथा संवत्सर अर्थात् काल समस्त खण्डों के साथ यज्ञ-याग का विधान वेद में पाया जाता है । इन नियमों के यथार्थ-निर्वाह के लिये ज्योतिष शास्त्र का ज्ञान नितान्त आवश्यक तथा उपादेय है । इसलिए वेदांग-ज्योतिष का तो यह आग्रह है कि जो व्यक्ति ज्योतिष को भली भांति जानता है, वही यज्ञ का यथार्थ ज्ञाता है । यथा—

वेदा हि यज्ञार्थमभिप्रवृत्ताः, कालानिपूर्वा विहिताश्चयज्ञाः ।
तस्मादिदं कालविधानशास्त्रं, यो ज्योतिषं वेद स वेदयज्ञम् ।।[२]

## ४.०९ वेद पर आधारित स्मृतियों को प्रमाण

स्मृतियां भारतीय धर्मशास्त्र की महत्वपूर्ण अंग है । महत्व की दृष्टि से ये वेदों के बाद दूसरे स्थान पर आती हैं । स्मृति की व्युत्पत्ति (स्मृ + क्ति)[३] शब्द से हुई है । जिसका तात्पर्य स्मरण एवं प्रत्यस्मरण आदि से है । स्मृति स्मरण का विषय है और यह परम्परागत रूप से चला आ रहा है । धार्मिक साहित्य है । तैत्तरीय आरण्यक में भी 'स्मृति' शब्द आया है ।[४] सामान्य अर्थ में स्मृति एवं धर्मशास्त्र में कोई भेद नहीं है ।[५] स्मृति शब्द का प्रयोग श्रुति से विपर्यास प्रदर्शित करने के लिए किया गया है । श्रुति से वेद का अर्थ लिया जाता है ।

प्राचीन काल में जब लेखनपरम्परा का श्रीगणेश नहीं हुआ था, उस समय ऋषि एवं महर्षि अर्जित ज्ञान शिष्यों को कण्ठस्थ करा देते थे । अतः गुरु द्वारा शिष्य को और तदनन्तर उक्त शिष्य के द्वारा अपने शिष्य को सुनाकर कण्ठस्थ करा दिये जाने के कारण इन्हें श्रुति परम्परा का ग्रन्थ माना गया है । इस परम्परा में चारों वेद आते हैं । किन्तु स्मृति शब्द का प्रयोग श्रुति अर्थात् ऋषि प्रकाशित एवं ऋषि दृष्ट वाङ्मय से भिन्न साहित्य के लिये हुआ है ।[६] जिसका तात्पर्य स्मरण से लगाया

---

१. प्रातर्जुहोति सायं जुहोति । —तैत.ब्रा.२.१.२

२. वेदांग ज्योतिष, श्लोकसं.३

३. आप्टे, संस्कृत हिन्दी कोश, पृ.११५३

४. तैत्तरीय आरण्यक, १.२.

५. वशिष्ठ धर्मसूत्र-१.४.६

६. याक्यवल्क्य स्मृति (अनुवाद-उमेश चन्द्र पाण्डेय), पृ २७

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

गया है। स्मृति का श्रुति अर्थात् श्रवण परम्परा के विषय से स्पष्ट भेद किया जा सकता है। स्मृति सीधे स्मरण शक्ति पर प्रभाव डालती है, और इसके लिए किसी विशष शिक्षा या साधन की आवश्यकता नहीं पड़ती।[१]

स्मृति शब्द का प्रयोग पारिभाषिक और सामान्य दोनों अर्थों में किया जा सकता है। 'स्मृति' के बारे में गौतम और बोधायन ने स्मृति को 'वेद के जानने वालों का स्मरण' माना है।[२] पूर्वाचार्यों की व्याख्या स्वीकार करते हुए-मनु ने भी स्मृति का अर्थ-'वेदज्ञों का स्मरण' माना और उसका प्रयोग धर्मशास्त्र के अर्थ में किया है।[३]

अतः उपर्युक्त धर्म शास्त्रकारों का विचार अत्यन्त संकुचित प्रतीत होता है।

वुच्चि वेंकटाचार्य कहते हैं कि स्मृति का स्वतन्त्र प्रमाण में वर्गीकरण नहीं करना चाहिये, किन्तु इसका समावेश प्रमाण के अन्तर्गत करना चाहिये। स्मृति संस्कारमात्र से उत्पन्न ज्ञान है, जिसमें सादृश्य, अदृष्ट और चिन्ता आदि स्मृति, के बीज अर्थत् संस्कार के उद्बोधक हैं। स्मृति तीन प्रकार की होती है-सत्य स्मृति, मिथ्या स्मृति और सन्देह स्मृति। जैसा कि नैयायिक और मीमांसक स्मृति में अप्रामाण्य मानते हैं, वह मत अयुक्त है। वेंकटाचार्य के मत में स्मृति अनुभव की तरह प्रामाण्य है, क्योंकि स्मृति अनुभव की भांति व्यावहारिक-व्यवहारों से ग्रहण होती है और आवश्यकताओं की पूर्ति करती है। स्मृति कदापि अप्रामाण्य नहीं हो सकती, यह दृष्टि से परे वस्तुओं का ग्रहण करती है। यदि वस्तुओं का भाव या अभाव ही स्मृति और अनुभव के बीच भेदक तत्व है तो भूतकालीन या भविष्यत् कालीन वस्तुओं का अनुमान, शाब्द-ज्ञान, अलौकिक-प्रत्यक्ष आदि प्रमाण भी अप्रामाण्य होंगे। क्योंकि इन प्रमाणों से सिद्ध पदार्थ प्रत्यक्ष करता की दृष्टि से दूर ही होते हैं। यह ठीक है कि स्मृति वर्तमानकालीन वस्तु को ग्रहण नहीं कर सकती है, वह केवल वस्तु ग्रहण के पूर्व ही विद्यमान रहती है, तो इसका तात्पर्य यह नहीं हो सकता कि स्मृति ज्ञान में सर्वथा वस्तु का अभाव रहता है। स्मृति भूतकालीन वस्तु के अनुभव से जुड़ी होती है। यह नहीं कहा जा सकता कि स्मृति अनुभूत होने से अप्रामाण्य है। क्योंकि दर्भान्कुर जैसे महत्वहीन पदार्थों का तत्कालीन अनुभव

---

१. अल्ब्रेक्ट बेवर-भारतीय साहित्य (अनु. उमेश पाण्डेय), इलाहाबाद, १९६८, पृ. ४
२. गौतम (१.२)-१.१.३)
३. 'श्रुतिस्तुवेदो विश्रेयो धर्मशास्त्र तु वे स्मृतिः।' -मनुस्मृति २-१०

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

भी अप्रामांण्य होगा । वस्तुतः स्मृति जीवन में अनेक प्रयोजनों को सिद्ध करती है । स्मृति के माध्यम से दिन प्रतिदिन की चर्या को निरूपित किया जाता है । स्मृति ही है जो कि कवियों को कविता के संस्कारों को अभिव्यक्त करने का अवसर देती है । स्मृति के माध्यम से नैयायिक अनुमान के पंचावयव को सिद्ध करते हैं और स्मृति ही भगवद्-भक्ति और प्रेम को सम्भव बना देती है, जो कि जीवन का मुख्य लक्ष्य है ।

इस प्रकार बुच्चि वेंकटाचार्य ने 'स्मरण' के नियत पूर्व-भावित्व के आधार पर स्मृति के प्रामाण्य को सिद्ध किया है ।

रामानुज वेदान्त के पूर्ववर्ती आचार्य जैसे-वरदनारायण भट्टारक आदि ने प्राचीन नैयायिकों के मत का अनुसरण करते हुये ही स्मृति के प्रामाण्य को स्वीकार नहीं किया है । यहां तक कि विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के प्रसिद्ध तार्किक विष्णुचित्त और वरदविष्णु मिश्र ने भी स्मृति को प्रमाण के क्षेत्र से पृथक् ही कर दिया है । उनका कथन है कि स्मृति उन पदार्थों को कदापि नहीं ग्रहण कर सकती, जिन्हें अन्य प्रमाणों से ग्रहण नहीं किया जा सकता हो । विशिष्टाद्वैत मत के प्रसिद्ध एवं उच्च विद्वान् यामुनाचार्य भी स्मृति के प्रामाण्य को सिद्ध करते हैं । उनका कथन है कि विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त भी बिना स्मृति के सिद्ध नहीं हो सकता । विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त की तत्वमीमांसा की सिद्धि के लिए स्मृति-प्रामाण्य को स्वीकार करना परमावश्यक है ।

यदि यह कहा जाय कि 'स्मृति-प्रामाण्य' को सर्व प्रथम वेंकटाचार्य ही स्वीकार करते हैं तो ऐसा नहीं है, क्योंकि उनसे पूर्व नाथमुनि और पराशर भट्टराक, वेंकटनाथ स्मृति-प्रमाण के पक्ष में रहे हैं । हां, इतना अवश्य कहा जा सकता है कि वेंकटनाथ एवं वेंकटाचार्य ने ही विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में अनुभव के समान 'स्मृति' के प्रामाण्य को सिद्ध करने का प्रतिनिधित्व किया है ।

शब्द प्रमाण के प्रसंग में रामानुज वेदान्त के अनुसार लोक में सभी शब्द शरीर वाचक होते हैं, और शरीरीपर्यन्त अर्थ का ज्ञान कराते हैं, क्योंकि देवत्व, मनुष्यत्व, पुंसत्व, स्त्रीत्व आदि जीव धर्म नहीं हैं, अपितु शरीर धर्म हैं । फिर भी 'देवो वन्द्यः' इत्यादि में देव आदि शब्द केवल शरीरत्व का ज्ञान कराकर अपने व्यापार से विरत नहीं होते, किन्तु वे शब्द उन देवताओं के शरीर में विद्यमान, जो

7

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

आत्मा है, उस आत्मा का बोध कराते हैं। वहां देवादि के शरीर और आत्माओं का अप्रत्यक्ष सिद्ध सम्बन्ध है।

इसी प्रकार 'गो' आदि शब्द से गोत्व की अभिव्यक्ति होती है जहां गौ व्यक्ति बोधक है। गोत्व जाति बोधक है। यहां भी जाति और व्यक्ति में अपृथक् सिद्ध सम्बन्ध ही मूल कारण है। इसी प्रकार 'शुक्ल' आदि शब्द रूप वाचक होते हुए भी 'शुक्लः परः' इत्यादि में गुणी के सामानाधिकरण में प्रयुक्त होता हुआ गुणीपरक हो जाता है। यहां भी गुण-गुणी के बीच अपृथक् सम्बन्ध रहा ही है। इस प्रकार रामानुज वेदान्त में शरीर-शरीरी, जाति-व्यक्ति, और गुण-गुणी के बीच अपृथक् सिद्ध सम्बन्ध को स्वीकार करते हैं।

इस प्रकार भगवान् के अपृथक् सिद्ध विशेषण भूत चित् और अचित् के वाचक सभी शब्द भगवान् में मुख्य वृत्ति से ही बोधक हो जाते हैं। इस प्रकार सभी शब्द भगवदीय अर्थात् भगवान के ही वाच्य हैं। श्रुति, स्मृति, इतिहास-इन सभी (हरि) में सभी शब्दों को भगवदीय स्वीकार किया गया है। जैसे—सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति।' 'स ब्रह्म स शिवः सेन्द्रः', 'तदेवाग्निस्तब्दायुः' 'ज्योतिर्षि विष्णुर्भुवनानि विष्णुः', इत्यादि।[१]

---

१. (अ) शरीरवाचकाः शब्दाः शरीरिकृतवृत्तयः। सर्वंशब्दैकवाच्यत्वं हरेरिति॥
—वेदान्तकारिकावली, का. ३.१४ (ब) वेदान्तकारिकावलीटीका, पृ. २९

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# वेदान्तकारिकावली

वेंकटाचार्यकृता

श्रीमद्रमाधवोपज्ञां नत्वाचार्यपरंपराम्।
कुर्वे लक्ष्मणसिद्धान्तकारिकां कारिकावलीम् ॥ १ ॥

श्रीः

## वेदान्तकारिकावलीटिप्पणम्

रघुवरचरणद्वन्द्वं तरणिं करवाणि संसृतेस्तरणे ।
यत्पांसुलेशसङ्गाद् ग्रावाप्यभवद्विकल्मषा योषा ।

श्रीवाससंयमीन्द्रस्य पादुकामघमर्षणीम् ।
प्रणन्नम्य मितं कुर्वे टिप्पणं कारिकावलेः ॥

श्रीमदिति । रमाधवः श्रियः पतिः, उपज्ञा प्रथमज्ञेयो यस्याः सा, ताम्। "उपज्ञोपक्रमम्" इत्यादिना नपुंसकत्वं तु तत्पुरुष एव । "यो ब्राह्मणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै" इति कल्पादौ वेदोपदेशकरणात् नारायणरूपेणाष्टाक्षरमन्त्रोपदेशकरणाच्च भगवतः परमाचार्यत्वेनाचार्यपरंपरायास्तदुपज्ञत्वम् । तदनुसंधानं च "आचार्याणामसावसावित्या भगवत्तः" इति श्रुतिविहितम्,

"लक्ष्मीनाथसमारम्भां नाथयामुनमध्यमाम् ।
अस्मदाचार्यपर्यन्तां वन्दे गुरुपरंपराम् ॥"

इत्यादिसदाचार्यसंप्रदायावगतं चेति ध्येयम् । श्रीमहालक्ष्म्या अप्याचार्यकोटावन्तर्भावमवगमयितुं रमाधव इति रमानिर्देश इत्यवगन्तव्यम् । लक्ष्मणसिद्धान्तः श्रीभगवद्रामानुजसिद्धान्तः, तस्य कारिका प्रतिपादिका, ताम्। कारिकावलीति ग्रन्थनाम ॥ १ ॥

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

श्रीपति = भगवान् नारायण सहित आचार्य = गुरु-परम्परा को प्रणाम करते हुए मैं बुच्चि वेंकटाचार्य लक्ष्मण = रामानुज-सिद्धान्त की प्रतिपादिका **कारिकावली** की रचना करता हूँ ॥१ ॥

**मानमेयविभेदेन पदार्थो द्विविधो मतः ।**
**मानं प्रत्यक्षानुमानशब्दभेदात् त्रिधा भवेत्[1] ॥ २ ॥**

पदार्थ इति; पदस्यार्थः पदार्थ इति यद्यत्पदेनाभिधेयं तत्सर्वं गृह्यते । तत्त्वं, पदार्थः, वस्तु, इति पर्यायशब्दाः । एवं च वस्तुसामान्यं द्विधेत्यर्थः । मानं प्रमाणम् । मेयं प्रमेयम् । त्रिधेति;

"प्रत्यक्षमनुमानं च शास्त्रं च विविधागमम् ।
त्रयं सुविदितं कार्यं धर्मसिद्धिमभीप्सता ॥"

इत्याद्याप्ततमवचनात् त्रीण्येव प्रमाणानि । अन्यैरभ्युपगतानामुपमानादीनामत्रैवान्तर्भावः; यथा उपमानार्थापत्त्योरनुमाने, अनुपलब्धेः प्रत्यक्षे । प्रमायाः करणं प्रमाणमिति प्रमाणसामान्यलक्षणम् ॥ २ ॥

**प्रमाण और प्रमेय के भेद से पदार्थ दो प्रकार के होते हैं । प्रमाण प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द के भेद से तीन प्रकार का होता है ॥२ ॥**

**प्रमेयं द्विविधं प्रोक्तं द्रव्याद्रव्यविभेदतः ।**
**जडाजडत्वभिन्नेऽत्र द्रव्ये तद् द्विविधं जडम् ॥ ३ ॥**

प्रमाविषयः प्रमेयम् । द्रव्यम् उपादानम् । अवस्थान्तरयोगि उपादानम् । तद्भिन्नम् अद्रव्यम्; द्रव्यत्वात्यन्ताभाववत् । परत एव प्रकाशं जडम्; यथा घटादि । स्वयंप्रकाशम् अजडम्; यथा ज्ञानादि । अत्र प्रकाशशब्दो न कान्तिमत्त्वपरः । किंतु ज्ञानविषयत्वपरः । "ज्ञानमर्थप्रकाशः" इति तत्त्वमुक्ताकलापे । आत्मसिद्धौ च "व्यवहारानुगुण्यवचनः प्रकाशशब्दः" इति । एवं च जडत्वं नाम स्वगोचरज्ञानैकविषयत्वमिति फलितम् । अत्र "अभिधेयः पदार्थः; स द्विविधःभावाभावभेदात्" इति लक्षणावल्यामुदयनोक्तो विभागस्तु न वेदान्तिनां संमतः,

---

१. मतम्

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

तेषां मते अभावस्य भावान्तररूपत्वेन तथा विभागायोगात् । मिथो विरुद्धधर्मपुरस्कारेण निर्देशो हि विभागः । अभावस्य भावान्तररूपत्वं चारम्भणाधिकरणे सूत्रकारैरेवोपपादितम् । घटाभावाभावस्य घटरूपत्वं वदद्भिः परैरभ्युपगतं च । षोढासप्तधादिविभागस्तु न मुमुक्षूपयोगीत्युपेक्षितः ॥ ३ ॥

द्रव्य और अद्रव्य के भेद से **प्रमेय** दो प्रकार के कहे जाते हैं । इनमें जड और अजड भेद से **द्रव्य** दो प्रकार के होते हैं । जड द्रव्य दो प्रकार के होते हैं ॥३ ॥

**प्रकृतिः काल इत्याद्या चतुर्विंशतिधा मता ।**
**कालस्तूपाधिभेदेन त्रिविधः परिकीर्त्यते[1] ॥ ४ ॥**

प्रकृतिः काल इति द्विविधं जडमिति पूर्वेणान्वयः । प्रकृतिस्त्रिगुणम् । नित्यविभूतेर्जडत्वं त्वेकदेशिनां मतं, न सिद्धान्तिनाम् । आद्या, प्रकृतिरित्यर्थः । चतुर्विंशतिधेति-प्रकृतिमहदहंकारास्त्रयः, एकादशेन्द्रियाणि, पञ्च तन्मात्राणि, पञ्च भूतानीत्याहत्य चतुर्विंशतिः । उपाधिः भूतभविष्यद्वर्तमानरूपः । त्रिविध इति, कलाकाष्ठादिरूपबहुविधभेदस्योपलक्षणम् ॥ ४ ॥

जड द्रव्य **प्रकृति** और **काल** होते हैं । इनमें **प्रकृति** चौबीस प्रकार की कही जाती है ।**काल** उपाधि-भेद से तीन प्रकार का कहा जाता है ॥४ ॥

**अजडं तु पराक् प्रत्यगिति भेदाद् द्विधा स्थितम् ।**
**पराङ् नित्यविभूतिश्च धर्मभूतमतिस्तथा ॥ ५ ॥**

अजडभेदमाह—अजडमिति । वस्तुतस्तु पराक्प्रत्यग्विभेदो द्रव्य सामान्यस्यैव । अतो जडस्य प्रकृत्यादेरपि पराक्त्वं सिद्धम् । तथाचाहुः—

"द्वेधा जडाजडतया प्रत्यक्तदितरतयापि वा द्रव्यम् ।
षोढा त्रिगुणानेहोजीवेश्वरभोगभूमिमतिभेदात् ॥"

इति । स्वस्मै भासमानं प्रत्यक् । परस्मा एव भासमानं पराक् । एवं विवक्षाभेदेन भोक्तृभोग्यप्रेरयितृरूपेण चिदचिदीश्वररूपेणापि विभागस्तत्र तत्र शास्त्रेषु कृतो

१. कीर्तितः

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

ज्ञेयः । नित्यविभूतिः शुद्धसत्त्वमयो लोकस्तदन्तर्गताश्च । विभूतिर्नाम स्वातिशयाधानार्थं नियन्तव्यं वस्तु । धर्मभूतमतिः जीवेश्वरयोर्धर्मभूतं ज्ञानम् । ज्ञातुर्ज्ञेयावभासो मतिः । जीवेश्वरयोर्धर्मिणोरपि ज्ञानव्यपदेशस्य प्रामाणिकत्वात् तद्व्यावृत्तये धर्मभूतेति विशेषणम् । धर्ममतिरित्युक्ते धर्मस्य मतिरित्यविवक्षितार्थप्रतीतिः स्यादिति तद्व्यावृत्तये भूतपदप्रयोगः ॥ ५ ॥

**अजड पराक् और प्रत्यक् भेद से दो प्रकार का होता है। पराक् नित्यविभूति तथा धर्मभूतज्ञान है ॥५ ॥**

**प्रत्यग्जीवेश्वरभिदाशाली जीवः पुनस्त्रिधा ।**
**बद्धो मुक्तो नित्य इति बद्धस्तु द्विविधो भवेत् ॥ ६ ॥**

प्रत्यग्विभागमाह—जीवेश्वरेति । स्वस्मै स्वयं प्रकाशमानं प्रत्यगिति लक्षणं पूर्वमेवोक्तम् । बद्धः कर्मबद्धः । मुक्तः कांचित्कालं बद्धो भूत्वा अनन्तरं भक्तिप्रपत्योरन्यतरप्रीतभगवत्प्रसादेन कर्मबन्धात् विनिर्मुक्तः । नित्यः कर्मबन्धं विना सदा भगवदनुभवपरः ॥ ६ ॥

**प्रत्यक् जीव और ईश्वर वाला होता है । जीव तीन प्रकार का होता है- बद्ध, मुक्त और नित्य । बद्ध दो प्रकार का होता है ॥६ ॥**

**बुभुक्षुश्च मुमुक्षुश्च बुभुक्षुश्च पुनर्द्विधा ।**
**अर्थकामपरो धर्मपरश्चेति विवेचनात् ॥ ७ ॥**

पूर्वकारिकाप्रस्तुतं बद्धभेदमाह-बुभुक्षुरिति । बुभुक्षुः प्राकृतभोगेच्छुः । मुमुक्षुः संसारनिवृत्तिपूर्वकाप्राकृतभोगेच्छुः ॥ ७ ॥

**बुभुक्षु और मुमुक्षु बद्ध जीव होते हैं । पुनः बुभुक्षु दो प्रकार का होता है- अर्थकामपर तथा धर्मपर ॥७ ॥**

**अन्यदेवपरो विष्णुपरो धर्मपरो द्विधा ।**
**मुमुक्षुरपि कैवल्यमोक्षयोगाद् द्विधा मतः ॥ ८ ॥**

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अर्थकामपरस्य स्पष्टत्वात्तमुपेक्ष्य धर्मपरभेदमाह—अन्यदेवेति; देवतान्तरपरः। अथ मुमुक्षुभेदमाह—कैवल्येति। संसारबन्धनिवृत्तिपूर्वककेवलस्वात्मानुभवाभिलाषी। मोक्षेति; संसारबन्धनिवृत्तिपूर्वकभगवदनुभवाभिलाषी ॥ ८ ॥

**धर्मपर** दो प्रकार के होते हैं- अन्यदेवपर अर्थात् विष्णु के अतिरिक्त अन्यदेवपर तथा विष्णुपर। **मुमुक्षु** कैवल्यपर और मोक्षपर- दो प्रकार के कहे जाते हैं ॥८ ॥

**भक्तप्रपन्नभेदेन स तु मोक्षपरो द्विधा।**
**द्विधा प्रपन्न एकान्तिपरमैकान्तिभेदतः ॥ ९ ॥**

मोक्षपरभेदमाह—भक्तेति। भक्तः भक्तियोगनिष्ठः। प्रपन्नः प्रपत्त्यपरपर्यायन्यासयोगनिष्ठः। एकान्ती भगवत्प्रपत्तावेवोपायत्वबुद्ध्या तस्यामेकस्यामेवान्तो निश्चयो यस्य सः। परमपुरुषः श्रीमन्नारायण एवोपायः, प्रपत्तिस्तु तत्प्रसादौपयिकीति बुद्ध्या परमे एकस्मिन्नेवान्तो निश्चयो यस्य सः परमैकान्ती श्रीवैष्णवोत्तमः ॥ ९ ॥

वह **मोक्षपर** भक्त = भक्तियोगनिष्ठ और प्रपन्न = प्रपत्तियोगनिष्ठ भेद से दो प्रकार का होता है। **प्रपन्न** मोक्षपर मुमुक्षु एकान्ती और परम-एकान्ती भेद से दो प्रकार का होता है ॥९ ॥

**दृप्त आर्त इति द्वेधा परमैकान्त्युदाहृतः।**
**ईश्वरः पञ्चधा भिन्नः परव्यूहादिभेदतः ॥ १० ॥**

परमैकान्तिभेदमाह—दृप्त इति। दृप्तः; प्रारब्धकर्मफलभोगविलम्बमङ्गीकृत्य तदवसाने मोक्षाभिलाषी। आर्तः, क्षणमपि प्रारब्धकर्मफलं संसारतापमनुभवितुमशक्नुवानोऽवतप्तेनकुलस्थितमिव दुर्दशामनुभवन् प्रपत्त्युत्तरक्षण एव मोक्षाभिलाषी। ईश्वर एक एव; तथापि तस्मिन्नौपाधिकभेदानाह—परव्यूहादीति। विभवान्तर्याम्यर्चा आदिपदग्राह्याः ॥ १० ॥

**परम-एकान्ती** दो प्रकार का कहा जाता है- दृप्त और आर्त। **ईश्वर** पाँच स्वरूप वाला होता है- पर, व्यूह, विभव, अन्तर्यामी तथा अर्चा ॥१० ॥

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

पर एकश्चतुर्धा तु व्यूहः स्याद्वासुदेवकः ।
संकर्षणश्च प्रद्युम्नोऽनिरुद्ध इति भेदतः ॥ ११ ॥

परः; षाड्गुण्यपरिपूर्णः परवासुदेवः । व्यूहान्तर्गतो वासुदेवोऽपि षाड्गुण्यपरिपूर्ण उपासनासौकर्यायावस्थितः । अयं च पररूपादत्यन्ताभिन्न इति संकर्षणादिरूपेण व्यूहत्रयवर्णनं केषांचित् ॥ ११ ॥

पर ईश्वर = परमेश्वर एक ही होता है, परन्तु व्यूह चार होते हैं- वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध ॥११ ॥

मत्स्यादयस्तु विभवा अनन्ताश्च प्रकीर्तिताः ।
अन्तर्यामी तु भगवान् प्रतिदेहमवस्थितः ॥ १२ ॥

मत्स्यादय इति; हंसहयग्रीवादय आदिपदग्राह्याः । प्रतिदेहमिति; चिदचित्प्रपञ्चस्य सर्वस्यापि तद्देहत्वात् तत्रान्तर्व्याप्य नियन्तेत्यर्थः ॥ १२ ॥

मत्स्य आदि रूप से विभव स्वरूप अनन्त कहे गए हैं। अन्तर्यामी भगवान् तो प्रत्येक देह या वस्तु में रहता है ॥१२ ॥

अर्चावतारः श्रीरङ्गवेंकटाद्र्यादिषु स्थितः ।
केशवादि तु तत्त्वज्ञैर्व्यूहान्तरमुदाहृतम् ॥ १३ ॥

अर्चेति । अर्चा; पूजासौकर्यार्थं प्रतिमारूपेण दिव्यालयेष्ववस्थितः । केशवादीति; नारायणवामनादय आदिपदग्राह्याः ॥ १३ ॥

अर्चा = अर्चावतार स्वरूप श्रीरङ्गजी, श्रीवेंकटाद्रि आदि में अवस्थित रहते हैं। केशव आदि स्वरूप तो तत्त्वज्ञानियों द्वारा व्यूहान्तर कहे गये हैं ॥१३ ॥

सत्त्वं रजस्तमः शब्दस्पर्शरूपरसास्तथा ।
गन्धः संयोगशक्ती चेत्यद्रव्यं दशधा मतम् ॥ १४ ॥

अद्रव्यं निरूपयति—सत्त्वमिति । दशधेति; दशधैवेत्यर्थः । वैशेषिकाभिमतानां गुणान्तराणामत्रैवान्तर्भावः । तत्प्रकारश्चान्तिमे परिच्छेदे वक्ष्यते ॥ १४ ॥

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अद्रव्य दश कहे गये हैं- सत्त्व, रजस्, तमस्, शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, संयोग और शक्ति ॥१४ ॥

प्रमायाः करणं तत्र प्रमाणं परिकीर्तितम् ।
यथावस्थितवस्त्वेकव्यवहारानुगा प्रमा ॥ १५ ॥

प्रमाणलक्षणमाह—प्रमाया इति । प्रमाकरणं प्रमाणमिति प्रमाणसामान्यलक्षणम् । प्रमाया लक्षणमाह—यथावस्थितेति । पदार्थानतिवृत्तावत्र यथाशब्दः । अवस्थितं वस्तुतत्त्वमनतिक्रम्य यथावस्थितम् । यथावस्थितं यद् वस्तु, तस्यैकस्य यो व्यवहारः शब्देन निर्देशः, सः अनुगः यस्याः सा । अर्थव्यवहारं प्रति तज्ज्ञानस्य कारणत्वात् ज्ञानान्तरमेव व्यवहार इति व्यवहारानुगत्वं प्रमायाः । संशयादिव्यावृत्तये यथावस्थितेति । यथापदेन अन्यथाज्ञानविपरीतज्ञानयोः, अवस्थितपदेन संशयस्य च व्यावृत्तिः ॥ १५ ॥

इनमें प्रमा के करण को प्रमाण कहते हैं । यथावस्थित एक वस्तु का शब्दनिष्ठ व्यवहार जिसके अनुग-अनुगत= अधीन होता है वह प्रमा है ॥१५ ॥

सा संशयान्यथाज्ञानविपरीतधियो न हि ।
एकधर्मिकनानार्थविषया धीस्तु संशयः ॥ १६ ॥

विवक्षितां व्यावृत्तिमेव विशदयति—सेति; प्रमेत्यर्थः । न हि; संशयादिभिन्नेत्यर्थः । संशयलक्षणमाह—एकधर्मिकेति । एकविशेष्यकनानाप्रकारकं ज्ञानमित्यर्थः । यथा 'अयं स्थाणुर्वा पुरुषो वा' इति पुरोवर्तिपदार्थविशेष्यकमिथोविरुद्धस्थाणुत्वपुरुषत्वप्रकारकं ज्ञानं संशयः ॥ १६ ॥

वह प्रमा संशय, अन्यथा ज्ञान और विपरीतज्ञान नहीं होती है, कारण कि किसी एक धार्मिक पदार्थ में नाना = अनेक विरुद्ध धर्मों का ज्ञान संशय कहलाता है जैसे - 'यह स्थाणु है या पुरुष' ॥१६ ॥

धीस्तु धर्मविपर्यासेऽन्यथाज्ञानमुदाहृतम् ।
सैव धर्मिविपर्यासे विपरीतमतिर्मता ॥ १७ ॥

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अन्यथाज्ञानं लक्षयति—धीस्त्विति। धर्मस्य विपर्यासः अन्यथात्वम्; यथा पीतः शङ्ख इति। अत्र शङ्खे पीतत्वस्यावर्तमानस्य ग्रहणम्। विपरीतधियं लक्षयति—सैवेति। धीरेव धर्मिणो विपर्यासे भ्रम इत्युच्यते; यथा शुक्तिं दृष्ट्वा रजतधीः। अन्यथाज्ञाने शङ्खत्वेन शङ्खो ज्ञातः। पीतत्वे परमन्यथा ज्ञानम्। भ्रमे तु शुक्तित्वेन शुक्तिर्न ज्ञाता; किंतु इदंत्वेन सामान्यत इति विशेषः। अत्रेदमवधेयम्—अन्यथाज्ञानं नाम धर्मिणि ज्ञात एव धर्मस्यान्यथाभूतस्य ज्ञानम्। तत्र धर्म एकोऽनेको वा भवितुमर्हति। यथा पीतः शंङ्ख इत्याद्यः। एकमेव वस्तु सद्विलक्षणम् असद्विलक्षणं सत् अनिर्वचनीयमित्यन्त्यः। संशयादस्य भेदस्तु संशये धर्मयोर्विरोधप्रतिभासः। अत्र तु वस्तुतस्तयोर्विरोधेऽपि अविरोधाभिमान इति।। १७ ॥

किसी एक पदार्थ के धर्म का विपर्यास = किसी एक पदार्थ में अवर्तमान धर्म का ज्ञान **अन्यथाज्ञान** कहलाता है, जैसे- 'पीतः शङ्खः' वही = ज्ञान धर्मी के विपर्यास में जब रहता है तो **विपरीतज्ञान** कहलाता है, जैसे- 'इदं रजतम्' ॥१७ ॥

**साक्षात्कारप्रमाहेतुः प्रत्यक्षं मानमीरितम्।**
**सविकल्पो निर्विकल्पःसाक्षात्कारो द्विधा भवेत्।१८।**

प्रत्यक्षं लक्षयति—साक्षात्करोति। साक्षात्काररूपा इन्द्रियजन्या या प्रमा, तस्या हेतुरित्यर्थः। साक्षात्त्वं विभजते—सविकल्पक इति। प्रमायाः प्रमाणस्य च प्रत्यक्षमिति व्यवहारस्तत्र तत्र परिदृश्यते ॥ १८ ॥

साक्षात्काररूपा इन्द्रियजन्या प्रमा का हेतु **प्रत्यक्ष** प्रमाण कहलाता है। सविकल्पक और निर्विकल्पक भेद से साक्षात्कार दो प्रकार का होता है ॥१८ ॥

**ग्रहः प्रथमपिण्डस्य निर्विकल्पक उच्यते।**
**द्वितीयपिण्डग्रहणं सविकल्पकधीर्भवेत्।। १९ ।।**

निर्विकल्पकं लक्षयति—ग्रह इति। प्रथमपिण्डस्य प्रत्यवमर्शरहितस्य गवादेः। एवं च विकल्पपदं प्रत्यवमर्शपरम्। प्रत्यवमर्शरहितं ज्ञानं निर्विकल्पकम्। तत्सहितं ज्ञानं सविकल्पकमित्यर्थः। प्रथमपिण्डग्रहणे तस्य पूर्वदृष्टसजातीयतया

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

